पञ्चालिका भवेद्वस्त्रपुत्रिकागीतभेदयोः ।
पिण्डीतकस्तु तगरे मदनाद्रौ फणिज्जके ॥ २०१ ॥
स्तनवृन्ते पिप्पलकः क्लीबं सीवनसूत्रके ।
पुण्डरीकोऽग्निदिग्नागे व्याघ्रभेदेक्षुभेदयोः ॥ २०२ ॥
पुण्डरीकं सितच्छत्रे सिताम्भोजेऽपि भेषजे ।
पुष्कलको गन्धमृगे कीलके क्षपणेऽपि च ॥ २०३ ॥
क्लीबं पूर्णानकं पूर्णपात्रे पटहपात्रयोः ।
पोतक्यां विचक्षपोताधाने पोतीनकं मतम् ॥ २०४ ॥
प्रकीर्णकं ग्रन्थभेदे प्रशस्ते चामरे हये ।
प्रवर्तकः शराघाते बर्हे पुष्पभुजङ्गयोः ॥ २०५ ॥
फर्फरीकश्चर्पटे स्यात्फर्फरीकं तु मार्दवे ।
चकेरुका वर्कीभेदे वातावर्जितपत्रके ॥ २०६ ॥

---

पञ्चालिका–वस्त्रकी पुतली, गीतभेद, (स्त्री०)
पिंडीतक–तगर वृक्ष, मैन वृक्ष, जं-भीरीभेद, (पुं०) ॥ २०१ ॥
पिप्पलक–स्तनोंका अग्रभाग, (पुं०) सीनेके लिये सूत्र, (न०)
पुंडरीक–अग्निके दीप्त अंगवाला, व्याघ्रभेद, इक्षु (गन्ना) भेद, (पुं०) ॥ २०२ ॥
पुण्डरीक–सफेदछत्र, सफेदकमल, औषधि, (न०)
पुष्कलक–गन्धमृग, कीला, क्षपण (मुनि) (पुं०) ॥ २०३ ॥
पूर्णानक–पूर्णपात्र, पटह (बाजा), पात्र, (न०)
पोतीनक–पोतकी (शकुनचिडिया), छोटी मछलियोंवाला कुंड आदि, (न०) ॥ २०४ ॥
प्रकीर्णक–ग्रंथविशेष, श्रेष्ठ, चँवर, अश्व, (न०)
प्रवर्तक–बाणका घाव, मोरपंख, पुष्प, सर्प, (पुं०) ॥ २०५ ॥
फर्फरीक–चप्पट, (पुं०) कोमलता न०)
चकेरुका–पक्षीभेद (बटेर-पक्षी), वायुसे हिलायेहुए पत्र (स्त्री०)॥२०६॥

कपर्दरज्जुराजीवबीजकोशे वराटकः ।
वरण्डकस्तु मातङ्गवेद्यां यौवनकण्टके ॥ २०७ ॥
तथा संवर्त्तुले वर्त्तरूकस्तु सरिदन्तरे ।
जलावटे काकनीडे दण्डवासिन्यपीष्यते ॥ २०८ ॥
वर्वरीको महाकाले केशविन्यासशाकयोः ।
वलाहको वारिवाहे नागदैत्यान्तरे गिरौ ॥ २०९ ॥
वाणिजिको वणिज्यंके मृगाङ्के कामिनीरते ।
और्वेऽनुरागवाह्ये च मतो वाणिज्यकः पुमान् ॥ २१० ॥
वृन्दारकः सुरे श्रेष्ठे मनोज्ञे यूथघातिनि ।
अथो बृहतिका कण्टकारीवस्त्रान्तरोरुषु ॥ २११ ॥
भट्टारकः सुरे पुंसि क्ष्मापाले च तपोधने ।
भयानकस्तु शार्दूले सैंहिकेये विभीषणे ॥ २१२ ॥

---

वराटक—कौडी, रज्जु, कमलका बीज कोश, (पुं०)

वरण्डक—हस्तीकी वेदी (बैठनेका ऊँचा स्थान), जवानीसे मुखपर होनेवाला फोड़ाविशेष, ॥ २०७ ॥ गोल आकारवाला, (पुं०)

वर्त्तरूक—नदीविशेष, जलका खड्डा, कागका घूँसला, दंडवासी, (पुं०) ॥ २०८ ॥

वर्वरीक—बडा काल, केशरचना, शाकविशेष, (पु० )

वलाहक—मेघ, नागविशेष, दैत्यविशेष, पर्वत, (पु०) ॥ २०९ ॥

वाणिजिक—वणिक चिह्न, चन्द्रमा, स्त्रीमें आसक्त, जलका अग्नि, प्रीतिसे वहने योग्य (पुं०) ॥ २१० ॥

वृन्दारक—देवता, श्रेष्ठ, सुंदर, समूहको मारनेवाला (पु०)

बृहतिका—कटेहली, वस्त्रभेद, ऊरु (जंघा) (स्त्री०) ॥ २११ ॥

भट्टारक—देवता, राजा, मुनि, (पुं०)

भयानक—व्याघ्र, राहु, भयंकर, (पुं०) ॥ २१२ ॥

कार्याक्षमे प्रभोर्भावदर्शिन्यपि तु वाच्यवत् ।
त्रिपु लेखीलको लेखहारे यश्च विलेखयेत् ॥ २१९ ॥
स्वहस्तपरहस्तेन लेखे लेखीलकः स च ।
वितुन्नकं तु धान्याके मतं झाटामलेऽपि च ॥ २२० ॥
विदूषकश्चाटुवटौ परनिन्दाविधायिनि ।
विनायको जिने बुद्धे तार्क्ष्ये हेरम्बविघ्नयोः ॥ २२१ ॥
गुरौ विमानकं तु स्यान्माने शून्येऽभिधेयवत् ।
विमानकं देवयाने सप्तभूमगृहे स्त्रियाम् ॥ २२२ ॥
विशेषकोऽस्त्री तिलके विशेषावाहके द्रुमे ।
वैतालिको बोधकरे खेट्टताले च कीर्तितः ॥ २२३ ॥
वैदेहको वाणिजके शूद्राद्वैश्यासुतेऽपि च ।
वैनाशिकस्तु क्षणिके परतन्त्रोर्णनाभयोः ॥ २२४ ॥

---

कार्य करनेमें असमर्थ, ( पुं० ) स्वामीका भाव जाननेवाला (त्रि०)

लेखीलक-लेखको पहुँचानेवाला, (त्रि०) अपने तथा दूसरेके हाथसे लिखाहुवा लेखपर लिखनेवाला ( पुं० ) ॥ २१९ ॥

वितुन्नक-धनिया, भुँई आँवला (न० ) ॥ २२० ॥

विदूषक-मीठा बोलनेवाला लडका, दूसरोंकी निंदा करनेवाला-मनुष्य, ( पुं० )

विनायक-जिन-भगवान्, बुद्ध-भगवान्, गरुड, गणेश, विघ्न, गुरु ( पुं० ) ॥ २२१ ॥

विमानक-देवयान ( विमान ), सात मंजलका मकान, ( पुं० न० ) ॥ २२२ ॥

विशेषक-तिलक, ( पुं० न० ) विशेषता करनेवाला, ( तिलक-वृक्ष ( पुं० )

वैतालिक-बोध करानेवाला, क्रीडाकरके तालदेना ( पुं० ) ॥२२३ ॥

वैदेहक-वाणिजक(वनजी करनेवाला) शूद्रसे उत्पन्न हुवा वैश्यापुत्र ( पुं० )

वैनाशिक-क्षणमे उत्पन्न और नष्ट होनेवाला, पराधीन, मकडी-जन्तु, ( पु० ) २२४ ॥

शतानीको मुनेर्भेदे वृद्धे शालावृकः शुनि ।
शृगाले वानरे साऽथ बिले चान्द्रे शिलाटकः ॥ २२५ ॥
शृङ्गाटको गवेद्वारिकण्टके च चतुष्पथे ।
सङ्घाटिका युगे नासाकुट्टिनीजलकण्टके ॥ २२६ ॥
सन्तानिका दधिक्षीरसारे मर्कटजालके ।
संदंशिका तु क्षुद्रीलोहयन्त्रप्रभेदयोः ॥ २२७ ॥
स्यात्सुप्रतीक ईशानदिग्गजे दिव्यविग्रहे ।
शृगालिका शिवायां स्यात्त्रासादपि पलायने ॥ २२८ ॥
क्लीबे सैकतिकं मातृयात्रामङ्गलसूत्रयोः ।
त्रिषु संन्यस्तसंदेहजीविक्षपणिकस्त्विदम् ॥ २२९ ॥
पुमान् सैकतिको गन्धगुटयां भिन्धोश्च सैकते ।
स्वभार्यां परहस्तस्थां यो न साधयितुं क्षमः ॥ २३० ॥

---

शतानीक–एकमुनि, वृद्ध, (पुं० )
शालावृक–कुत्ता, गीदड, बन्दर, (पुं०)
शिलाटक–बिल, चन्द्रमाकामणि, या चन्द्रशाला, (पुं० ॥ २२५ ॥
शृङ्गाटक–पानी जलका काटा (सिं-घाडा ), चौराहा अर्थात् चार तर-फका मार्ग, (पुं० )
संघाटिका–जोडा, नासिका, कुट्टनी-स्त्री, सिंघाडा, (स्त्री० ) २२६ ॥
सन्तानिका–दधि दूधका सार, मकडेका जाल, (स्त्री० )
संदंशिका–संडासी, लोहका यन्त्र विशेष, (स्त्री० )॥ २२७ ॥
सुप्रतीक–ईशानदिशामें होनेवाला हस्ती, सुंदर अंगवाला मनुष्य (पुं० )
शृगालिका–गीदडी, भयसे भागना, (स्त्री० )॥ २२८ ॥
सैकतिक–मातृयात्रा, मंगलसूत्र, (न० ) संन्यासी, संदेहजीवी, मुनि, (त्रि० ) ॥२२९॥ क्षुद्र नाम औषध, नदीके रेतीका स्थल (पुं० ) दूस-रेके हाथमें गई हुई अपनी स्त्रीको छेनेमें जो समर्थ न हो वह, भोजन-केलिये हुआ संन्यासी ॥ २३० ॥

तत्र संन्यासमात्रेण क्षुधा च कृतभोजने ।
सोमवल्कः पुमान् श्वेतखदिरे कट्फलेऽपि च ॥ २३१ ॥
सौगन्धिकं तु कह्लारे पद्मरागे च कत्तृणे ।
गन्धके गान्धिके पुंसि त्रिपु सौगन्धिकं क्रमात् ॥ २३२ ॥

कपञ्चमम् ।

अनेडमूकः कितवे त्रिपु वाक्श्रुतिवर्जिते ।
स्यादाच्छुरितकं हासनखाघातविशेषयोः ॥ २३३ ॥
मातोपकारिका राजमन्दिरे पिष्टकान्तरे ।
उपकर्त्र्यामपीयं स्यादथ स्यात्कटखादकः ॥ २३४ ॥
खादके काचकलशे वलिपुष्टशृगालयोः ।
स्यात्कक्षावेक्षको धीरे शुद्धान्तोद्यानपालयोः ॥ २३५ ॥
अपि पिङ्गे कवौ रङ्गाजीविनि द्वारपालके ।
स्यात्कृमीकण्टकं चित्राविडङ्गोदुम्बरेष्वपि ॥ २३६ ॥

---

सोमवल्क–सफेद खैर, कायफल (पुं०) ॥ २३१ ॥

सौगन्धिक–सध्यासमय खिलनेवाला कमल, माणिक-रत्न, सौगन्धिक-तृण या गंजाण, (न०) गन्धक, गाधी, (पुं०) गधवाला द्रव्य (त्रि०) ॥ २३२ ॥

कपंचम ।

अनेडमूक–छलकरनेवाला, वाणी और कर्णेन्द्रियसे रहित, (त्रि० )

आच्छुरितक–हँसना, नखोंसे आघात विशेष, ( न० ) ॥ २३३ ॥

उपकारिका–माता, राजमन्दिर, पिष्टका भेद, उपकारकरनेवाली स्त्री, (स्त्री० )

कटखादक–खानेवाला काचकलश, काग, गीदड, ( पु० ) ॥ २३४ ॥

कक्षावेक्षक–धीर, रनवास और बगीचाकी रक्षा करनेवाला, ॥२३५॥ धूर्त्त, कवि, कपडा रंगनेवाला (रंगरेज ), द्वारपाल ( पुं० )

कृमि(मी)कंटक–चीता, वायविडंग, गूलर, ( न० ) ॥ २३६ ॥

शीतचम्पकशब्दोऽयमातर्पणकदीपयोः ।
सुवसन्तकमिच्छन्ति वासन्त्यां मदनोत्सवे ॥ २४३ ॥
स्याद्धेमपुष्पिका यूथ्यां चम्पके हेमपुष्पकः ।

कपञ्चम् ।

ग्रामसद्गुरिका शृङ्ग्यां ग्रामयुद्धे च दृश्यते ॥ २४४ ॥
भवेन्मदनशलाका तु सार्यां कामोद्दयौषधौ ।
भवेन्मातुलजे धूर्तफले मातुलपुत्रकः ॥ २४५ ॥
लूतामर्कटिका पुत्र्यां नवमालप्लवङ्गयोः ।
श्लोकच्छायाहरे चौरे भवेद्वर्णविलोडकः ॥ २४६ ॥
सिन्दूरतिलको नागे सिन्दूरतिलकस्त्रियाम् ।
चतुर्मासोपवासी यः स स्यात्स्नानचिकित्सकः ॥ २४७ ॥

---

शीतचंपक–आतर्पण ( तृप्तिकरनेवाली ओषधी ), दीप (चंपा) (पु॰)
सुवसन्तक–कस्तूरमोगरा, मदनउत्सव, ( पु॰ ) ॥ २४३ ॥
हेमपुष्पिका–जूही, ( स्त्री॰ )
हेमपुष्पक–चम्पा ( पु॰ )

कषष्ठ ।

ग्रामसद्गुरिका–शृंगी-मत्स्य, ग्रामयुद्ध, ( स्त्री॰ ) ॥ २४४ ॥
मदनशलाका–मैना–पक्षी, कामोद्दीपकऔषधि, ( स्त्री॰ )
मातुलपुत्रक–मामाकापुत्र, धतूराका फल, ( पुं॰ ) ॥ २४५ ॥
लूतामर्कटिका–पुत्री, ( स्त्री॰ )
लूतामर्कटक–नवीनमालावाला, बन्दर, ( पुं॰ )
वर्णविलोडक–श्लोकछायाको हरनेवाला, चोर, ( पुं॰ ) ॥ २४६ ॥
सिन्दूरतिलक–हस्ती, (पुं॰)
सिन्दूरतिलका–सिन्दूरतिलकवाली स्त्री, ( स्त्री॰ )
स्नानचिकित्सक–चातुर्मासका उपवास करनेवाला, (पुं॰) ॥ २४७ ॥

तपस्विपुष्पयोश्चैव मतं स्नानचिकित्सकम् ॥ २४८ ॥

इति कविपण्डितश्रीश्रीधरसेनविरचिते मुक्तावलीत्यपराभिधाने-
विश्वलोचने खरकाद्यादिकान्तवर्गः ।

---

## अथ खान्तवर्गः ।

### खैकम् ।

खमाकाशे दिवि सुखे बुद्धौ संवेदने पुरे ।
शून्यवदिन्द्रियक्षेत्रे कुशाहलफले कचित् ॥ १ ॥

### खद्वितीयम् ।

उखा निरुद्धभार्यायामुखा स्थाल्यामपि स्मृता ।
नखस्तु करजे शुक्तौ गन्धद्रव्ये नखी नखम् ॥ २ ॥
न्युङ्खः सम्यग्मनोज्ञे च साम्नः षट्प्रणवेष्वपि ।
प्रेङ्खाः पर्यटने नृत्ये दोलायां वाजिनां गतौ ॥ ३ ॥

---

स्नानचिकित्सक–तपस्वी, पुष्प, ( पुं० न० ) ( ॥ २४८ ॥

इस प्रकार कविपंडित श्रीश्रीधरसेन-
विरचित मुक्तावली ऐसा दूसरा-
नामवाला विश्वलोचनकी
भाषाटीकामें खरकाद्या-
दिकान्त कांतवर्ग
समाप्तहुवा ॥

---

अथ खान्तवर्गः ।

खैक ।

ख–आकाश, स्वर्ग, सुख, बुद्धि, पीडा, पुर, पोल ( शून्य ) वाला द्रव्य, इंद्रिय, क्षेत्र, कुश, हलकी फाल, ( न० ) ॥ १ ॥

खद्वितीय ।

उखा–अनिरुद्धकी स्त्री, स्थाली (तंदुल आदि पकानेका वर्तन ) ( स्त्री० )

नख–नख ( नाखून ) सीपी, ( पुं० ) गन्धद्रव्य, नख ( स्त्री० न० ) ॥२॥

न्युङ्ख–बहुत सुन्दर, सामवेदके छः ॐकार, ( पु० )

प्रेंखा–देशान्तरोंमें जाना, नृत्य, हिंडोला, अश्वोंकी गतिविशेष, (स्त्री०) ॥ ३ ॥

चिङ्खा गत्यन्तरे नृत्ये शूकशिम्ब्यां च दृश्यते ।
मुखं वक्त्रे निःसरणेऽप्युपायाऽऽरम्भयोरपि ॥ ४ ॥

लेखो लेख्ये सुरे लेखा रेखाराजीलिपिष्वपि ।
शङ्खः कम्बुललाटास्थिनखीनिधिषु न स्त्रियाम् ॥ ५ ॥

शाखा स्यात्पल्लवे वेदविभागेऽप्यन्तिके भुजे ।
शाखा पक्षान्तरे चाथ शिखा शाखाग्ररश्मिषु ॥ ६ ॥

शिखा शिखायां चूडायां चूडायां च शिखण्डिनः ।
ज्वालायां लाङ्गलिक्यां च सखा मित्रसहाययोः ॥ ७ ॥

सुखं शर्मण्यपि स्वर्गे सुखा पुर्या प्रचेतसः ।

खतृतीयम् ।

गोमुखं कुटिलागारे वाद्यभाण्डोपलेपयोः ॥ ८ ॥

---

चिङ्खा—गतिविशेष, नृत्य, कौंच, ( स्त्री० )

मुखं—मुख, गृहद्वार, उपाय, आरंभ, ( न० ) ॥ ४ ॥

लेख—लिखने योग्य, देवता, ( पु० )

लेखा—रेखा, पंक्ति, लेख, ( स्त्री० )

शंख—शंख, ललाटका अस्थि, नखी ( गंधद्रव्य ), खजाना भेद ( पु० न० ) ॥ ५ ॥

शाखा—टहनी या पल्लव, वेदविभाग, समीप, भुजा ( बाहु ), पक्षविशेष, ( स्त्री० )

शिखा—शाखा, अग्रभाग, किरण ( स्त्री० ) ॥ ६ ॥

शिखा—वृक्षकी जड़, चोटी, मोरकी चोटी, अग्निकी ज्वाला, कलिहारीवृक्ष, ( स्त्री० )

सखा—मित्र, सहायक, ( पु० ) ॥७॥

सुख—कल्याण, स्वर्ग, ( न० )

सुखा वरुणकी पुरी ( स्त्री० )

खतृतीय ।

गोमुख—टेढाघर, बाजाका भांडा, लेपन, ( न० ) ॥ ८ ॥

त्रिशिखो रक्षसो भेदे क्लीबं भूषात्रिशूलयोः ।
दुर्मुखो मुखरे नागराजे शाखामृगाश्वयोः ॥ ९ ॥
प्रमुखः प्रथमे श्रेष्ठे मयूखो ज्वालरुक्करे ।
स्कन्दे तर्के विशाखः स्याद्विशाखा मे कठिल्लके ॥ १० ॥
विशिखस्तोमरे बाणे विशिखा खनिरथ्ययोः ।
नलिकायां च विशिखा वैशाखो राधमन्थयोः ॥ ११ ॥
सुमुखस्तार्क्ष्यतनये पण्डिते भुजगान्तरे ॥ १२ ॥

खचतुर्थम् ।

भवेदग्निमुखो देवे द्विजे पावकसम्भवे ।
भल्लातके त्वग्निमुखी क्वचिदग्निमुखोऽपि च ॥ १३ ॥
लाङ्गलिक्यां त्वग्निशिखा कुङ्कुमेऽग्निशिखं स्मृतम् ।
इन्दुलेखा शशिकलाऽमृतासोमलतास्वपि ॥ १४ ॥

---

त्रिशिख–एकराक्षस, ( पु० ) आभूषण, त्रिशूल ( ०न ),
दुर्मुख–बहुत बोलनेवाला ( त्रि० ) नागराज ( नागभेद ) या अनत, बन्दर, घोडा, ( पुं० ) ॥ ९ ॥
प्रमुख–पहला, श्रेष्ठ, ( पु० )
मयूख–ज्वाला, शोभा, किरण, (पु०)
विशाख–स्वामिकार्त्तिक, तर्क, (पुं०)
विशाखा विशाखा नामक नक्षत्र, करेला-शाक, ( स्त्री० ) ॥ १० ॥
विशिखा–तोमर (गुर्ज), बाण,(पुं०) खान–चादी आदिकी, गली, नाली, ( स्त्री० )
वैशाख–वैशाख मास, दधि मथनेका, दंडा ( रई ) ( पुं० ) ॥ ११ ॥
सुमुख–गरुडका पुत्र, पंडित, सर्पभेद ( पुं० ) ॥ १२ ॥

खचतुर्थ ।

अग्निमुख–देवता, ब्राह्मण, कसूँभा, ( पुं० )
अग्निमुखी(ख)–भिलावा, ( स्त्री० न० ) ॥ १३ ॥
अग्निशिखा–कलिहारी, ( स्त्री० ) केसर, ( न० )
इन्दुलेखा–चन्द्रकला, गिलोय, सोमलता, ( स्त्री० ) ॥ १४ ॥

पुंसि पञ्चनखः कूर्मे गजे गोधादिषु कचित् ।
बद्धशिखोच्चटायां स्याद्बाले बद्धशिखस्त्रिषु ॥ १५ ॥
महाशङ्खो नरास्थि स्यान्निधिसङ्ख्याप्रभेदयोः ।
शिलीमुखो भवेद्भृङ्गे मार्गणे च शिलीमुखः ॥ १६ ॥

खपंचमम् ।

स्यान्मलिनमुखः प्रेते गोलाङ्गूले खलेऽनले ।
मतः शीतमयूखोऽपि शशिकर्पूरयोरयम् ॥ १७ ॥
सर्वतोमुखमाख्यातं क्लीबमाकाशपाथसोः ।
क्षेत्रज्ञविधिरुद्रेषु स पुमान् सर्वतोमुखः ॥ १८ ॥

इति विश्वलोचने खान्तवर्गः ॥

---

## अथ गान्तवर्गः ।

गैकम् ।

गो गन्धर्वे गणेशेऽर्के गं गीते शास्त्रगातरि ।
गौः पुमान् वृषभे स्वर्गे खण्डवज्रहिमांशुषु ॥ १ ॥

---

पंचनख–कछवा, हस्ती, गोधा (गोह) आदि, (पुं० स्त्री० )
बद्धशिखा–गुंजा (चिरमठी) (स्त्री०) बालक, (त्रि० ) ॥ १५ ॥
महाशंख–मनुष्यका अस्थि, खजाना-भेद, सख्याभेद, ( पुं० )
शिलीमुख–भौंरा, बाण, (पुं०)॥१६

खपंचम ।

मलिनमुख–प्रेत, गौकी पूंछ, खल–मनुष्य, अग्नि, ( पु० )
शीतमयूख–चंद्रमा, कपूर ( पुं० ) ॥ १७ ॥
सर्वतोमुख–आकाश, जल, ( न० ) आत्मा, ब्रह्मा, रुद्र, (पुं०) ॥१८॥

इसप्रकार विश्वलोचनकी भाषाटीकामें खातवर्ग समाप्त हुवा ।

---

अथ गान्तवर्गः ।

गैक ।

ग–गन्धर्व, गणेश, सूर्य, ( पुं० ) गीत, शास्त्रका गानेवाला, ( न० )
गो–बैल, स्वर्ग, खड (टुकडा), वज्र, चन्द्रमा, ( पुं० ) ॥ १ ॥

स्त्री गवि भूमिदिङ्नेत्रवाग्बाणसलिले स्त्रियः ॥ २ ॥

गद्वितीयम् ।

अगः स्यान्नगवद्वृक्षे शैले भानुभुजङ्गयोः ।
अङ्गा नीवृत्प्रभेदे स्युरङ्गो देशेऽङ्गमन्तिके ॥ ३ ॥

गात्रोपायाप्रधानेषु प्रतीकेप्यङ्गवत्यपि ।
अङ्ग संबोधनेऽसङ्कृचं पुनरर्थप्रमोदयोः ॥ ४ ॥

इङ्गः स्यादिङ्गिते ज्ञाने जङ्गमाद्भुतयोरपि ।
खगो विहङ्गे विशिखे खगः सूर्ये सुरे ग्रहे ॥ ५ ॥

खङ्गः खड्गिनि निस्त्रिंशे खड्गिशृङ्गे जिनान्तरे ।
गाङ्गः षडानने भीष्मे गङ्गाभूते तु वाच्यवत् ॥ ६ ॥

चङ्गस्तु शोभने दक्षे टङ्गोऽस्त्री स्यात्खनित्रके ।
तथैवास्त्रान्तरेऽप्यस्त्री जङ्घायां खङ्गभेदके ॥ ७ ॥

---

गो–गौ, भूमि, दिशा, नेत्र, वाणी, (स्त्री०) जल, ( स्त्री० बहुवचनान्त ) ॥ २ ॥

गद्वितीय ।

अग–[ नगकेसमान ] वृक्ष, पर्वत, सूर्य सर्प, ( पुं० )

अंग–देशभेद ( पु० बहुवचनान्त ) देश ( पुं० ) समीप, (न०) ॥३॥ -शरीर, उपाय, अप्रधान, मूर्त्ति, अंगवाला, ( त्रि० )

अंग–सबोधन, 'पुन' अव्ययका अर्थ, आनंद, ( अव्यय ) ॥ ४ ॥

इंग–चेष्टित, ज्ञान, जंगम, अद्भुत(पुं०)

खग–पक्षी, बाण, सूर्य, देवता, ग्रह, ( पुं० ) ॥ ५ ॥

खङ्ग–गैंडा, खड्ग ( तलवार), गैंडाका सींग, जिनभेद ( बुद्ध ) ( पुं० )

गांग–स्वामिकार्त्तिक, भीष्म, ( पुं० ) गंगासे उत्पन्नहुए ( त्रि० ) ॥ ६ ॥

चंग–सुन्दर, चतुर, ( पुं० )

टंग–खोदनेका औजार, अस्त्रभेद, पिंडुली, खड्गभेद, ( पुं० न० ) ॥ ७ ॥

उन्नते वाच्यवत्तुङ्गस्तुङ्गः पुन्नागशैलयोः ।
बर्वरानिशयोस्तुङ्गी त्यागो दाने च वर्जने ॥ ८ ॥

दुर्गः स्याद्दुर्गमे दुर्गा चण्डीनीलिकयोर्मता ।
नगस्तु पर्वते वृक्षे नगो भानुभुजङ्गयोः ॥ ९ ॥

नागः पन्नगपुन्नागनागकेसरदन्तिषु ।
नागदन्तकजीमूतमुस्तके क्रूरकर्मणि ॥ १० ॥

देहाऽनिलान्तरे श्रेष्ठे श्रेष्ठ एवोत्तरस्थितः ।
नागं तु सीसके रङ्गे स्त्रीबन्धकरणान्तरे ॥ ११ ॥

पिङ्गः पिशङ्गे पिङ्गी तु शम्यां पिङ्गं तु बालके ।
पिङ्गा रामठनील्यां स्यादुमारोचनयोरपि ॥ १२ ॥

पूगस्तु निकुरम्बे स्यात्पूगः क्रमुकपादपे
फल्गुर्मलप्वामाख्याता निष्फले फल्गु वाच्यवत् ॥ १३ ॥

---

तुङ्ग—ऊँचा, (त्रि०) चंपा, पर्वत, (पुं०)
तुंगी—वर्वरी ( तिलवणी ) शाक, हलदी, (स्त्री० )
त्याग—दान वर्जना, ( पुं० ) ॥ ८ ॥
दुर्ग—दुर्गमस्थान ( किला ) ( पुं० )
दुर्गा—चंडी ( देवी ), नीलीका वृक्ष, ( स्त्री० )

नग—पर्वत, वृक्ष, सूर्य, सर्प, (पुं०)॥९॥

नाग—सर्प चंपा, नागकेसर, हस्ती, हाथी दॉत, मेघ, नागरमोथा, क्रूर-कर्म करनेवाला, ॥ १० ॥ शरीरमें रहनेवाला एक वायु, श्रेष्ठ, किसी शब्दके आगे जुडा हुआ श्रेष्ठको ही कहनेवाला, ( पु० ) सीसा, रॉग, स्त्रियोंके बॉधनेका उपकरण ( न० ) ॥ ११ ॥

पिंग—पिंगलवर्ण ( पु० ) पिंगी जॉट-वृक्ष, ( स्त्री० ) वालक, ( न० )

पिंगा—हींग, नीला-वृक्ष, उमा (देवी) गोरोचन, ( स्त्री० ) ॥ १२ ॥

पूग—समूह, सुपारीका वृक्ष, ( पुं० )

फल्गु—कठूमर वृक्ष, ( स्त्री० ) निष्फल ( नि सार ) ( त्रि० ) ॥ १३ ॥

भगं तु ज्ञानयोनीच्छायशोमाहात्म्यमुक्तिषु ।
ऐश्वर्यवीर्यवैराग्यधर्मश्रीरत्नभानुषु ॥ १४ ॥
भङ्गस्तरङ्गरुग्भेदे दम्भे जयविपर्यये ।
भङ्गा शणाख्यसस्ये स्याद्भागो रूपार्धकांशयोः ॥ १५
एकदेशे च भाग्ये च विपूर्वस्तु विभञ्जने ।
भृगुः शुक्रे प्रपाते च जमदग्नौ पिनाकिनि ॥ १६ ॥
भृङ्गः पुष्पत्वपे खिङ्गे तथा धूम्याटपक्षिणि ।
नपुंसकं तु भृङ्गं स्यात्केशराजभृगूटयोः ॥ १७ ॥
पुंसि भोगः सुखेऽपि स्यादहेश्च फणकाययोः ।
निर्वेशे गणिकादीना भोजने पालने धने ॥ १८ ॥
मार्गोऽग्रहायणे वाटे कस्तूरीविषयोरपि ।
मृगः कुरङ्गेऽपि पशौ मृगयामृगशीर्षयोः ॥ १९ ॥

---

भग–ज्ञान, योनि, इच्छा, यश, माहात्म्य, मुक्ति, ऐश्वर्य, वीर्य, वैराग्य, धर्म, श्री ( सम्पत्ति ), रत्न, सूर्य, ( पुं० न० ) ॥ १४ ॥

भंग–तरंग, रोगभेद, दम्भ, हारना, ( पुं० ).

भङ्गा–भाँग, ( स्त्री० )

भाग–किसी वस्तुका आधाभाग, बाँटा ( हिस्सा ) ॥ १५ ॥ एकदेश, भाग्य, ( पु० ) और विपूर्वक अर्थात् 'विभाग' विभंजन (तोड़ना),

भृगु–शुक्र–ग्रह, पर्वतमें नहीं ठहरनेकी जगह, जमदग्नि–ऋषि, महादेव, ( पुं० ) ॥ १६ ॥

भृंग–भौंरा, कामीपुरुष ( धूर्त ), पपीहा–पक्षी, ( पु० ) भँगरा, दालचीनी ( न० ) ॥ १७ ॥

भोग–सुख, सर्पका फण और शरीर, वेश्या आदिका भोगना, भोजन, पालन, धन, ( पुं० ) ॥ १८ ॥

मार्ग–मार्गशिर–मास, मार्ग, कस्तूरी, विष, ( पुं० )

मृग–हरिण, पशु, मृगया ( शिकार ), मृगशिर नक्षत्र ॥ १९ ॥

हस्तिभेदेऽपि याच्ञायां मृगी स्यान्नायिकान्तरे ।
प्रशस्तरथसाराङ्गं युग्मेऽपि स्यात्कृतादिषु ॥ २० ॥

युगं हस्तचतुष्केऽपि वृद्धिनामौषधेऽपि च ।
योगः संनाहसंधानसङ्गतिध्यानकर्मणि ॥ २१ ॥

विष्कम्भादिषु सूत्रे च द्रव्ये विश्वस्तघातिनि ।
चरे चापूर्वलाभेऽपि भेषजोपाययुक्तिषु ॥ २२ ॥

रागोऽनुरागमात्सर्ये क्लेशादौ लोहितादिषु ।
गान्धारादौ नृपे नागे रोगः कुष्ठौषधे गदे ॥ २३ ॥

लङ्गः खिङ्गेऽपि सङ्गेऽपि लिङ्गं चिह्नाऽनुमानयोः ।
मेहने शिवभेदे च साङ्ख्योक्तप्रकृतावपि ॥ २४ ॥

वङ्गो देशान्तरे भण्टाकीकार्पासयोः पुमान् ।
वङ्गं रङ्गे च नागे च वङ्गा पुंभूम्नि नीवृति ॥ २५ ॥

---

हस्तिभेद, याचना, ( पुं० )
मृगी—स्त्री-भेद, ( स्त्री० )
युग—श्रेष्ठ, रथ और हलका अंग (जूवा), दो सख्या तथा सख्येय, सत्ययुगादियुग, चारहाथके प्रमाणवाला, वृद्धि नामक औषध, (न०) ॥२०॥
योग—कवच आदिका बाँधना, शर आदिका संधान करना, संगति, ध्यानकर्म, ॥ २१ ॥ विष्कम आदिकयोग, सूत्र, द्रव्य, विश्वासघाती, फिरनेवाला, अपूर्व लाभ, औषध, उपाय, युक्ति, ( पुं० ) ॥ २२ ॥

राग—प्रीति, मत्सरता, क्लेशआदि, लोहितआदि रग, गान्धार आदि-गानेका राग, राजा, नाग, ( पु० )
रोग—कूट नाम औषध, व्याधि (रोग) ( पुं० ) ॥ २३ ॥
लङ्ग—धूर्त, सग, ( पुं० )
लिङ्ग—चिह्न, अनुमान, पुरुषकी विषय इन्द्रिय, शिवभेद, साख्यशास्त्रमें कही हुई प्रकृति ( माया ) (न०)॥२४॥
वङ्ग—देशान्तर, बैंगन, कपास ( पु० ) राग, शीशा, (न०) वङ्गदेश, ( पुं० बहुवचनान्त ) ॥ २५ ॥

वर्गोऽध्याये च वृन्दे च वर्गः पञ्चाक्षरीमिदि ।
वल्गुर्ना नकुले छागे मनोज्ञे वल्गु वाच्यवत् ॥ २६ ॥
वेगो जवे प्रवाहे च महाकालफलेऽपि च ।
व्यङ्गस्तु पुंसि मण्डूके हीनाङ्गे व्यङ्गमन्यवत् ॥ २७ ॥
क्लीबं शरासने शार्ङ्गं शार्ङ्गं विष्णुशरासने ।
शृङ्गं विषाणे शिखरे प्रभुत्वोत्कर्षसानुषु ॥ २८ ॥
चिह्ने क्रीडाम्बुयन्त्रे च शृङ्गः स्यात्कूर्चशीर्षके ।
शृङ्गी विषाद्यामृषभे मीनस्वर्गविशेषयोः ॥ २९ ॥
सर्गः स्वभावनिर्मोक्षनिश्चयोत्साहसृष्टिषु ।
मोहेऽध्याये च शुङ्गी तु न्यग्रोधप्लक्षपीतने ॥ ३० ॥

गतृतीयम् ।

अनङ्गो मन्मथेऽनङ्गमाकाशमनसोर्मतम् ।
अङ्गहीनेऽप्यनङ्गः स्यादङ्गमूतविपर्यये ॥ ३१ ॥

---

वर्ग-अध्याय (प्रसंगसमाप्ति), समूह, पंचाक्षरीभेद, (पुं०)
वल्गु-नौला, बकरा, (पुं०) सुन्दर, (त्रि०) ॥ २६ ॥
वेग-जल्दीकरना, प्रवाह-नदी आदिका, महाकालका फल, (पुं०)
व्यङ्ग-मेंडक (पुं०) हीनअंगवाला (त्रि०) ॥ २७ ॥
शार्ङ्ग-धनुषमात्र, विष्णुका धनुष (न०)
शृङ्ग-सींग, शिखर, प्रभुता, उत्कर्ष (बडप्पन), पर्वतकी शिखर, चिह्न, क्रीडाकेलिये जलयंत्र, (न०) ॥ २८ ॥ जीवक-औषधि, (पुं०)
शृंगी-ऋषभ-औषध, (स्त्री०) मीनभेद, स्वर्गभेद, (पुं०) ॥ २९ ॥
सर्ग-स्वभाव, सर्पकी कांचली, निश्चय, उत्साह, सृष्टि, मोह, अध्याय, (पुं०)
शुङ्गी-वड वृक्ष, पाखर-वृक्ष, अंबाडा, (स्त्री०) ॥ ३० ॥

गतृतीय ।

अनंग-कामदेव, (पु०) आकाश, मन, (न०) अङ्गहीन, अंगोंकी विपरीतता (पुं०) ॥ ३१ ॥

अपाङ्गस्त्वङ्गविकले नेत्रान्ते तिलके पुमान् ।
अयोगो विधुरे कूटे विश्लेषे कठिनोद्यमे ॥ ३२ ॥
आभोगो वारुणच्छत्रे यत्नपूर्णत्वयोरपि ।
आयोगो गन्धमाल्यादिव्यसनेऽपि च ढौकने ॥ ३३ ॥
व्यापाररोधयोश्चाऽऽस्य आशुगो बाणवातयोः ।
उत्सर्गो वर्जने त्यागे सामान्ये न्यायदानयोः ॥ ३४ ॥
उद्वेग उद्बाहुलके पुमानुद्वेजनेऽपि च ।
भवेदुद्गमने चायमुद्वेगं क्रमुकीफले ॥ ३५ ॥
कलिङ्गः पूतिकरजे धूम्याटे विषयान्तरे ।
नीवृद्भेदे कलिङ्गस्तु त्रिषु दग्धविदग्धयोः ॥ ३६ ॥
कलिङ्गं कौटजफले कलिङ्गा योषिति स्त्रियाम् ।
कलिङ्गो भूमिकूष्माण्डे मतङ्गजभुजङ्गयोः ॥ ३७ ॥

---

अपांग–अंगविकल पुरुष, नेत्रोंका अंतभाग, तिलक, ( पुं० )

अयोग–वियोगवाला, नहीं हिलनेवाला, अलगपना, कठिन, उद्यम, ( पुं० ) ॥ ३२ ॥

आभोग–वरुणका छत्र, जतन, परिपूर्णपना, ( पु० )

आयोग–गंधमाला आदिका व्यसन, किसीको प्रेरणा, व्यापार, रोकना, लाभ, ( पु० ) ॥ ३३ ॥

आशुग–बाण, वायु, ( पुं० )

उत्सर्ग–वर्जना, त्यागकरना, सामान्यविधि, न्याय, दान, (पु०)॥ ३४॥

उद्वेग–उद्बाहुलक ( भुजाउठानेवाला, उद्वेजन ( डराना ), उद्गमन ( ऊपरको गमन ) ( पुं० ) सुपारी, ( न० ) ॥ ३५ ॥

कलिंग–करजुवा-वृक्ष, पपीहा-पक्षी, देशमात्र, मनुष्योंका बसाया देश, ( पुं० ) दग्ध, चतुर, ( त्रि० ) ॥ ३६ ॥

कलिंग–इंद्रजव, ( न० )

कलिंगा–कलिंगदेशमे होनेवाली स्त्री ( स्त्री० )

कलिङ्ग–भूमिकोहला, हस्ती, सर्प, ( पुं० ) ॥ ३७ ॥

कालिङ्गी राजकर्कट्यां कालिङ्गस्त्रिषु तद्भवे ।
चक्राङ्गी कटुरोहिण्यां चक्राङ्गश्चक्रपक्षिणि ॥ ३८ ॥
जिह्मगो भुजगे पुंसि मन्दगे त्रिषु जिह्मगः ।
तडागः सरसि स्यातस्तडागो यन्त्रकूटके ॥ ३९ ॥
तातगुः क्षुद्रताते स्याज्जने पितृहितेऽपि च ।
तुरगी त्वश्वगन्धायां तुरगो हयचित्तयोः ॥ ४० ॥
त्रिवर्गो धर्मकामार्थसंहतौ च कटुत्रिके ।
त्रिफलायां सत्त्वरजस्तमसामपि संहतौ ॥ ४१ ॥
वृद्धिस्थानक्षयैकोक्तौ धाराङ्गस्त्वसितीर्थयोः ।
नरङ्गं तु वरण्डे च वृत्तिकीलकशेफसो ॥ ४२ ॥
नागरङ्गेऽपि नारङ्गो नारङ्गो यमजेऽपि च ।
विटे जन्तौ च नारङ्गो नारङ्गं पिप्पलीरसे ॥ ४३ ॥

---

कालिङ्गी–बडी ककडी, (स्त्री० ) ककडीमें होनेवाले बीजआदि, (त्रि०)
चक्रांगी–कुटकी, (स्त्री० )
चक्रांग–चकवा पक्षी, ( पुं० ) ॥३८॥
जिह्मग–सर्प, (पुं० ) मंदचलनेवाला, ( त्रि० )
तडाग–सरोवर, यंत्रोंका समुदाय (पुं० ) ॥ ३९ ॥
तातगु–चचा पिताका हितकारी जन, (पु० )
तुरगी–आसगंध, ( स्त्री० )
तुरग–अश्व, चित्त, (पुं० ) ॥ ४० ॥
त्रिवर्ग–धर्म अर्थ और काम, सूंठ मिरच और पीपल, हरड बहेडा और आवला, सत्त्व रजस् और तमस्, ॥ ४१ ॥ वृद्धि स्थान और क्षय, ( पुं० )
धाराङ्ग–तलवार, तीर्थ, (पु० )
नरंग–मुखरोग, चारोंतरफका कीला, शिश्नइंद्रियचिह्न, (न०) ॥ ४२ ॥
नारंग–नारंगी-वृक्ष, जोडला पुरुष, कामी पुरुष, प्राणी, पीपलका रस, (पु० न० ) ॥ ४३ ॥

निषङ्गो बाणधौ सङ्गे निसर्गः शीलसर्गयोः ।
नीलङ्गुः कृमिकीटे स्याद् भंमराल्यामुशीरके ॥ ४४ ॥
पतङ्गः शलभे सूर्ये खगे शाल्यन्तरेऽपि च ।
रसे पतङ्गे पत्राङ्गं रक्तचन्दनभूर्जयोः ॥ ४५ ॥
पद्मके चाथ सर्पेऽपि पद्मकाष्ठेऽपि पन्नगः ।
परागः पुष्परजसि स्नानीयादौ रजस्यपि ॥ ४६ ॥
विख्यातावुपरागेऽपि चन्दने पर्वतान्तरे ।
पुन्नागः पुरुषश्रेष्ठे वृक्षभेदे सितोत्पले ॥ ४७ ॥
जातीफलेऽपि पुन्नागः पाण्डुनागे च दृश्यते ।
प्रयागस्तीर्थभेदे स्याद्यज्ञे वाहे विडौजसि ॥ ४८ ॥
प्रयोगः कार्मणे पुंसि प्रयुक्तौ च निदर्शने ।
प्रियङ्गुः फलिनीकङ्गूराजिकापिप्पलीष्वियम् ॥ ४९ ॥

---

निषग—तरकस, सग, (पु० )
निसर्ग—स्वभाव, सर्ग (रचना) (पु०)
नीलंगु—छोटाकीड़ा, मक्षिका, खस, (पु० ) ॥ ४४ ॥
पतङ्ग—शलभ-टीडी सूर्य, पक्षी, शालिभेद, रस, पतंग काष्ठ,
पत्रांग—रक्तचंदन, भोजपत्र, ( न० ) ॥ ४५ ॥
पन्नग—कूट औषधि, सर्प, पद्माख, (पु० )
पराग—पुष्पकी रज, स्नानमें लगानेकी रज, ॥ ४६ ॥ विख्याति, ग्रहण, चन्दन, पर्वतभेद, (पुं० )
पुन्नाग—पुरुषोंमें श्रेष्ठ, वृक्षभेद, सफेद-कमल, ॥ ४७ ॥ जायफल, पुन्नागवृक्ष, सफेद हस्ती तथा सर्प (पुं० )
प्रयाग—प्रयाग नाम तीर्थ, यज्ञ, अश्व, इन्द्र, (पुं० ) ॥ ४८ ॥
प्रयोग—औषधियोंके योगसे उच्चाटन आदिकर्म, युक्त करना, दिखाना, (पु० )
प्रियंगु—प्रियगु—वृक्ष या बाघाटी, मालकागनी, राई, पीपल, ( पु० ) ॥ ४९ ॥

प्लवगो वानरे भेके तीक्ष्णदीधितिसारथौ ।
भुजङ्गो भुजगे षिङ्गे मातङ्गः श्वपचे गजे ॥ ५० ॥
मृदङ्गः पटहे घोषे रक्ताङ्गा जीविकौषधौ ।
रक्ताङ्गो मङ्गले क्लीवं धीरकाम्पिल्यविद्रुमे ॥ ५१ ॥
रथाङ्गमद्वयोश्चक्रे रथाङ्गश्चक्रपक्षिणि ।
वराङ्गं मस्तके योनौ गुडत्वचि गजे स्त्रियाम् ॥ ५२ ॥
वातिगस्तु दशापाके वार्ताकीधातुवादिनोः ।
विडङ्गोऽस्त्री कृमिघ्ने स्याद् विडङ्गो नागरेऽन्यवत् ॥ ५३ ॥
विहगस्तु विहङ्गे स्यादग्रगे विहगस्त्रिषु ।
विसर्गस्तु भवे दाने त्यागे च मलनिर्गमे ॥ ५४ ॥
विसर्जनीये मुक्तौ च भास्वतश्चायनान्तरे ।
रते भोगे च सम्भोगः सम्भोगो जिनशासने ॥ ५५ ॥

---

प्लवग–बन्दर, मेंडक, सूर्यका सारथि ( अरुण ), ( पुं० )
भुजंग–सर्प, धूर्त, ( पुं० )
मातंग–चाण्डाल, हस्ती, (पुं०)॥५०॥
मृदंग–पटह ( ढोल ), अहीरोंका ग्राम, ( पुं० )
रक्तांगा–जीवन्ती या डोडी औषधि ( स्त्री० )
रक्तांग–मंगल-ग्रह, (केसर या जाफ-रान, ( न० ) कवीला–औषधि, मूँगा, ( न० ) ॥ ५१ ॥
रथांग–गाडी रथ आदिके पहिया, ( न० ) चकवा–पक्षी ( पुं० )
वरांग–मस्तक, भग ( स्त्रीकी योनि ) तेजपात या दालचीनी, हाथीसूँडा वृक्ष, ( न० ) ॥ ५२ ॥
वातिग–दशाफल, बैंगन, धातुवादी, ( पुं० )
विडङ्ग–वायविडङ्ग, (पुं०न०) चतुर, ( त्रि० ) ॥ ५३ ॥
विहग–पक्षी, ( पुं० ) शीघ्र चलने-वाला ( त्रि० )
विसर्ग–जन्महोना, दान, त्याग, मलका ( विष्ठाका ) त्यागना,॥५४॥ विसर्जनीय (वर्णके आगे दो बिंदु), मुक्ति, सूर्यका अयनभेद, ( पुं० )
सम्भोग–स्त्रीसंग, वस्तुओंका भो-गना, जिनशिक्षा ( पुं० ) ॥ ५५ ॥

सर्वंगं सलिले क्लीबं सर्वंगः शङ्करे विभौ ।
सारङ्गो मृगमातङ्गचातकेषु खगान्तरे ॥ ५६ ॥
भृङ्गे त्रिषु तु किर्मीरे हेमाङ्गस्तार्क्ष्यवेधसोः ।

गचतुर्थम् ।

अनुषङ्गस्तु नाऽऽरब्धे कारुण्येऽपि कचिन्मतः ॥ ५७ ॥
त्यागे मोक्षेऽपवर्गः स्यात्साफल्ये कृतकृत्यतः ।
अभिषङ्गस्तु संसर्गशपथाक्रोशगञ्जने ॥ ५८ ॥
ईहामृगो वृके जन्तौ प्रभेदे चंपकस्य च ।
अथोपरागः स्वर्भानुग्रस्तयोः पुष्पवन्तयोः ॥ ५९ ॥
दुर्नयग्रहकल्लोले परीवापे तु पुंस्ययम् ।
उपसर्गः स्मृतो रोगभेदे चोपप्लवेपि च ॥ ६० ॥
कटभङ्गस्तु शस्यानां नखच्छेदे नृपात्यये ।
छत्रभङ्गस्तु वैधव्येऽस्वातन्त्र्यनृपनाशयोः ॥ ६१ ॥

---

सर्वंग–जल ( न० ) महादेव, समर्थ, ( पुं० )
सारङ्ग–मृग, हस्ती, पपीहा-पक्षी, पक्षीभेद, ॥ ५६ ॥ भौरा, ( पुं० ) चितकवरा ( त्रि० )
हेमाङ्ग–गरुड, ब्रह्मा ( पुं० )

गचतुर्थ ।

अनुषङ्ग–आरम्भ, 'एक जगहके पदको दूसरे स्थानमें अन्वयमें लेना', दयालुपना, ( पुं० ) ॥५७॥
अपवर्ग–त्याग, मोक्ष, करेहुए कृत्यकी सफलता, ( पुं० )
अभिषङ्ग–ससर्ग, शपथ ( सौगन ), गाली, तिरस्कार, ( पुं० ) ॥५८॥
ईहामृग–भेडिया, जन्तु, चपाका भेद, ( पु० )
उपराग–राहुसे चंद्रसूर्यका ग्रसना ( ग्रहण ) ॥ ५९ ॥ दुर्नय ( खोटीनीति), ग्रहोका युद्ध, केशमूँडना, ( पुं० )
उपसर्ग–रोगभेद, उत्कापात आदि उपद्रव, ( पुं० ) ॥ ६० ॥
कटभंग–छोटे और हरित तृण आदिकोंका नखसे छेदन, राजाका नाश, ( पुं० )
छत्रभंग–विधवापना, पराधीनता, राजाका नाश, ( पुं० ) ॥ ६१ ॥

दीर्घाध्वगस्तु करभे लेखहारे तु वाच्यवत् ।
मल्लनागोऽभ्रमातङ्गे वात्स्यायनमुनावपि ॥ ६२ ॥
राजशृङ्गस्तु कनकदण्डमुद्गरयोः पुमान् ।
समायोगस्तु संयोगे समवाये प्रयोजने ॥ ६३ ॥
सम्प्रयोगस्तु सुरते कार्मणेप्यन्वयेऽपि च ॥ ६४ ॥

गपञ्चमम् ।

कथाप्रसङ्गो वातूले विषवैद्ये च वाच्यवत् ।
नाडीतरङ्गः काकोले हिंडके रतहिण्डके ॥ ६५ ॥

इति विश्वलोचने गान्तवर्गः ॥

---

## अथ घान्तवर्गः ।

घैकम् ।

घो घण्टायां च घा घाते किङ्किण्यां स्त्री ध्वनौ तु घः ।

---

दीर्घाध्वग–ऊँट, ( पुं० ) परवाना पहुँचानेवाला, ( त्रि० )

मल्लनाग–इंद्रका हस्ती, वात्स्यायन मुनि, ( पुं० ) ॥ ६२ ॥

राजशृंग–सुवर्णका दंड ( छडी ), मुद्गर, ( पुं० )

समायोग–सयोग, समवाय-सबंध, अभिप्राय, ( पु० ) ॥ ६३ ॥

सम्प्रयोग–स्त्रीसग, औषधियोंके योगसे उच्चाटन आदि कर्म, अन्वय (श्लोकके पदोंका सबंध) ( पु० ) ॥ ६४ ॥

गपंचम ।

कथाप्रसङ्ग–वातूल या वायुको न सहनेवाला, विषका वैद्य, ( त्रि० );

नाडीतरङ्ग–कंकोल, लनका आचार्य, स्त्रीचोर ( पुं० ) ॥ ६५ ॥

इस प्रकार विश्वलोचनकी भाषाटीकामें गान्तवर्ग समाप्त हुवा ।

---

अथ घान्तवर्गः ।

घैक ।

घ–घंटा, ( पुं० )

घा–घात, करधनी ( स्त्री० )

घ–शब्द ( पुं० )

घद्वितीयम् ।

पापेऽर्त्तौ व्यसने चाऽघं स्यादर्घोऽर्चनमूल्ययोः ॥ १ ॥
अङ्घ्रिः स्याज्जानुचरणे मूले चापि महीरुहाम् ।
उद्घो हस्तपुटे देहपवने पावके पुमान् ॥ २ ॥

ओघः परम्परायां स्याद्द्रुतनृत्योपदेशयोः ।
ओघः पाथःप्रवाहे च समूहे च पुमानयम् ॥ ३ ॥

मघा दशमनक्षत्रे मघा स्याद्द्रुतजान्तरे ।
वारिवाहेऽपि मेघः स्यान्मेघः स्यान्मुस्तकेऽपि च ॥ ४ ॥

मोघस्तु निष्फले दीने मोघा पाटलिपादपे ।
लघुर्मनोज्ञनिस्सारागुरुलघुषु वाच्यवत् ॥ ५ ॥

पृक्काया स्त्री लघु क्लीबं कृष्णागुरुणि सत्वरे ।
श्लाघा तु स्यात्प्रशंसाया परिचर्याऽभिलाषयोः ॥ ६ ॥

---

घद्वितीय ।

अघ–पाप, पीडा, व्यसन, ( न० )
अर्घ–पूजाविधि, मूल्य ( मोल ) ( पुं० ) ॥ १ ॥
अंघ्रि–घोंटू ( गोडा ), चरण ( पॉव ), वृक्षोंकी जड ( पुं० )
उद्घ–हाथका पुट, शरीरका पवन, अग्नि, ( पुं० ) ॥ २ ॥
ओघ–परपरा, शीघ्र नृत्य, शीघ्र उपदेश, जलका प्रवाह, समूह, (पुं०) ॥३॥
मघा–दशवा नक्षत्र ( मघा ), शब्दसे उत्पन्न हुए ग्राम आदि ( स्त्री० )
मेघ–बद्दल, नागरमोथा औषधि, ( पुं० ) ॥ ४ ॥
मोघ–निष्फल, दीन, ( पुं० )
मोघा–मोखानाम–वृक्ष, (स्त्री०)
लघु–सुंदर, निस्सार, अगुरु (छोटा), हलका, ॥ ५ ॥ ( त्रि० ) असवरग–औषधि ( स्त्री० )
लघु–काला अगर, शीघ्रता ( न० )
श्लाघा–प्रशंसा ( वडाई ), शुश्रूषा, अभिलापा ( इच्छा ), (स्त्री०)॥६॥

घतृतीयम् ।

अमोघः सफलेऽमोघा ख्याता पथ्याविडङ्गयोः ।
उल्लाघो नीरुजे दक्षे शुचौ हर्षयुते त्रिषु ॥ ७ ॥
काञ्चिघः काञ्चने पुंसि मूषके स्वच्छमण्डपे ।
निदाघ उष्णकाले स्यात्तापेऽपि स्वेदवारिणि ॥ ८ ॥
परिघो मुद्गरे योगभेदे स्वकुलघातयोः ।
पलिघः काचकलशे घटप्राकारगोपुरे ॥ ९ ॥
प्रतिघस्तु भवेत्क्रोधे प्रतिघातेऽप्यथ त्रिषु ।
महार्घः स्यान्महामूल्याऽनर्घयोर्लावके पुमान् ।
सर्वौघो गुरुवेगार्थसर्वसन्नहनार्थयोः ॥ १० ॥

इति विश्वलोचने घान्तवर्ग. ॥

---

घतृतीय ।

अमोघ–सफल, ( त्रि० )

अमोघा–हरड, वायविडंग, ( स्त्री० )

उल्लाघ–रोगसे छुटाहुवा, चतुर, पवित्र, आनंदवाला, ( त्रि० ) ॥ ७ ॥

काञ्चिघ–सुवर्ण, ( पुं० ) मूँसा (चूहा), स्वच्छमंडप ( पुं० )

निदाघ–ग्रीष्म ऋतु, ताप ( गरमी ), पसीनाका पानी, ( पुं० ) ॥ ८ ॥

परिघ–लोहेका मुद्गर, विष्कम आदि योगोंमें एक योग, अपना या कुलका नाश, ( पु० )

पलिघ–काचकलश, घट, किला, पुरका दरवाजा, ( पुं० ) ॥ ९ ॥

प्रतिघ–क्रोध, प्रतिघात ( बदलेसे-मारना ) ( पु० )

महार्घ–बहुतमोलवाली वस्तु, अमूल्य ( जिसकी कीमत न होसके ), ( त्रि० ) लवा-पक्षी, ( पु० )

सर्वौघ–बहुत बेग, सबतरफसे कवच धारण, ( पुं० ॥ १० ॥

इसप्रकार विश्वलोचनकी भाषाटीकामें घान्तवर्ग समाप्त हुवा ॥

## अथ ङान्तवर्गः ।

ङैकम् ।

भैरवे विषये ङः स्यात् ॥

इति विश्वलोचने ङान्तवर्ग ॥

---

## अथ चान्तवर्गः ।

चैकम् ।

चस्तु तस्करचन्द्रयोः ॥

चद्वितीयम् ।

अर्चा पूजाप्रतिमयोरुच्चो महति चोन्नते ।
कचः केशेऽपि ह्रीवेरे कचो गीष्पतिनन्दने ॥ १ ॥
कचः शुष्कव्रणे वन्धे करिण्यां तु कचा स्त्रियाम् ।
काचस्तु स्यान्मणौ शिक्ये नेत्ररोगे मृदन्तरे ॥ २ ॥
काञ्ची तु मेखलादाम्नि नीवृदन्तरगुञ्जयोः ।
कूर्चमस्त्री भ्रुवोर्मध्ये शोथश्मश्रुविकत्थने ॥ ३ ॥

---

अथ ङान्तवर्ग ।

ङैक ।

ङ—भैरव, विषय, ( भोग ) ( पुं० )
इस प्रकार विश्वलोचनकी भाषाटीकामें ङान्तवर्ग समाप्त हुवा ॥

---

अथ चान्तवर्ग ।

चैक ।

च—चोर, चन्द्रमा, ( पुं० )

चद्वितीय ।

अर्चा—पूजा, प्रतिमा ( मूर्त्ति ) ( स्त्री० )
उच्च—बडा, ऊँचा, ( पुं० )
कच—केश ( बाल ), नेत्रबाला-औषधि, वृहस्पतिका पुत्र, ॥ १ ॥
सूखा व्रण ( घाव ), बध, ( पुं० )
कचा—हथनी, ( स्त्री० )
काच—मणि, छीका, नेत्ररोग, मिट्टीका भेद, ( पुं० ) ॥ २ ॥
कांची—करधनीकी लडी, काची-पुरी, गुंजा ( चिरमठी ) ( स्त्री० )
कूर्च—भ्रुकुटियोंके बीचका भाग, सोजा, दाढी मूछ, बकवाद, ( न० ) ॥ ३ ॥

क्रौञ्चस्तु पक्षिभेदे स्यान्नगद्वीपप्रभेदयोः ।
चञ्चो नालादिनिर्माणे चञ्चा तु तृण पूरुषे ॥ ४ ॥
चञ्चुः पञ्चाङ्गुले त्रोण्यां गोनाडीचकलिञ्चयोः ।
चर्चा तु स्थासके तर्के चर्चिकाचिन्तयोस्तले ॥ ५ ॥
त्वक् स्त्रियां वल्कलेऽपि स्याच्चर्ममात्रे गुडत्वचि ।
नीचस्तु पामरे निम्ने वामनेऽप्यभिधेयवत् ॥ ६ ॥
न्यग् निम्ने पामरे कात्स्न्र्ये पिचुः स्यात्पुंसि तूलके ।
कृष्णे दैत्यान्तरे कर्षे भैरवस्याननान्तरे ॥ ७ ॥
प्राक् प्राच्ये वाच्यवत् काले दिग्देशे त्वव्ययं मतम् ।
मोचः सौभाञ्जने पुंसि मोचा शाल्मलिरम्भयोः ॥ ८ ॥
रुचिरिच्छा रुचा रुक्चा शोभाभिष्वङ्गयोरपि ।
रुक् शोभायां च किरणे स्त्रियामपि मनोरथे ॥ ९ ॥

---

क्रौंच–कूँज–पक्षी, एकपर्वत, एक द्वीप, ( पुं० )

चंच–नालआदिका बनाना ( सांचामें ढालना ) ( पु० )

चंचा–तृणोंसे बनाया पुरुष (डरावा) ( स्त्री० ) ॥ ४ ॥

चंचु–अरंड, छोटी इलायची, शाकभेद, सूक्ष्मकाष्ठ, ( पुं० )

चर्चा–शरीरके चंदन आदिका लपेटना, तर्क, देवीविशेष, चिन्ता, तलभाग, ( स्त्री० ) ॥ ५ ॥

त्वक्( च् ) वृक्षका-वक्कल, चर्म, दालचीनी या जावित्री, ( स्त्री० )

नीच–पामर ( नीचपुरुष ), नीचास्थल, बौना, ( त्रि० ) ॥ ६ ॥

न्यक्(च्)–नीचा–स्थल, पामर-पुरुष, सम्पूर्णता ( त्रि० )

पिचु–भिगोया हुआ फोया, कालावर्णवाला, दैत्यभेद, सोलहमासाप्रमाण, भैरवका मुख, ( पुं० ) ॥ ७ ॥

प्राक्( च् ) पहले होनेवाला, (त्रि०) पूर्व काल, पूर्व देश, ( अ० )

मोच–सहँजना-वृक्ष, ( पुं० )

मोचा–शाल्मलि ( साल ) वृक्ष, केलावृक्ष, ( स्त्री० ॥ ८ ॥

रुचि–रुचा–इच्छा, दीप्ति, शोभा, मिलाप, ( स्त्री० )

रुक्–शोभा, किरण, मनोरथ,(स्त्री०) ॥ ९ ॥

वचः शुके वचा तूग्रगन्धासारिकयोः स्त्रियाम् ।
वाग्भारतीगिरोर्वीचिर्द्वयोः स्वल्पतरङ्गयोः ॥ १० ॥
अवकाशे सुखे चाथ शचीन्द्राणी शतावरी ।
शुचिः पुंस्युपधाशुद्धमन्त्रिण्याषाढवर्हिषोः ॥ ११ ॥
शृङ्गारग्रीष्मयोः श्वेतमेध्यानुपहते त्रिषु ।
सूची कराद्यभिनये वेधनीशिखयोरपि ॥ १२ ॥
सूची सीमन्तिनीनां च कथिता करणान्तरे ॥ १३ ॥

चतृतीयम् ।

अवीचिर्नरके घूर्मिविरहे घूर्मिवर्जिते ।
भवेदुदक् त्रिषूदीच्ये दिग्देशकालतोऽव्ययम् ॥ १४ ॥
कणीचिः पुष्पितलतागुञ्जयोः शकटेऽपि च ।
कवचो वारवाणे स्यात्पटहे गर्दभाण्डके ॥ १५ ॥

---

वच–सूवा (तोता) पक्षी, ( पुं० ) वचा वच-औषधि, मैना-पक्षी,(स्त्री०) वाक्(चा)–सरस्वती, वाणी (वचन) ( स्त्री० ) वीचि–स्वल्प ( थोड़ा) तरङ्ग, ॥१०॥ अवकाश, सुख, (पु० स्त्री० ) शचि–इन्द्राणी, शतावरी, ( स्त्री० ) शुचि–मन्त्रियोंके शीलकी परीक्षा, शुद्धमंत्री, आषाढ-मास, कुशा, शृङ्गार, ग्रीष्म-ऋतु, श्वेत रंग, पवित्र, अच्छा, ( त्रि० ) ॥ ११ ॥ सूची–हाथ आदिसे भाव बताना,सूई, शिखा (चोटी ) ॥ १२ ॥ स्त्रियोंका करण (हावभेद ) (स्त्री०) ॥ १३ ॥

चतृतीय ।

अवीचि–नरक,तरंगोंका वियोग, तरंगवर्जित तडाग आदि, ( त्रि० ) उदक्–उत्तरमें होनेवाला ( त्रि० ) उत्तरदिशा, उत्तरदेश, उत्तरकाल ( अ० ) ॥ १४ ॥ कणीचि–फूलीहुई वेल, चिरमठी, गाडी, ( स्त्री० ) कवच–कवच, ढोल, बडीहरड, (पु० ) ॥ १५ ॥

क्रकचः करपत्रेऽपि ग्रन्थिलाख्यमहीरुहे ।
नमुचिर्मदने दैत्ये नाराचो जलहस्तिनि ॥ १६ ॥
लोहबाणेऽपि नाराचो नाराची स्यात्तुलान्तरे ।
प्रत्यक् प्रतीच्ये दिग्देशकाले तु मतमव्ययम् ॥ १७ ॥
स्यात्प्रपञ्चस्तु विस्तारे सञ्चये च प्रतारणे ।
मरीचिर्नाचयोर्दीप्तौ मुनौ ना कृपणेऽपि च ॥ १८ ॥
मारीचो याजकद्विजे कक्कोले राक्षसान्तरे ।
मरीचो देवताभेदे प्रफुल्ले विकचस्त्रिषु ॥ १९ ॥
केशशून्ये च ह्रीके तु पुंसि केतुग्रहेऽपि च ।
विपञ्ची वल्लकीकेल्योः सङ्कोचं कुङ्कुमे मतम् ॥ २० ॥
सङ्कोचो मत्स्यभेदेऽपि सङ्कोचो बन्धनेऽपि च ।
सत्यवत्सत्ययोः सम्यक् सम्यक् सङ्गतहृद्ययो. ॥ २१ ॥

---

क्रकच–करौंत, कैर वृक्ष, (पु० )
नमुचि–कामदेव, एक दैत्य, (पुं० )
नाराच–जलहस्ती ( हाथीकेस्वरूपका जलचर जीव ) ॥ १६ ॥ लोहबाण, (पुं० ) तोलनेका छोटा काटा, ( स्त्री० )
प्रत्यक्–पश्चिममें होनेवाला ( त्रि० ) पश्चिमदिशा पश्चिमदेश, पश्चिमकाल, ( अ० ) ॥ १७ ॥
प्रपंच–विस्तार, सञ्चय ( संग्रह ), ठगना, ( पुं )
मरीचि–दीप्ति किरण ( पुं० स्त्री० ) मुनि, कृपण, ( पुं० ) ॥ १८ ॥
मारीच–यज्ञकरानेवाला ब्राह्मण, कंकोल, एक राक्षस, ( पुं० )
मरीच–देवताभेद, ( पुं० ) ॥ १९॥
विकच–प्रफुल्लित, ( त्रि० ) केशरहित, मुनि, ध्वजा, केतु ग्रह, (पुं०)
विपंची–वीणा, क्रीडा, ( स्त्री० )
संकोच–केसर ( न० ) ॥ २० ॥ मत्स्यभेद, बन्धन, ( पुं० )
सम्यक्–सत्य बोलनेवाला, सत्य, सगत ( यथार्थ ), सुंदर, (त्रि०) ॥ २१ ॥

चचतुर्थम् ।

काकचिञ्ची तुलाबीजे वारिक्रिमिदिलीरयोः ।
जलसूचिर्जलौकायां शृङ्गाटे शिशुमारके ॥ २२ ॥
कङ्कत्रोटौ झषे चाथ चोरे वह्नौ मलिम्लुचः ।
अमावास्याद्वयं यत्र सोऽपि मासो मलिम्लुचः ॥ २३ ॥

चपंचमम् ।

रतनारीच-शब्दोऽयं कुक्कुरे रतिवल्लभे ।
परीरम्भे समुद्भूतशीत्कारे च वरस्त्रिया. ॥ २४ ॥

इति विश्वलोचने चान्तवर्ग ॥

---

## अथ छान्तवर्गः ।

छकम् ।

छश्छेदकार्कयोश्छा च च्छिदि छं लाञ्छनाऽच्छयोः ।

---

चचतुर्थ ।

काकचिञ्ची–घुंघुची, जलकी क्रिमि, मुंडफोड, ( स्त्री० )

जलसूचि–जोक, सिंघाडा, मच्छ-भेद ( शिशुमार ) ॥ २२ ॥ सफेदचीलकी चोंच, मत्स्य-मात्र, ( पुं० स्त्री० )

मलिम्लुच–चोर, अग्नि, जिसमासमे दो अमावास्या हो वह मास, ( पुं० ) ॥ २३ ॥

चपंचम ।

रतनारीच–कुत्ता, कामी पुरुष, शीत्कार शब्दवाला श्रेष्ठस्त्रीका सम्भोग ( पु ) ॥ २४ ॥

इस प्रकार विश्वलोचनकी भाषाटीकामें चान्तवर्ग समाप्त हुवा ॥

---

अथ छान्तवर्गः ।

छक ।

छ–छेदनकरनेवाला, सूर्य, ( पुं० )

छा–छेदनकरना, ( स्त्री० )

छ–कलंक, स्वच्छ, ( न० ) ।

छद्वितीयम् ।

अच्छाव्ययमाभिमुख्ये अच्छस्फटिकयोः पुमान् ।
अच्छः स्वच्छेऽन्यलिङ्गः स्यात्कच्छः शैलादिसीमनि ॥ १ ॥
नौकाङ्गे तुन्नकेऽनूपे परिधानाञ्चलान्तरे ।
कच्छा तु चीरिकायां स्याद् वाराह्यामपि दृश्यते ॥ २ ॥
गुच्छः स्तबके हारभेदे गुच्छः स्तम्बकलापयोः ।
स्यात्पिच्छमस्त्रियां पुच्छे पिच्छा शाल्मलिवेष्टके ॥ ३ ॥
पङ्क्तौ पूगच्छटाकोशेमण्डेष्वश्वपदामये ।
विज्जुलेऽप्यथ पुच्छः स्यात्पिच्छपश्चात्प्रदेशयोः ॥ ४ ॥
म्लेच्छोऽपभाषणे जातिभेदे पापरतेऽपि च ।

छचतुर्थम् ।

अथ पुंसि महाकच्छः सरिन्नाथप्रचेतसि ॥ ५ ॥

इति विश्वलोचने छान्तवर्गः ॥

---

छद्वितीय ।

अच्छा(च्छ)–सम्मुख करना, (अ०) रीछ (भालू), स्फटिक मणि,(पु०) स्वच्छपदार्थमें उसके लिंगवाला, (त्रि०)

कच्छ–पर्वत आदिकी सीमा, ॥ १ ॥ नौकाका भाग, तून वृक्ष, बहुतजलवाला देश, धोती आदि वस्त्रका एक भाग, (पु०)

कच्छा–चीरिका (ची ची शब्दकरनेवाला कीट), वाराहीकद (स्त्री०) ॥ २ ॥

गुच्छ–पुष्पआदिकोंका गुच्छा, हारभेद, झाड,मोरकी पूंछ आदि (पुं०)

पिच्छ–बैल आदिकी पूछ, (पुं० न०)

पिच्छा–शालका गोंद ॥ ३ ॥ पङ्क्ति, सुपारी, छवि, कोश, माड, घोडेके पैरका रोग, दालचीनी, (स्त्री०)

पुच्छ–मोरकी पुच्छ, पिछलाभाग, (पु०) ॥ ४ ॥

म्लेच्छ–बुरा बोलना, जातिभेद, पापी मनुष्य (पुं०)

छचतुर्थ ।

महाकच्छ–समुद्र, वरुण, (पु०)॥५॥

इसप्रकार विश्वलोचनकी भाषाटीकामें छातवर्ग समाप्त हुवा ॥

## अथ जान्तवर्गः ।

### जैकम् ।

जः स्याज्जविनि जोद्भूतौ जयने जिः प्रकीर्तितः ।
जूराकाशे सरस्वत्यां पिशाच्यां जविने त्रिपु ॥ १ ॥

### जद्वितीयम् ।

अजः कृष्णे स्मरहरे विधौ छागे रघोः सुते ।
अब्जो धन्वन्तरौ चन्द्रे निचुले क्लीवमम्बुजे ॥ २ ॥
अब्जी कम्बुन्यथाऽऽजिः स्यात्सङ्ग्रामेऽपि समक्षितौ ।
उत्साहे कार्त्तिकेप्यूर्जस्तूर्जा वीर्ये बले द्वयो. ॥ ३ ॥
कञ्जः केशे विरिञ्चेऽपि कञ्जं पीयूषपद्मयोः ।
कुजस्तु नरकेऽङ्गारे द्रुमे कुञ्जं तु न स्त्रियाम् ॥ ४ ॥

---

अथ जान्तवर्गः ।

जैक ।

ज–वेगवाला, ( पुं० )
जा–उत्पत्ति, ( स्त्री० )
जि–जीतना ( स्त्री० )
जू–आकाश, सरस्वती, पिशाची, वेगवाला, ( त्रि० ) ॥ १ ॥

जद्वितीय ।

अज–कृष्ण, महादेव, ब्रह्मा, बकरा, रघुराजाका पुत्र, ( पु० )
अब्ज–धन्वंतरि, चन्द्रमा, वेतस-वृक्ष, ( पुं० ) कमल, ( न० ) शंख, ( पुं० न० ) ॥ २ ॥
आजि–संग्राम, सम ( बराबर ) पृथ्वी, ( स्त्री० )
ऊर्ज(र्जा)–उत्साह ( हर्ष ), कार्त्तिक-मास, ( पु० ) वीर्य, बल, ( पुं० स्त्री० ) ॥ ३ ॥
कंज–केश, ब्रह्मा, ( पुं० )
कञ्ज–अमृत, कमल, ( न० )
कुज–भौमासुर, मगल-ग्रह, वृक्षमात्र, ( पुं० ) ॥ ४ ॥
कुंज–ठोडी, वत्स ( छाती ), कुंज ( लता आदिका घर ) ( पुं० न० )

हनौ वत्से निकुञ्जेऽपि कुब्जो न्युब्जे द्रुमान्तरे ।
स्त्रियां तु खर्जूः खर्जूरवृक्षे कण्डूतिकीटयोः ॥ ५ ॥
खनौ सुरागृहे गञ्जा भाण्डागारे तु न स्त्रियाम् ।
गञ्जने पुंसि खजा तु मन्थे दर्वीप्रहस्तयोः ॥ ६ ॥
गुञ्जा तु काकचिञ्च्यां स्यात्पटहे च कलध्वनौ ।
द्विजो विप्रेऽण्डजे दन्ते भार्ङ्गीरेणुकयोर्द्विजा ॥ ७ ॥
ध्वजोऽस्त्री लिङ्गखट्वाङ्गपताकाचिह्नशौण्डिके ।
निजस्त्रिषु स्वके नित्ये न्युब्जो दर्भस्रुचि स्मृतः ॥ ८ ॥
न्युब्जं तु कर्मरङ्गे स्यात् कुब्जाधोमुखयोस्त्रिषु ।
पिञ्जो वधे बले पिञ्जं पिञ्जा तूलहरिद्रयोः ॥ ९ ॥
व्याकुले वाच्यवत्पिञ्जः प्रजा सन्तानलोकयोः ।
भुजो भुजा च बाहौ स्यात् पाणिमात्रेऽपि तावुभौ ॥ १० ॥

---

**कुब्ज**—कूबडा, वृक्षभेद, (पुं० )
**खर्जू**—खजूर-वृक्ष, खुजली, कीटविशेष, (स्त्री० ) ॥ ५ ॥
**गंजा**—खान—चांदी आदिकी, मदिराका घर, (स्त्री० ) भांडागार (पु० न० ) तिरस्कार, (पु० )
**खजा**—दधिआदि मथनेका डॉडा, कडछी, चपेटा ( स्त्री० ) ॥ ६ ॥
**गुंजा**—घुंघुची, ढोल, सूक्ष्मध्वनि(स्त्री०)
**द्विज**—ब्राह्मणआदिवर्ण, पक्षी, दॉत, (पु० )
**द्विजा**—भारंगी—औषधि, मटर—अन्न ( स्त्री० ) ॥ ७ ॥
**ध्वज**—लिंग, शिवका अस्त्र, पताका (ध्वजाभेद), चिह्न, मदिरा बेचनेवाला, (पुं० न० )
**निज**—अपना, नित्य, ( त्रि० )
**न्युब्ज**—दर्भका ( कुशाका ) स्रुक् (यज्ञपात्र, (पुं०) ॥ ८ ॥ कमरख वृक्ष या फल, (पुं० न० ) कूबड़ा, नीचेको मुखवाला, ( त्रि० )
**पिंज**—मारना ( पु० ) बल, ( न० )
**पिंजा**—रुई, हलदी, (स्त्री०) ॥ ९ ॥
**पिंज**—व्याकुल, (त्रि० )
**प्रजा**—संतान, स्त्रीपुरुषमात्र जन, ( स्त्री० )
**भुज**—भुजा—बाहु, हस्तमात्र, (पुं० स्त्री० ) ॥ १० ॥

मर्जुस्तु रजके पुंसि मर्जूः शुद्धावपि स्त्रियाम् ।
रज्जुर्वेण्यां गुणेऽपि स्याद् राजिः स्त्री पङ्क्तिरेखयोः ॥ ११ ॥
रुजा रोगेऽपि भङ्गेऽपि लञ्जः स्यात्पट्टकच्छयोः ।
लाजाः स्युर्भृष्टधान्येषु लाजः स्यादार्द्रतण्डुले ॥ १२ ॥
उशीरे लाजमुद्दिष्टं वाजः पक्षे स्वदेऽपि च ।
मुनिभेदे स्वने वाजं त्वाज्ये यज्ञान्नपाथसोः ॥ १३ ॥
वीजं हेतावुपादानेप्यङ्कुरेऽपि च रेतसि ।
वीजमल्पेऽपि तत्त्वेऽपि व्याजः साध्याऽपदेशयोः ॥ १४ ॥
सर्जूर्वणिजि पुंसि स्यात्सर्जूः स्याद्विद्युति स्त्रियाम् ।
सन्नद्धे संभृते सज्जः सञ्जः शम्भुविरिञ्चयो. ॥ १५ ॥
स्वजः स्वेदे स्वजं रक्तेऽपत्ये च स्वजमन्यवत् ।

जतृतीयम् ।

अङ्गजः केशकन्दर्पे पदे पुत्रे गदे स्वजे ॥ १६ ॥

---

मर्जु—धोबी, ( पुं० )
मर्जू—शुद्धि, ( स्त्री० )
रज्जु—वेणी ( गुथी हुई बालोंकी लटी ), रस्सी, ( स्त्री० )
राजि—पंक्ति, रेखा, ( स्त्री० ) ॥११॥
रुजा—रोग, टूटना, ( स्त्री० )
लञ्ज—पट्टा, धोती टांकनेका भाग, ( पुं० )
लाज—भूना हुवा धान, ( पुं० बहुवचनान्त ) गीले तडुल ( पुं० एकवचनात ) ॥ १२ ॥
लाज—खस, ( न० )
वाज—पक्ष, वेग, मुनिभेद, शब्द, ( पु० ) घृत, यज्ञका अन्न, जल, ( न० ) ॥ १३ ॥

वीज—हेतु, उपादानकारण, आधान, अकुर, वीर्य, अल्प, तत्त्व, ( न० )
व्याज—निशाना, अपदेश, ( बहाना ) ( पुं० ) ॥ १४ ॥
सर्जू—वणिक, ( पुं० )
सर्जू—बिजली ( स्त्री० )
सज्ज—कवचधारी पुरुष, भराहुवा, ( पुं० )
सञ्ज—महादेव, ब्रह्मा, ( पुं० ) ॥१५॥
स्वज—पसीना ( पुं० ) रक्त, ( न० ) अपत्य ( सतान ) ( त्रि० )

जतृतीय ।

अंगज—केश, कामदेव, चिह्न, पुत्र, रोग, पसीना, ( पु० ) ॥ १६ ॥

अङ्गजं रुधिरेऽथ स्यादण्डजः पक्षिमीनयोः ।
कृकलासे भुजङ्गे च कस्तूर्यामण्डजाऽपि च ॥ १७ ॥
अम्बुजो निचुले पुंसि क्लीवं तु सरसीरुहे ।
कम्बोजो देशमातङ्गशंखभेदेषु देशितः ॥ १८ ॥
करजस्तु करञ्जे स्यादपि व्याघ्रनखे नखे ।
काम्बोजः सोमवल्के स्याच्छङ्खपुन्नागवाजिषु ॥ १९ ॥
माषपर्णीहिङ्गुपर्ण्योः काम्बोजी तद्भवे त्रिषु ।
कारुजः शिल्पिनां चित्रे स्वयञ्जाततिलेऽपि च ॥ २० ॥
वल्मीके गैरिके फेने कलभे नागकेशरे ।
कुटजः शाखिनाम्भेदे स्याद्द्रोणे कुम्भसम्भवे ॥ २१ ॥
गिरिजा शैलतनयामातुलिङ्ग्योरुदाहृता ।
गिरिजं त्वभ्रके लौहे शिलाजतुसुगन्धयोः ॥ २२ ॥

---

रुधिर, ( न० )
अंडज–पक्षी, मच्छी, गिरगट, सर्प, ( पुं० )
अंडजा–कस्तूरी, ( स्त्री० ) ॥ १७ ॥
अंबुज–वेतसवृक्ष, ( पुं० ) कमल ( न० )
कंबोज–देशभेद, हस्तीभेद, शंखभेद, ( पुं० ) ॥ १८ ॥
करज–करञ्जुवा वृक्ष, वघेराका नख, नख, ( पुं० )
कांबोज–कायफल, शंख, चंपा, अश्व, ( पुं० ) ॥ १९ ॥
कांबोजी–वनमाष या मशवन, हींग-पत्री, या वंशपत्री ( स्त्री० ) इनसे उत्पन्न होनेवाला ( त्रि० )
कारुज–शिल्पियोंका चित्र, स्वयं उत्पन्नहुवा तिल ॥ २० ॥ बावी, गेरू, झाग, हाथीका बचा, नाग-केसर, ( पुं० )
कुटज–कूडा-वृक्ष, वनकाक, अगस्त्य-मुनि, ( पुं० ) ॥ २१ ॥
गिरिजा–पार्वती, वनबीजपूर या वि-जोरनींबू, ( स्त्री० )
गिरिज–भोडल, लोहा, शिलाजीत, गन्धक, ( न० ) ॥ २२ ॥

जलजं पङ्कजे शङ्खे नीरजं पद्मकुष्ठयोः ।
परञ्जस्तैलयन्त्रासिफेनेषु छुरिकाफले ॥ २३ ॥
वणिक् पुंस्येव वाणिज्यजीवके करणान्तरे ।
वाणिज्ये तु वणिक् स्त्रीत्वे वलजा वल्गयोषिति ॥ २४ ॥
क्षितौ तु वलजं तु स्यात्क्षेत्रसस्यादिगोपुरे ।
स्याद्भूमिजा तु जानक्यां भूमिजो नरके कुजे ॥ २५ ॥
वनजा मुद्गपर्ण्यां स्याद् वनजो गजमुस्तयोः ।
वनजं पद्मजे क्लीवं वाच्यवद्वनसम्भवे ॥ २६ ॥
बाहुजः क्षत्रिये स्यात् स्वयञ्जाततिले शुके ।
सहजस्तु निसर्गे स्यात्सहजातेऽन्यलिङ्गकः ॥ २७ ॥
सामजः सामसम्भूते वाच्यलिङ्गः पुमान् गजे ।
हिमजा पार्वतीशच्योर्मैनाके हिमजः पुमान् ॥ २८ ॥

---

जलज—कमल, शख, ( न० )
नीरज—कमल, कूट-औषधि, ( न० )
परंज—तेलनिकालनेका यंत्र, तलवार, आग, छुरीका अग्रभाग, ( पु० ) ॥ २३ ॥
वणिज(क्)—वाणिज्यसे जीनेवाला, करणभेद, ( पुं० )
वणिज(क्)—वाणिज्य, (स्त्री०)
वलजा—श्रेष्ठस्त्री, पृथ्वी, (स्त्री०) ॥२४॥
वलजा-क्षेत्र, सस्य ( खेती ) आदि, पुरदरवाजा, ( न० )
भूमिजा—सीता, ( स्त्री० )
भूमिज—भौमासुर-दैत्य, मंगलग्रह ( पुं० ) ॥ २५ ॥
वनजा—वनमुद्ग, ( स्त्री० )
वनज—हस्ती नागरमोथा, ( पुं० ) कमल ( न० ) वनमें होनेवाला द्रव्य ( त्रि० ) ॥ २६ ॥
बाहुज—क्षत्रिय, स्वय उत्पन्न हुवा-तिल, सूवा ( तोता ) पक्षी, (पुं०)
सहज—स्वभाव, ( पु० ) साथ उत्पन्नहुवा, ( त्रि० ) ॥ २७ ॥
सामज—सामसे उत्पन्नहुवा, ( त्रि० ) हस्ती, ( पुं० )
हिमजा—पार्वती, इन्द्राणी, ( स्त्री० )
हिमज—मैनाक नाम पर्वत, ( पु० ) ॥ २८ ॥

जचतुर्थम् ।

अहिभुग् विनतापुत्रे मेघनादानुलासिनि ।
काश्मीरजा चाऽतिविषाकुष्ठकुङ्कुमपुष्करे ॥ २९ ॥
ग्रहराजः शशिन्यर्केऽनुजे शूद्रे जघन्यजः ।
द्विजराजो निशानाथे विनतात्मजशेषयोः ॥ ३० ॥
धर्म्मराड्यमराजौ द्वौ यमे बुद्धे युधिष्ठिरे ।
भरद्वाजो गुरुसुते व्याघ्राटाभिख्यपक्षिणि ॥ ३१ ॥
भारद्वाजो मुनौ चोग्रे स्त्रिया कार्प्पासिकान्तरे ।
भृङ्गराजस्तु मधुपे मार्कवे विहगान्तरे ॥ ३२ ॥
यक्षराट् त्र्यंबकसखे मल्लानां रङ्गचत्वरे ।
राजराजस्तु धनदे सार्वभौममृगाङ्कयोः ॥ ३३ ॥
क्षीराब्धिजः शशधरे श्रिया क्षीराब्धिजा स्त्रियाम् ।
क्षीराब्धिजं तु सामुद्रलवणे मौक्तिकेऽपि च ॥ ३४ ॥

---

जचतुर्थ ।

अहिभुज् (क्) गरुड, मोर (पु० )
काश्मीरजा–अतीस, ( स्त्री० )
काश्मीरज–कूट, केसर, कमल, ( न० ) ॥ २९ ॥
ग्रहराज–चंद्रमा, सूर्य, ( पुं० )
जघन्यज–छोटाभ्राता, शूद्र, ( पुं० )
द्विजराज–चंद्रमा, गरुड, शेप नामसर्प ( पुं० ) ॥ ३० ॥
धर्मराज् ( द् )–यमराज–धर्मराज, बुद्ध, युधिष्ठिर, ( पुं० )
भरद्वाज–बृहस्पतिका पुत्र, व्याघ्रट : ( कुकडकोंवा ) पक्षी ( पु० )॥३१॥
भारद्वाज–मुनि, उग्र, ( पुं )
भारद्वाजी–वनकपास ( स्त्री० )
भृंगराज–भौंरा, भँगरा-औषधि, पक्षीविशेष, ( पुं० ) ॥ ३२ ॥
यक्षराट् (ज्) कुवेर, मल्लोंका अखाडा, ( पुं० )
राजराज–कुबेर, चक्रवर्ती राजा, चंद्रमा, ( पुं० ) ॥ ३३ ॥
क्षीराब्धिज–चंद्रमा, ( पु० )
क्षीराब्धिजा–लक्ष्मी ( स्त्री० )
क्षीराब्धिज–समुद्रनमक, मोती, ( न० ) ॥ ३४ ॥

जपञ्चमम् ।

ऋषभध्वजशब्दोऽसौ शङ्करेप्यर्हदन्तरे ।
अगस्तौ च हरीतक्यां लङ्घने मुनिभेषजम् ॥ ३५ ॥

इति विश्वलोचने जान्तवर्गः ॥

---

## अथ झान्तवर्गः ।

झैकम् ।

झकारस्त्वारवायौ स्यान्नष्टेऽपि कचिदिष्यते ।

झद्वितीयम् ।

झञ्झा ध्वनिविशेषे स्याज्झञ्झाणुजलवर्षणे ॥ १ ॥

इति विश्वलोचने झान्तवर्गः ।

---

## अथ ञान्तवर्गः ।

ञैकम् ।

ञकारस्तु कचित्ख्यातो गायने घर्घरध्वनौ ।
ज्ञः पण्डिते बुधे वेधस्यज्ञो मूढे जडे त्रिपु ॥ १ ॥

---

जपञ्चम ।

ऋषभध्वज—महादेव, प्रथमजिनेन्द्र (पुं०)

मुनिभेषज—हथिया वृक्ष, हरड, लंघन, (न०) ॥ ३५ ॥

इस प्रकार विश्वलोचनकी भाषाटीकामें जान्तवर्ग समाप्त हुवा ।

---

अथ झान्तवर्गः ।

झैक ।

झ—तीव्रवायु, नष्ट, ( पुं० )

झद्वितीय ।

झञ्झा—ध्वनिविशेष, अल्प जलकी वर्षा, (स्त्री० ) ॥ १ ॥

इस प्रकार विश्वलोचनकी भाषाटीकामें झान्तवर्ग समाप्त हुवा ॥

---

अथ ञान्तवर्गम् ।

ञैक ।

ञ—गाना, घर्घर ध्वनि, (पुं०)

ज्ञ—पण्डित, बुध ग्रह, ब्रह्मा, ( पु० )

ञद्वितीय ।

अज्ञ—मूढ, जड, (त्रि० ) ॥ १ ॥

ज्ञद्वितीयम् ।

प्रज्ञा तु बुद्धौ प्राज्ञस्तु पण्डिते वाच्यलिङ्गकः ।
प्रज्ञुश्चप्रज्ञश्च तथा ख्यातः प्रगतजानुके ॥ २ ॥
सञ्ज्ञा नामनि गायत्र्यां चेतनारवियोषितोः ।
अर्थस्य सूचनायां च हस्तमस्तकलोचनैः ॥ ३ ॥

ज्ञतृतीयम् ।

कृतज्ञः सारमेयेपि वाच्यवत्कृतवेदिनि ।
स्त्रियामीक्षणिकायां स्याद्दैवज्ञो गणके पुमान् ॥ ४ ॥
सर्वज्ञः सुगते शम्भौ क्षेत्रज्ञो नागरात्मनोः ।

इति विश्वलोचने ञान्तवर्गः ।

---

## अथ टान्तवर्गः ।

टैकम् ।

टा पृथिव्यां ध्वनौ टः स्यात्करङ्के टं नपुंसकम् ॥ १ ॥

---

प्रज्ञा-बुद्धि (स्त्री०)
प्राज्ञ-पण्डित, (त्रि०)
प्रज्ञु-प्रज्ञ-जिसके घोंटुवोंमें बहुत फासला हो वह, (पुं०) ॥ २ ॥
संज्ञा-नाम, गायत्री, बुद्धि, सूर्यकी स्त्री, हाथ मस्तक नेत्र आदिकोंसे अभिप्रायका बताना, (स्त्री०) ॥ ३ ॥

ज्ञतृतीय ।

कृतज्ञ-कुत्ता, (पु०) कियेहुए उपकारको जाननेवाला, (त्रि०)
दैवज्ञा-शुभाशुभलक्षण बतानेवाली (स्त्री०)
दैवज्ञ-ज्योतिषिक, (पु) ॥ ४ ॥
सर्वज्ञ-बुद्ध, महादेव, (पु०)
क्षेत्रज्ञ-चतुर, आत्मा, (पुं०)
इस प्रकार विश्वलोचनकी भाषाटीकामें ञान्तवर्ग समाप्त हुवा ॥

---

अथ टान्तवर्ग ।

टैक ।

टा-पृथ्वी, (स्त्री०) ट ध्वनि, (पु)
ट-करक (अस्थिपजर) (न०) ॥१॥

टद्वितीयम्

अट्टं गृहान्तरे क्षौमे शुष्के चात्यल्पभक्तयोः ।
इष्टो ना यागसंस्कारयोगयोः क्रतुकर्म्मणि ॥ २ ॥
क्लीव त्रिषु प्रियतमे पूज्येप्याशंसितेपि च ।
इष्टिर्यागार्च्चनेच्छासु संग्रहश्लोकसूर्ययोः ॥ ३ ॥
कटुः पुंसि रसे क्लीवं कटु कार्येपि दूषणे ।
प्रियङ्गुराजिकाऽशोकरोहिणीकटुकासु च ॥ ४ ॥
स्त्रिया कटु त्रिष्वप्रिये ना सुगन्धौ मत्सरेऽपि च ।
कटः श्रोणौ शवेत्यल्पे किलिञ्जगजगण्डयोः ॥ ५ ॥
श्मशानेऽपि क्रियाकारेऽप्यद्भुतेपि कटाऽव्ययम् ।
कटी स्यात्कटिमागध्योः कष्टं गहनकृच्छ्रयो. ॥ ६ ॥
कुटो घटे शिलाकुट्टे कुटी वेश्मनि तु द्वयोः ।
कुटी तु स्यात्पयोदास्या सुराया चित्रगुच्छके ॥ ७ ॥

---

टद्वितीय ।

अट्ट—अटारी, रेसमी वस्त्र, सूखाहुवा द्रव्य, अत्यल्प, भात, ( त्रि० )

इष्ट—यज्ञसस्कार, योग, ( पु० ) यज्ञ-कर्म, ( न० ) ॥ २ ॥ अति प्रिय, पूज्य, वाछित, ( त्रि० )

इष्टि—यज्ञ, पूजन, इच्छा, सग्रहश्लोक, सूर्य, ( स्त्री० पु० ) ॥ ३ ॥

कटु—कटु-रस, ( पुं० ) दूषित—कार्य, कगनी धान्य, राई, अशोकवृक्ष, एकप्रकारकी हरड,कुटकी(स्त्री०)॥४ अप्रिय ( त्रि० ) सुगन्धवाला द्रव्य, मत्सरीपुरुष ( पुं० )

कट—कटि-भाग, मुर्दा, अति अल्प, बासका बोराट, हस्तीका गंडस्थल, ॥ ५ ॥ श्मशान ( जहा मुर्दे फूकते हैं ) क्रियाकरानेवाला, ( पु० )

कटा—अद्भुत ( अ० )

कटी—कटि-भाग, छोटीपीपल, (स्त्री०)

कष्ट—वन, कष्ट ( दु ख ) ( न० ) ॥ ६ ॥

कुट—घडा-मिट्टीका, हथौडा, ( पुं० )

कुटी—घर ( मकान ) ( पुं० स्त्री० ) जललानेवाली दासी, मदिरा, चित्रगुच्छा, ( स्त्री० ) ॥ ७ ॥

कूटोऽस्त्री राशिपूर्द्वारदम्भमायाऽनृतेष्वपि ।
तुच्छेऽद्रिशृङ्गेसीराङ्गे यन्त्रायोघननिश्चले ॥ ८ ॥
कृष्टिर्बुधे ना कर्षेऽस्त्री कोटिः संङ्ख्यान्तराग्रयोः ।
अत्युत्कर्षप्रकर्षाश्रिकार्मुकाग्रेषु च स्त्रियाम् ॥ ९ ॥
क्रुष्टं तु रोदने रावे कृष्टिः स्यात्कृशसेवयोः ।
खटोऽन्धकूपे टङ्के च खटः श्लेष्मचपेटयोः ॥ १० ॥
खाटिः स्त्रियां शवरथे खाटिरेकग्रहे किणे ।
खेटस्तु निन्दिते ग्रामभेदेऽपि वसुनन्दके ॥ ११ ॥
गृष्टिरेकप्रसवगोवराहक्रान्तयोः स्त्रियाम् ।
विष्णुक्रान्तौषधौ घृष्टिर्घोण्टा वदरपूगयोः ॥ १२ ॥
चटुश्चाटौ पिचिण्डे च व्रतिनामासने चटुः ।
चाटश्चाटे च धूर्ते च मूलमांसिकयोर्जटा ॥ १३ ॥

कूट–राशि (ढेर), पुरदरवाजा, दंभ (पाखंड), माया, असत्य, तुच्छ, पर्वतशिखर, हलका एक अंग, यंत्र, लोहमुद्गर, निश्चल, (पुं० ) ॥ ८ ॥
कृष्टि–पण्डित, (पुं० ) आकर्ष (खैंचना) (पुं० न० )
कोटि–कोटि-संख्या, अग्र-भाग, अति उत्कर्ष, प्रकर्ष (उन्नति), कोण, धनुषका अग्रभाग (स्त्री० ) ॥ ९ ॥
क्रुष्ट–रोना, शब्द, (न० )
कृष्टि–दुवला, सेवा, (स्त्री० )
खट–अन्धाकूवा, पत्थरफोडनेकी टाकी, कफ, चपेटा (थप्पड) लगाना, (पु० ) ॥ १० ॥
खाटि–मुर्देकी तखती, एकग्रह, आटन (जोकस्त्री आदिके डाडेके रगडनेसे हाथमे होजाताहै) (स्त्री०)
खेट–निंदित, ग्रामभेद, वसुभेद, विष्णुखड्ग (पुं० ) ॥ ११ ॥
गृष्टि–एकवार व्याईहुई गौ, वराहक्रान्ता नाम औषधि, (स्त्री० )
घृष्टि–विष्णुक्रान्ता औषधि, (स्त्री० )
घोण्टा–बेर-झाडीफल, सुपारी, (स्त्री० ) ॥ १२ ॥
चटु–प्रियवाक्य, पेट, (उदर), व्रतियोंका आसन, (पु० )
चाट–चाट (विश्वासदेकर धनठगनेवाला), धूर्त, (पुं० )
जटा–मूल (जड), जटामासी, (स्त्री०) ॥ १३ ॥

पुष्करं व्योम्नि पानीये हस्तिहस्ताग्रपद्मयोः ।
रोगोरगौषधिद्वीपतीर्थभेदेऽपि सारसे ॥ १८१ ॥
काण्डे खड्गफले वाद्यभाण्डवक्रे च पुष्करम् ।
प्रकरो निकुरुम्बे स्यात्प्रकीर्णकुसुमादिषु ॥ १८२ ॥
प्रकरं जोङ्गके ज्ञेयं प्रकरी चत्वरावनौ ।
प्रकारः सदृशे भेदे प्रखरोऽतिखरे त्रिषु ॥ १८३ ॥
प्रखरः स्यात्तुरङ्गादिसन्नाहेऽश्वतरे शुनि ।
प्रदरः स्त्रीरुजो भेदे प्रदरः शरभङ्गयोः ॥ १८४ ॥
प्रान्तरं दूरशून्याऽध्ववनयोरपि कोटरे ।
प्रवीरः सुभटेऽपि स्यात्प्रवीरः कचिदुत्तरे ॥ १८५ ॥
प्रवरं सन्ततौ गोत्रे प्रवरस्तु वनेऽन्यवत् ।
प्रकारः सङ्गरे वेशे प्रसरः प्रणयेऽपि च ॥ १८६ ॥

---

पुष्कर–आकाश, जल, हस्तीकी सूँडका अग्रभाग, कमल, रोगभेद, सर्पभेद, औषधिभेद ( कूट ), पुष्करनामक द्वीप, पुष्करतीर्थ, सारस-पक्षी, ( त्रि० ) ॥ १८१ ॥

वाण, खड्गकी मूठ, वाद्यभाण्डका मुख ( पुं० न० )

प्रकर–समूह, विखरेहुए पुष्पआदि, ( पुं० ) ॥ १८२ ॥

प्रकर–अगर ( न० ) प्रकरी–आँगनकी भूमि ( स्त्री० )

प्रकार–सदृश ( तुल्य ), भेद ( पुं० )

प्रखर–अतितीक्ष्ण ( त्रि० ) ॥ १८३ ॥

अश्वआदिका कवच, खिच्चर, कुत्ता ( पुं० )

प्रदर–स्त्रीका रोगभेद ( पैरा ), वाण, भंग, ( पुं० ) ॥ १८४ ॥

प्रान्तर–लंबा और जलआदिसे शून्यमार्ग, वनवृक्षके भीतरकी थोथ, ( न० )

प्रवीर–अच्छा योद्धा, उत्तर ( पुं० ) ॥ १८५ ॥

प्रवर–सन्तति, गोत्र, ( न० )

प्रवर–श्रेष्ठ ( त्रि० )

प्रकार–संग्राम, वेश, ( पुं० )

प्रसर–नम्रता, ( पुं० ) ॥ १८६ ॥

प्रस्तरः पुंसि पाषाणे मणौ च प्रस्तरः पुमान् ।
वण्टरस्तु करीरस्य कोपे स्याचालपल्लवे ॥ १८७ ॥
वर्कोटं स्वनिकारर्जौ लाङ्गूले कुक्कुरस्य च ।
वदरी कोलिकार्पास्योर्वदरं तु फले तयोः॥ १८८ ॥
एलापर्ण्यां तु वदरा विष्णुकान्तौषधावपि ।
वन्धूरवन्धुरौ रम्ये नम्रे त्रिष्वथ वन्धुरः ॥ १८९ ॥
वन्धूके विहगे हंसे वन्धुरं तून्नतानते ।
वन्धुरा पण्ययोषायां वरत्रा वध्रिकान्ययोः ॥ १९० ॥
वर्वरः कचविन्यासे पारसीकेऽपि पामरे ।
वर्वरा फञ्जिकायां च वर्वरा शाकपुष्पयोः ॥ १९१ ॥
वागरो निर्नरे शाणे वारके वारवेष्टयोः ।
वागरो विगतातङ्के मुमुक्षौ च विशारदे ॥ १९२ ॥

---

प्रस्तर–पत्थर, मणि, ( पुं० )

वण्टर–करीरका कोश, ताड़के पत्र ( पत्ते ) (पुं०) ॥ १८७ ॥ कुत्तेकी पूंछ ( पु० )

वदरी–बेरी–वृक्ष, कपास ( स्त्री० )

वदर–बेर या कपासका फल ( न० ) ॥ १८८ ॥

वदरा–रायसन–औषधि, विष्णुकान्ता औषधि ( स्त्री० )

वन्धू(न्धु)र–रमणीक, नम्र, ( त्रि० )

वन्धुर– ॥ १८९ ॥ विजयसार, या दुपहरिया–वृक्ष, पक्षी, हंस, ( पुं० )

वन्धुर–ऊंचानीचा ( न० )

वन्धुरा–वेश्या, ( स्त्री० )

वरत्रा–चर्मरज्जु, अन्यरज्जु, ( स्त्री० ) ॥ १९० ॥

वर्वर–केशोंकी रचना, पारसीक–देश, नीच, ( पुं० )

वर्वरा–भारंगी, शाकभेद, पुष्पभेद, ( स्त्री० ) ॥ १९१ ॥

वागर–मनुष्यरहित स्थल, कसौटी, आसवार,....... .....

आतंक ( रोगादि ) रहित, मुमुक्षु, विशारद ( बुद्धिमान् ) ( पुं० ) ॥ १९२ ॥

वासरो दिवसे पुंसि नागभेदेऽपि वासरः ।
वासुरा वासितायां स्यान्निशाभूम्योश्च वासुरा ॥ १९३ ॥

भार्यारुः क्रीडया यस्य पुत्रोऽभूत्परयोषिति ।
तस्मिन्मृगाद्रिभेदे च भास्करो वह्निसूर्ययोः ॥ १९४ ॥

भृङ्गारी झिल्लिकायां स्याद्भृङ्गारः कनकालुके ।
भ्रमरः कामुके भृङ्गे भ्रामरं माक्षिकाश्मयोः ॥ १९५ ॥

मकरस्तु मराले स्यान्निधिराशिप्रभेदयोः ।
मकुरो मुकुरश्चैव दर्पणे बकुलद्रुमे ॥ १९६ ॥

मत्सरोऽन्यशुभद्वेषे मात्सर्ये क्रुधि मत्सरः ।
त्रिषु तद्वत्कृपणयोर्मक्षिकायां तु मत्सरा ॥ १९७ ॥

मन्दारः सिन्धुरे धूर्ते मधुद्रौ भृङ्गकामिनोः ।
मधुरस्तु रसे पुंसि मधुरं तु विषान्तरे ॥ १९८ ॥

---

वासर-दिन (पु० ) नागभेद, (पुं० )

वासुरा-हथिनी, रात्रि, पृथ्वी, (स्त्री० ) ॥ १९३ ॥

भार्यारु-क्रीडाकरते जिसके परस्त्रीमें पुत्र हुवा है वह, मृगभेद, पर्वतभेद, (पुं० )

भास्कर-अग्नि, सूर्य, (पुं०) ॥१९४॥

भृंगारी-झिल्लिका (भीं,भीं,बोलनेवाला कीटविशेष ) ( स्त्री० )

भृंगार-झारी (पुं० )

भ्रमर-कामी-पुरुष, भौरा, (पुं० )

भ्रामर-शहद, पत्थर ( न० ) ॥ १९५ ॥

मकर-हंस-पक्षी, निधिभेद,राशिभेद, (पु० )

मकुर-मुकुर-दर्पण, बौलश्रीका वृक्ष, (पु० ) ॥ १९६ ॥

मत्सर-दूसरेके शुभका द्वेष, मत्सरता, क्रोध ( पु० )

मत्सरता वाला, कृपण ( त्रि० )

मत्सरा-मक्खी ( स्त्री० ) ॥ १९७ ॥

मन्दार-हस्ती, धूर्त, महुवा-वृक्ष, भौरा, कामीपुरुष, (पुं०) ॥ १९८ ॥

मधुरो रसवत्स्वादुप्रियेषु त्रिषु वाच्यवत् ।
मधुरा मधुकुक्कुट्यां शतपुष्पाऽपुरीभिदोः ॥ १९९ ॥
मिश्रेयाशुक्रयोर्मेदामधुलीयष्टिकासु च ।
मन्थरः सूचके कोशे मन्थानेऽप्यथ मन्थरम् ॥ २०० ॥
कुसुंम्यां मन्थरस्तु स्यान्मन्दे वक्रे पृथौ त्रिषु ।
मन्दारः स्वर्गमन्दारमन्थशैलेषु पुंस्ययम् ॥ २०१ ॥
मन्दरस्तु मतो मन्दे वहलेऽप्यभिधेयवत् ।
मन्दिरं नगरेऽगारे मन्दिरो मकरालये ॥ २०२ ॥
मंदारो देववृक्षे स्यात्पारिभद्रार्कपर्णयोः ।
मन्दुरा वाजिशालायां शयनीयार्थवस्तुनि ॥ २०३ ॥
मयूरः शिख्यपामार्गशिखिचूडासु दृश्यते ।
मर्मरो वस्त्रभेदेऽपि पत्रभेदेऽपि मर्मरः ॥ २०४ ॥

---

मधुर—मधुर रसवाला, (पुं० ) विष-भेद (न० )स्वादिष्ट, प्रिय, (त्रि० )
मधुरा—एकप्रकारका नीबू, सौंफ, पुरीभेद ( मथुरा ) ॥ १९९ ॥
सोआ, चीता-वृक्ष, महामेदा, राई, जेठीमध ( स्त्री० )
मन्थर—सूचना करनेवाला, कोश ( खजाना ) ( पुं० )
मन्थर—दधिमथनेका डंडा, ( न० ) ॥ २०० ॥
मन्थर—कुसुमी, (......) मन्द, टेढा, स्थूल ( त्रि० )
मन्दार—स्वर्ग, मन्दार-वृक्ष (देवतरु), मन्थपर्वत, ( पुं० ) ॥ २०१ ॥
मन्दर—मन्द, वहुत ( त्रि० )
मन्दिर—नगर, घर, (न०) मन्दिर—मगरका स्थान, ( पुं० ) ॥२०२॥
मन्दार—देव-वृक्ष, निंव-वृक्ष, आकका पत्ता, ( पुं० )
मन्दुरा—अश्वशाला, शय्याकी उपयोगी वस्तु ( स्त्री० ) ॥ २०३ ॥
मयूर—मोर, चिरचिटा, मोरशिखा, ( पु० )
मर्मर—वस्त्रभेद, पत्रभेद, अर्थात् वस्त्र व पत्रका शब्द, ( पुं० ) ॥ २०४ ॥

मर्मरी दारुवर्णिन्यां पीतदारौ च मर्म्मरी ।
मसूरो मसुरश्चैव व्रीहिभित्पण्ययोषितोः ॥ २०५ ॥
मसूरा मसुरा चात्र मसूरी पापरुग्भिदि ।
मिहिरस्तपने बुद्धे महेन्द्रे वासवे गिरौ ॥ २०६ ॥
स्यात्पारिपार्श्विके भानोर्द्विजभेदेऽपि माठरः ।
मायूरं चापि मार्जारं क्रीडाबन्धे च तद्गणे ॥ २०७ ॥
मार्जार ओतौ खट्टाशे मुदिरः कामुकेऽम्बुदे ।
लोष्टादिभेदनोपाये मल्लीभेदेऽपि मुद्गरम् ॥ ॥ २०८ ॥
मुर्मुरः सूर्यतुरगे तुषवह्नौ च मन्मथे ।
मुहिरः पुंसि मदने मूर्खे तु मुहिरस्त्रिषु ॥ २०९ ॥
रुधिरं कुङ्कुमे रक्ते रुधिरो भूमिनन्दने ।
वठरः कमठेऽपि स्याद्वठरः शठवस्त्रयोः ॥ २१० ॥

---

मर्मरी-दारुवर्णिनी (... ) देव दारु ( स्त्री० )
मसूर-मसुर-व्रीहिभेद, ( पुं० )
मसूरा-मसुरा-वेश्या ( स्त्री० ) ॥ २०५ ॥
मसूरी-पाप और रोगभेद, ( स्त्री० )
मिहिर-सूर्य, बुद्ध भगवान् ( पु० )
महेन्द्र-इंद्र, पर्वत, ( पुं० ) ॥२०६॥
माठर-सूर्यके समीप होनेवाला एक ग्रह, द्विज ( ब्राह्मण ) भेद ( पुं० )
मायूर-मार्जार-क्रीडाबन्ध, (...) और क्रमसे मयूर व मार्जारों ( विलाओं ) का समूह ( न० ) ॥ २०७ ॥

मार्जार-विलाव ( मार्जार ), खट्टाश ( वनमार्जार ) ( पुं० )
मुदिर-कामीपुरुष, मेघ, ( पुं० )
मुद्गर-डला आदिके फोडनेका अस्त्र, मल्लिका ( मोतिया ) भेद ( न० ) २०८
मुर्मुर-सूर्यका अश्व, तुषकी अग्नि, कामदेव ( पुं० )
मुहिर-कामदेव, ( पुं० ) मूर्ख ( त्रि० ) ॥ २०९ ॥
रुधिर-केसर, लोही, ( न० ) रुधिर-मंगल-ग्रह ( पुं० )
वठर-कछुवा, शठ, वस्त्र ( पु० ) ॥ २१० ॥

वर्करस्तरुणे वाच्यलिङ्गो मेषे तु वर्करः ।
वल्लूरं त्रिषु संशुष्कमांसे मांसे च दंष्ट्रिण. ॥ २११ ॥

वल्लूरस्तूषरे क्लीबं वनक्षेत्रेऽपि वाहने ।
वल्लरी वल्लरं चैव मञ्जर्यामथ वल्लरः ॥ २१२ ॥

शाद्वले निर्झरस्थाने विल्वक्षेत्रनिकुञ्जयोः ।
वशिरः सिन्धुलवणकिणिहीभकणार्थकः ॥ २१३ ॥

वार्द्दरं दक्षिणावर्त्तशङ्खे वारि च वार्दरम् ।
वार्दरं रक्तगुञ्जायां वीजेपि कृमिजेऽपि च ॥ २१४ ॥

धूपेऽपि पक्षिवासाय गृहकुम्भेऽपि वासतुः ।
विकारो विकृतौ रोगे विदारो दारणे रणे ॥ २१५ ॥

विदुरः पण्डिते खिङ्गे कौरवाणां च मन्त्रिणि ।
विधुरं तु प्रविश्लेषे प्रत्यवायेऽपि तन्मतम् ॥ २१६ ॥

---

व(ब)र्कर–जवान (त्रि०) मेंढा (पुं०)

वल्लूर–सूखा मांस, सूकरका मांस, ( न० ) ॥ २११ ॥

वल्लूर–ऊषर–भूमि, वनक्षेत्र, वाहन, ( न० )

वल्लरी–वल्लर–मंजरी, (स्त्री० न० ) ॥ २१२ ॥

वल्लर–हरिततृणवाली भूमि, झिरना, विल्वक्षेत्र ( एक क्षेत्र ), निकुञ्ज ( लताकुटी )

वशिर–समुद्र नोन, चिरचिरा ( अपामार्ग ), गजपीपल, ( पु० ) ॥ २१३ ॥

वार्द्दर–दक्षिणावर्त्त शंख, जल, लाल घुघुचीके बीज, वायविडंग ॥ २१४ ॥

वासतु–धूप, कबूतरआदिपक्षियोंके निवासके लिये घरमें गाडाहुवा कुंभ ( पु० )

विकार–विकृति, रोग ( बीमारी ) ( पु० )

विदार–फाडना, रण, ( पुं० ) ॥ २१५ ॥

विदुर–पंडित, विदग्ध, कौरवोंका मन्त्री, ( पुं० )

विधुर–अलग वियोग, दोष, (न०) ॥ २१६ ॥

विधुरा तु रसालायां विधुरं विकलेऽन्यवत् ।
विवरं वर्त्तते गर्ते दोषेऽपि छिद्ररन्ध्रवत् ॥ २१७ ॥

विसरः प्रसरे पुंसि विसरो निकुरम्बके ।
विस्तरः पुंसि विस्तारे प्रपञ्चे प्रणयेऽपि च ॥ २१८ ॥

विस्तारः पुंसि विटपे विस्तारो विस्तृतावपि ।
विष्टरः कुशमुष्टौ स्यादासनेऽपि महीरुहे ॥ २१९ ॥

विहारो भ्रमणे स्कन्धे सुगतालयलीलयोः ।
छन्दोभेदे नदीभेदे मेखलायां च शक्करी ॥ २२० ॥

शङ्करः पार्वतीनाथे त्रिषु कल्याणकारिणि ।
शणीरं शोणमध्यस्थपुलिने दर्दरीतटे ॥ २२१ ॥

शर्करा शर्करायुक्तदेशे स्यात्कर्परांशके ।
शकले खण्डविकृतावुपलायां च तद्भिदि ॥ २२२ ॥

---

विधुरा-दाख, या सिखरन, (स्त्री०)
विधुर-विकल, ( त्रि० )
विवर-खड्डा, दोष, ( न० ) ( ऐसे ही छिद्र-रंध्र-जानना ॥ २१७॥
विसर-फैलना, समूह ( पुं० )
विस्तर-विस्तार, प्रपंच, नम्रता ( पुं० ) ॥ २१८ ॥
विस्तार-वृक्षकी टहनी आदि, विस्तार ( पुं० )
विष्टर-कुशमुष्टि, आसन, वृक्ष (पु०) ॥ २१९ ॥
विहार-भ्रमणा, स्कन्ध, बुद्धभगवानका मंदिर, लीला ( पुं० )
शक्करी-छदोभेद, नदीभेद, मेखला ( तागडी ) ( स्त्री० ) ॥ २२० ॥
शंकर-महादेव ( पुं० ) कल्याण करनेवाला ( त्रि० )
शणीर-शोणनदके मध्यका टीला, ( नदीभेद ) का किनारा ( न० ) ॥ २२१ ॥
शर्करा-शर्करा ( डली ) युक्त स्थल, खप्परका टुकडा, टुकडामात्र, खाँडका विकार (शक्कर), पत्थरभेद, ( स्त्री० ) ॥ २२२ ॥

शर्वरी तु त्रियामायां हरिद्रायोषितोरपि ।
श(व)वरो म्लेच्छभेदेऽपि शवरः शङ्करे जले ॥ २२३ ॥
शक्करस्तु बलीवर्दे छन्दोभेदे तु शाक्करम् ।
शाङ्करिर्विघ्नपे स्कन्दे शारीरो देहजे वृषे ॥ २२४ ॥
शार्करो दुग्धफेने स्याद्वाच्यवच्छर्करावति ।
शार्वरं त्वन्धतमसे घातुके त्रिषु शार्वरम् ॥ २२५ ॥
शालारं स्याद्धस्तिनखे सोपाने पक्षिपञ्जरे ।
शावरो लोध्रवृक्षे स्यात्तथा पापाऽपराधयोः ॥ २२६ ॥
शावरी शूकशिम्ब्यां च तद्भवे त्रिषु शावरम् ।
शिखरं शैलवृक्षाग्रे कक्षापुलककोटिषु ॥ २२७ ॥
पक्वदाडिमबीजाभमाणिक्यशकलेऽपि च ।
शिलीन्ध्रस्तु पुमान्मीनभेदे वृक्षप्रभेदयोः ॥ २२८ ॥

---

शर्वरी–रात्रि, हलदी, स्त्री ( स्त्री० )
शव(ब)र–म्लेच्छभेद, महादेव, जल ( पुं० ) ॥ २२३ ॥
शक्कर–बैल ( पुं० )
शाक्कर–छन्दोभेद ( न० )
शांकरि–गणेश, स्वामिकार्त्तिक, ( पु० )
शारीर–शरीरसे उत्पन्न होनेवाला ( त्रि० ) बैल ( पुं० ) ॥ २२४ ॥
शार्कर–दूधके झाग ( पुं० ) शर्करा ( डलियों ) वाला देश ( त्रि० )
शार्वर–अंधकार, ( न० )
शार्वर–जीवोंको मारनेवाला ( त्रि० ) ॥ २२५ ॥
शालार–पुरदरवाजाका खड़ंजा, पैड़ी, पक्षीका पिंजरा ( न० )
शावर–लोध-वृक्ष, पाप, अपराध, ( पुं० ) ॥ २२६ ॥
शावरी–कौंछ, ( स्त्री० ) शावर–कौंछकी फली आदि ( त्रि० )
शिखर–पर्वत या वृक्षकी चोटी, घुघुची, मुरदासग या हरताल कोटि (असवरग) (न०) ॥ २२७ ॥ पकेहुए अनारके बीजोंके तुल्य माणिक्यका टुकड़ा ( न० )
शिलीन्ध्र–मीन ( मच्छी ) भेद, वृक्षभेद ( पुं० ) ॥ २२८ ॥

शिलीन्ध्रं कवके रम्भापुष्पत्रिपुटयोरपि ।
शिलीन्ध्री विहगीभेदे तथा गण्डूपदीमृदि ॥ २२९ ॥
शिशिरस्तु ऋतौ पुंसि तुषारे शीतलेऽन्यवत् ।
शीकरः शरले वाते निःसृताम्बुकणेषु च ॥ २३० ॥
शुषिरं विवरे वाद्ये नाऽग्नौ रन्ध्रवति त्रिषु ।
शृङ्गारः सुरते नाट्यरसे द्विरदभूषणे २३१ ॥
शृङ्गारं चूर्णसिन्दूरे लवङ्गकुसुमे मतम् ।
सङ्कारोऽग्निचटत्कारे सम्मार्जन्यपमार्जिते ॥ २३२ ॥
नरदूषितकन्यायां सङ्करी क्वचिदिष्यते ।
सङ्गरस्तु प्रतिज्ञाजिक्रियाकारे विषापदोः ॥ २३३ ॥
सङ्गरं स्यात्फले शम्याः सम्भारः सम्भृतौ गणे ।
संवरस्तु मृगक्ष्मामृद्दैत्यमत्स्यजिनान्तरे ॥ २३४ ॥

---

शिलीन्ध्र–कवक (मत्स्यभेद) केलाका पुष्प, मटर, ( न० )
शिलीन्ध्र–पक्षिभेद–मादीन, गिंडो एकी मिट्टी ( स्त्री० ) ॥ २२९ ॥
शिशिर–शिशिर–ऋतु ( पुं० ) पाला, ठंढा ( त्रि० )
शीकर–सरल–वृक्ष, वायु, वायुके प्रेरेहुए जलकण ( पुं० ) ॥२३०॥
शुषिर–भूमिछिद्र, बाजा, अग्नि ( पुं० ) छिद्रवाला ( त्रि० )
शृंगार–मैथुन, शृगार रस, हस्तीका आभूषण ( पुं० ) ॥ २३१ ॥
शृंगार–चूर्ण (पिसा हुवा) सिंदूर, लौंगका पुष्प ( न० )

संकार–अग्निका चटत्कार ( शब्द ), झाडूसे इकट्ठाकिया कूडा, ( पुं० ) ॥ २३२ ॥
संकरी–मनुष्यसे दूषितहुई कन्या ( स्त्री० )
संगर–प्रतिज्ञा, युद्ध, क्रियाकरनेवाला विष, विपत् ( पुं० ) ॥ २३३ ॥
संगर–जांटकी फली ( सॉंगर ) ( न० )
संभार–सामग्री, समूह ( पुं० )
संवर–मृग, पर्वत, एक दैत्य, मच्छी, जिन भगवान् ( पुं० ) ॥ २३४ ॥

संवरं सलिले बौद्धव्रतभेदे धनेऽपि च ।
संवरी त्वौषधीभेदे सामुद्रं लक्षणेऽङ्गजे ॥ २३५ ॥
सामुद्रं स्यात्समुद्रोत्थलवणादिषु वाच्यवत् ।
सावित्री देवताभेदे सावित्रः पार्वतीपतौ ॥ २३६ ॥
सिन्दूरस्तरुभेदे ना सिन्दूरं रक्तवालुके ।
सिन्दूरमपि सिन्दूरयुक्तभाले महीभृताम् ॥ २३७ ॥
सिन्दूरी धातकीरक्तचेलिकागोरोचनास्वपि ।
सुन्दरी नायिकाभेदे तरुभेदेऽपि सुन्दरी ॥ २३८ ॥
सुनारस्तु शुनीस्तन्ये सर्पाण्डकलविङ्कयोः ।
सैरन्ध्री परवेश्मस्थशिल्पकृत्स्ववशस्त्रियाम् ॥ २३९ ॥
वर्णसङ्करजातायां वर्णायां च महल्लिके ।
सौवीरं काञ्जिके स्रोतोञ्जने बदरदेशयोः ॥ २४० ॥
संस्कारः पुंस्यनुभवे मङ्गलागतियत्नयोः ।
संस्तरः प्रस्तरे पुंसि पुंसि यज्ञेऽपि संस्तरः ॥ २४१ ॥

---

संवर—जल, बौद्धव्रतभेद, धन (न०)
संवरी—औषधिभेद (स्त्री०)
समुद्र—अंगोंके शुभाशुभ लक्षण (न०) ॥ २३५ ॥
सामुद्र—समुद्रमें होनेवाला लवण (नमक) आदि (त्रि०)
सावित्री—देवताभेद, (स्त्री०)
सावित्र—पार्वतीपति (महादेव) (पुं०) ॥ २३६ ॥
सिन्दूर—वृक्षभेद (पुं०)
सिंदूर—रक्तचूर्ण (सिंदूर), गजाओंका सिंदूरयुक्त अङ्ग (न०) २३७
सिंदूरी—धावके पुष्प, रक्तचोलीवाली स्त्री, गोरोचन (स्त्री०)
सुंदरी—नायिकाभेद, वृक्षभेद, (स्त्री०) ॥ २३८ ॥
सुनार—कुत्तीका दूध, सर्पोंका अंडा, चिड़ा-पक्षी (पुं०)
सैरिन्ध्री—दूसरेके घरमें स्थितहुई सी स्त्री अपने वश रहकर शिल्पकरनेवाली (स्त्री०) ॥ २३९ ॥
सौवीर—कांजी, सुर्मा, बेर, सौवीरदेश (न० पुं०) ॥ २४० ॥
संस्कार—अनुभव, मंगल, यत्न (पुं०)
संस्तर—पत्थर, यज्ञ (पुं०) ॥ २४१ ॥

हिण्डीरस्तु पुमान्फेने तथा वातिङ्गने नरि ।

रचतुर्थम् ।

अकूपारः स्रवन्तीनां नाथे कर्म्मठनायके ॥ २४२ ॥
अग्निहोत्रो मतो वह्नौ वह्निहोत्रे हविष्यपि ।
अनुत्तरं त्रिषु श्रेष्ठे प्रतिवाक्यविवर्जिते ॥ २४३ ॥
उपर्युदीच्यश्रेष्ठानां विपर्यासे त्वनुत्तरः ।
वधे युद्धेऽप्यभिमरः स्वबलादपि साध्वसे ॥ २४४ ॥
अभिहारोऽभियोगे स्याच्चौर्थे सन्नहनेऽपि च ।
अरुष्करस्तु भल्लाते व्रणकारिणि वाच्यवत् ॥ २४५ ॥
अर्द्धचन्द्रस्तु खण्डेन्दौ गलहस्ते शरान्तरे ।
चन्द्रकेऽप्यर्द्धचन्द्रः स्यादर्द्धचन्द्रा त्रिवृद्भिदि ॥ २४६ ॥
अलङ्कारस्तु भूषायामुपमादिगुणेषु च ।
भवेदवसरः पुंसि मतः प्रस्ताववर्षयोः ॥ २४७ ॥

---

हिंडीर–समुद्रझाग, बैंगन, ( पुं० )

रचतुर्थ ।

अकूपार–समुद्र, कर्मठोंका अधिपति ( पु० ) ॥ २४२ ॥
अग्निहोत्र–अग्नि, अग्निहोत्र, हवि ( होमकरनेका द्रव्य ) ( पुं० )
अनुत्तर–श्रेष्ठ ( त्रि० ) उत्तर नहीं देना ( न० ) ॥ २४३ ॥
अनुत्तर–नहीं ऊपर ( आगे ), नहीं उदीची (उत्तर), नहीं अश्रेष्ठ (त्रि०)
अभिमर–वध, युद्ध, अपनीसेनासे भय ( पुं० ) ॥ २४४ ॥
अभिहार–लडाईमें पुकारना, चोरी, कवच धारण करना ( पुं० )
अरुष्कर–भिलावा ( पुं० ) व्रण ( घाव ) करनेवाला ( त्रि० ) ॥ २४५ ॥
अर्द्धचंद्र–आधाबिंबवाला चंद्रमा, गलहस्त (तर्जनी अंगूठा फैलाया हुवा हाथसे ग्रीवाके धक्का देकर निकालना), बाणभेद, मोरकी पंख, (पुं०)
अर्धचंद्रा–निसोतभेद ( स्त्री० ) ॥ २४६ ॥
अलंकार–आभूषण, उपमाआदि गुण ( पुं० )
अवसर–प्रस्ताव, वर्षा, ( पुं० ) २४७

उद्दन्तुरः स्यादुत्तुङ्गे करालोत्कटदन्तयोः ।
उपकारो मतः कीर्णकुसुमायुधकृत्ययोः ॥ २५४ ॥

उपह्वरं समीपे स्याद्रहोमात्रेऽप्युपह्वरम् ।
औदुम्बरः श्राद्धदेवे रोगभेदे नपुंसकम् ॥ २५५ ॥

कटम्भरा प्रसारिण्यां रोहिणीकरियोषितोः ।
कलम्बिकायां गोलायां वर्षाभूमूर्वयोरपि ॥ २५६ ॥

करवीरोऽश्वमारे स्याद्दैत्यभेदकृपाणयोः ।
सपुत्रादेवसूश्रेष्ठगवीषु करवीर्यपि ॥ २५७ ॥

मल्लिकाप्रतिहार्योस्तु करवीरी कचिन्मता ।
कर्णिकारो मतः पुंसि शम्याके च द्रुमोत्पले ॥ २५८ ॥

कर्णपूरं कुवलयेऽप्यवतंसशिरीषयोः ।
त्रिषु कर्म्मकरो भृत्ये भृतिजीविनि कर्षके ॥ २५९ ॥

---

उद्दन्तुर–ऊँचा, भयंकर, भयंकर दाँतोवाला ( त्रि० )

उपकार–बिखराहुवा पुष्पआदि, हथियारसे कृत्य ( पुं० ) ॥२५४॥

उपह्वर–समीप, एकान्तमात्र ( न० )

औदुंबर–धर्मराज ( पुं० ) रोगभेद, ( न० ) ॥ २५५ ॥

कटंभरा–पसरन, कुटकी, हथिनी, कलंबी-शाक, मनसिल, सोंठी, मरोरफली, ( स्त्री० ) ॥ २५६ ॥

करवीर–कनेर, दैत्यभेद, तलवार (पुं०)

करवीरी–पुत्रवाली स्त्री, देवमाता ( अदिति ), श्रेष्ठ गौ, ॥ २५७ ॥ मल्लिका ( मोतियाभेद ), द्वारपालिनी ( स्त्री० )

कर्णिकार–अमलतास, छोटा संदल, ( पुं० ) ॥ २५८ ॥

कर्णपूर–कमल, कर्णआभूषण या शिरआभूषण, सिरस-वृक्ष ( न० )

कर्मकर–नौकर, नौकरीकी आजीविकावाला, किसान (खेतीकरनेवाला) ( त्रि० ) ॥ २५९ ॥

भवेच्चक्रधरो विष्णौ भुजङ्गे ग्रामजालिनि ।
चराचरं तु भुवने स्यादिङ्गे जङ्गमे त्रिषु ॥ २६६ ॥

चर्म्मकारः पुमान्पादूकृति चर्मकषौषधौ ।
चर्म्मकारी स्त्रियां चित्राटीरस्तु रजनीपतौ ॥ २६७ ॥

घण्टाकर्णबलिहृतच्छागास्रतिलकेऽपि च ।
जटाटीरो जटायां स्यादोकणे पार्वतीपतौ ॥ २६८ ॥

वरोहे पादपानां च समावेदोक्तवैजवे ।
रण्डायां तालपत्री स्यात्तालपत्रं तु कुण्डले॥ २६९ ॥

तुङ्गभद्रा नदीभेदे तुङ्गभद्रो मदोत्कटे ।
तुण्डिकेरी तु कर्पास्यां बिम्बिकायामपि स्त्रियाम् ॥ २७० ॥

तुलाधारस्तुलाराशौ तुलाधारो वणिक्ष्वपि ।
भवेत्तोयधरो मेघे मुस्तके सुनिषण्णके ॥ २७१ ॥

---

चक्रधर-विष्णु, सर्प,...( पुं० )

चराचर-जगत्, अभिप्रायके अनुरूप चेष्टा, जंगम ( चलनेवाला ), ( त्रि० ) ॥ २६६ ॥

चर्मकार-चमार-जाति ( पुं० )

चर्मकारी-थोहरका भेद ( स्त्री० )

चित्राटीर-चंद्रमा, घंटाकर्णयक्षकी बलिके लिये माराहुवा बकराके रुधिरका जिसने तिलक किया है वह, ( पुं० ) ॥ २६७ ॥

जटाटीर-जटा, महादेव, ( पुं० ) ॥ २६८ ॥ वृक्षकी जडसे चलकर आगेतक गई हुई शाखा ( पुं० )

तालपत्री-रंडा-स्त्री, ( स्त्री० )

तालपत्र-कुंडल ( न० ) ॥ २६९ ॥

तुंगभद्रा-नदीभेद ( स्त्री० )

तुंगभद्र-मदोन्मत्त ( पुं० )

तुंडिकेरी-कपास, कन्दूरी, ( स्त्री० ) ॥ २७० ॥

तुलाधार-तुला-राशि, वणियां,(पु०)

तोयधर-मेघ, नागरमोथा, चौपतिया या सिरिआरी शाक, ( पु० ) ॥ २७१ ॥

यमे नृपे दण्डधरो दण्डधारो यमे नृपे ।
दण्डयात्रा दिग्विजये संयानवरयात्रयोः ॥ २७२ ॥

क्लीबं दशपुरं देशे पुरगोनर्दयोरपि ।
दिगम्बरस्तु क्षपणे नग्ने ध्वान्ते च शूलिनि ॥ २७३ ॥

दरोदरं पणे द्यूते द्यूतकारे दुरोदरः ।
देहयात्रा मता मृत्यौ देहयात्राऽपि भोजने ॥ २७४ ॥

द्वैमातुरो जरासन्धे द्वैमातुर इभानने ।
धराधरश्चक्रधरे क्ष्माधरे च धराधरः ॥ २७५ ॥

धवेद्धाराधरो वारिवाहिनिस्त्रिंशयोः पुमान् ।
धाराङ्कुरस्तु ना नीरे करकायां च शीकरे ॥ २७६ ॥

धार्तराष्ट्रोऽसितैश्चञ्चुपदैर्हंसेऽपि कौरवे ।
मर्पभ्यथो धवतरौ धूर्वहे च धुरन्धरः ॥ २७७ ॥

---

दंडधर–धर्मराज, राजा, ( पुं० )
दंडधार–धर्मराज, राजा, ( पु० )
दंडयात्रा–दिग्विजय, अच्छीतरह-यात्रा, श्रेष्ठ यात्रा, ( स्त्री० ) २७२
दशपुर–देश, पुर, केवटीमोथा, ( न० ) ।
दिगम्बर–मुनि, नग्न, अन्धकार, महादेव, ( पु० ) ॥ २७३ ॥
दुरोदर–पण, जुवा, ( न० ) जुवाकरनेवाला, ( पुं० )
देहयात्रा–मृत्यु, भोजन, ( स्त्री० ) ॥ २७४ ॥
द्वैमातुर–जरासन्ध, गणेश, ( पुं० )
धराधर–विष्णु, पर्वत, ( पुं० ) २७५
धाराधर–मेघ, खड्ग, ( पु० )
धारांकुर–हल, ओला, वायुप्रेरित जलबिन्दु, ( पुं० ) ॥ २७६ ॥
धार्तराष्ट्र–श्यामचोंच चरणोंवाला हंस, कौरव, सर्पभेद, ( पुं० )
धुरंधर–धव-वृक्ष, धुरको वहनेवाला बैलआदि, ( पु० ) ॥ २७७ ॥

धुन्धुमारः शक्रगोपे गृहधूमे पदालिके ।
धृतराष्ट्रस्त्वांबिकेये पक्षिभेदे सुराज्ञि च ॥ २७८ ॥
धृतराष्ट्री मता हंसपदीनामौषधान्तरे ।
नभश्चरो घने विद्याधरे वाते विहङ्गमे ॥ २७९ ॥
निशाचरः फेरवभूतरक्षोभुजङ्गघूकेषु निशाचरी तु ।
भवेदसत्यां हि निषद्वरः स्यात्पङ्के निशाया तु निषाद्वरी स्यात्
परम्परः प्रपौत्रादौ मृगभेदे परम्परः ।
परम्परा तु सन्ताने खङ्गकोशे परिच्छदे ॥ २८१ ॥
भवेत्परिसरो दैवोपात्ते मृत्युप्रदेशयोः ।
यूथभ्रष्टपृथक्चारिगजे पक्षचरो विधौ ॥ २८२ ॥
पात्रटीरो जरत्पात्रे मुक्तव्यापारमन्त्रिणि ।
सिङ्घाणे लौहकांस्ये च जतुपात्रे च पाठके ॥ २८३ ॥

---

धुन्धुमार–वीरवहूटी, गृहधूम ( घरका धुवा ), ( पुं० )
धृतराष्ट्र–अंबिकाका पुत्र ( धृतराष्ट्र–राजा ), पक्षिभेद, श्रेष्ठराजा, ( पुं० ) ॥ २७८ ॥
धृतराष्ट्री–लालरंगका लज्जालू (स्त्री०)
नभश्चर–मेघ, विद्याधर, वायु, पक्षी, ( पुं० ) ॥ २७९ ॥
निशाचर–गीदड, भूत, राक्षस, सर्प, उल्लू पक्षी, ( पुं० )
निशाचरी–कुलटा स्त्री ( स्त्री० )
निषद्वर–कीच, ( पुं० ) निषद्वरी–रात्रि ( स्त्री० ) ॥ २८० ॥
परम्पर–प्रपौत्र आदि, मृगभेद, ( पुं० )
परम्परा–सन्तान ( वंश ), तलवारका म्यान, ढकनेवाला, (स्त्री०) ॥२८१॥
परिसर–भाग्यवशसे प्राप्त, मृत्यु, प्रदेश, ( प्रान्त ) ( पुं० )
पक्षचर–समूहसे बिछडकर अलग विचरनेवाला हस्ती, चंद्रमा, ( पुं० ) ॥ २८२ ॥
पात्रटीर–व्यापाररहित मंत्री, नासिकाका मल, लोहेका पात्र, कॉसीका-पात्र, लाखका पात्र, अग्नि, ( पुं० ) ॥ २८३ ॥

पारावारः सरिन्नाथे पारावारं तटद्वये ।
पारिभद्रः पुमान्निम्बतरौ मन्दारपादपे ॥ २८४ ॥

मतः पीताम्बरश्चक्रपाणौ पीताम्बरो नटे ।
पीतसारस्तु गोमेदे मणौ मलयसम्भवे ॥ २८५ ॥

पूर्णपात्रं तु सम्पूर्णपात्रे वर्धापकेऽपि च ।
यात्रायां पटहे चैव पूर्णपात्रमिति स्मृतम् ॥ २८६ ॥

द्वारि द्वाःस्थे प्रतीहारः प्रतीहारी त्वनन्तरा ।
पुंसि प्रतिसरो माल्ये चमूपृष्ठेऽपि कङ्कणे ॥ २८७ ॥

भूषायां व्रणशुद्धौ च नियोज्याऽऽरक्षयोरपि ।
मन्त्रभेदे स्त्रियां पुंसि हस्तसूत्रेऽपि न स्त्रियाम् ॥ २८८ ॥

समे प्रतिक्रियायां च प्रतीकारो भटेऽपि च ।
प्रभाकरोऽर्के दहने चक्रनक्रः शुके खले ॥ २८९ ॥

---

पारावार–समुद्र ( पुं० ) पारावार–दोनों तट ( न० )

पारिभद्र–नींब–वृक्ष, कल्पवृक्षभेद ( देवतरु ), ( पुं० ) ॥ २८४ ॥

पीतांबर–विष्णु, नट, ( पुं० )

पीतसार–गोमेद–मणि, मलयज ( चंदन ), ( पुं० ) ॥ २८५ ॥

पूर्णपात्र–पूर्णहुवा पात्र, वृद्धिकरनेवाला, यात्रा, पटह ( बाजा ), ( न० ) ॥ २८६ ॥

प्रतीहार–द्वार, द्वारपाल, ( पुं० )

प्रतीहारी–द्वारपालनी ( स्त्री० )

प्रतिसर–माला, सेनापीठ, कंकण, ॥ २८७ ॥ आभूषण, व्रणशुद्धि, प्रेरणेके योग्य, हस्तिके ललाटका मर्म, मंत्रभेद, ( स्त्री० पुं० ) हस्तसूत्र ( पुं० न० )

प्रतीकार–सम ( तुल्य ), प्रतिक्रिया ( बदला ), भट ( योद्धा ), २८८

प्रभाकर–सूर्य, अग्नि, ( पुं० )

चक्रनक्र–सूवा, खल-पुरुष, ( पुं० ) ॥ २८९ ॥

वलभद्रा कुमार्यां स्यात्त्रायमाणे वले पुमान् ।
वार्वटीरस्त्रपौ चूतास्थ्यङ्कुरे गणिकासुते ॥ २९० ॥
उकणे वारकीरः स्यान्नीराजितहयेऽपि च ।
वीरभद्रोऽश्वमेघाश्वे महावीरेऽपि वीरणे ॥ २९१ ॥
क्लीवं वीरतरं वीरश्रेष्ठे वीरणगुन्द्रयोः ।
मणिच्छिद्रा तु मेदायामृषभाख्यौषधावपि ॥ २९२ ॥
महावीरस्तु गरुडे शूरे कण्ठीरवे पवौ ।
महावीरः पिके चाश्वमखाग्नौ च जराटके ॥ २९३ ॥
महामात्रो हस्तिपके समूहामात्ययोरपि ।
रथकारस्तु माहिष्यात्करणीजेऽपि तक्षणि ॥ २९४ ॥
रागसूत्रं तुलासूत्रे पट्टसूत्रेऽपि न द्वयोः ।
वसन्तकङ्कणाभिख्यशङ्खे नोगण्डिपट्टके ॥ २९५ ॥

---

वलभद्रा–घीकुमार, त्रायमान, (स्त्री०) वलभद्र–वलदेव ( पुं० ) ॥ २९० ॥

वार्वटीर–सीसा, या रॉगा, आमकी गुठली ओर अकुर, वेश्याका पुत्र, ( पुं० ) ॥ २९१ ॥

वारकीर–...आरती कियाहुवा अश्व, ( पुं० )

वीरभद्र–अश्वमेध यज्ञका अश्व, महावीर, ( पुं० ) वीरनमूल ( न० ) ॥ २९२ ॥

वीरतर–वीरश्रेष्ठ, वीरनमूल, शर, ( पुं० )

मणिच्छिद्रा–मेदा–औषधि, ऋषभाख्य औषधि, (स्त्री०) ॥२९३॥

महावीर–गरुड, शूर, सिंह, वज्र, कोयल–पक्षी, अश्वमेधयज्ञका अग्नि, ( पुं० ) ॥ २९३ ॥

महामात्र–फीलवान, समूह, मंत्री, ( पुं० )

रथकार–वैश्याके क्षत्रियसे उपजे पुरुषसे शूद्रीके वैश्यसे उपजी स्त्रीमें उत्पन्नहुवा, (वढई) (पुं०) ॥२९४॥

रागसूत्र–तराजूका सूत्र, पाटका सूत्र, ( न० ) वसतकंकण नाम शंख, हस्तीका पट्टा, ( पुं० ) ॥ २९५ ॥

दग्धदीपदशाष्वेष मतो लङ्कश्चतुः पुमान् ।
लम्बोदरः स्यादुध्माने हेरम्बे लम्बकुक्षिके ॥ २९६ ॥

लक्ष्मीपुत्रस्तु कन्दर्पे लक्ष्मीपुत्रस्तुरङ्गमे ।
वातपुत्रो महाधूर्त्ते हनूमद्भीमयोरपि ॥ २९७ ॥

बिन्दुतन्त्रः पुमाञ्शारिफलके चतुरङ्गके ।
विभाकरो बृहद्भानौ चित्रभानौ विभाकरः ॥ २९८ ॥

विभावरी तमस्विन्या हरिद्रायां विभावरी ।
विवाहवस्त्रगुण्ठ्याञ्च कुट्टिन्यां वक्रयोषिति ॥ २९९ ॥

विश्वम्भरो हरौ शक्रे स्त्रियां विश्वम्भरा भुवि ।
विश्वकद्रुः खले ध्वाने स्यादाखेटिककुक्कुरे ॥ ३०० ॥

वीतिहोत्रो बृहद्भानौ वीतिहोत्रो दिवाकरे ।
भवेद्व्यतिकरः पुंसि व्यसनव्यतिषङ्गयोः ॥ १ ॥

व्यवहारो व्यवहृतौ वृक्षभेदे स्थितावपि ।
शतपत्रो राजकीरे दार्वाघाटे शिखण्डिनि ॥ २ ॥

---

लम्बोदर—जलंधर रोगवाला, गणेश, लंबापेटवाला, ( पुं० ) ॥ २९६ ॥
लक्ष्मीपुत्र—कामदेव, अश्व ( पुं० )
वातपुत्र—महाधूर्त, हनूमान, भीमसेन, ( पुं० ) ॥ २९७ ॥
बिन्दुतंत्र—चौपटखेलनेका पट, चतुरंग—खेल, (पुं०)
विभाकर—अग्नि, सूर्य, ( पुं० ) ॥ २९८ ॥
विभावरी—रात्रि,हलदी,कुट्टिनी—स्त्री, वक्र स्त्री ( स्त्री० ) ॥ २९९ ॥
विश्वंभर—विष्णु, इन्द्र, ( पुं० )
विश्वंभरा—पृथ्वी, ( स्त्री० )
विश्वकद्रु—खल—पुरुष, शब्द, शिकारी कुत्ता, ( पुं० ) ॥ ३०० ॥
वीतिहोत्र—अग्नि, सूर्य, ( पुं० )
व्यतिकर—शौक (मदिरापानआदि), उलटा, ( पुं० ) ॥ १ ॥
व्यवहार—व्यवहार, वृक्षभेद, स्थिति ( ठहरना ), ( पुं० )
शतपत्र—राजकीर ( बडा-सूवा ), मुरगा, मोर, ( पुं० ) ॥ २ ॥

शतपत्रं तु राजीवे वरीशुण्ठ्योः शतावरी ।
शिशुमारो जलकपौ तारात्मकहरावपि ॥ ३ ॥
समुद्रारुर्मतः सेतुबन्धे ग्राहे तिमिङ्गिले ।
संप्रहारो मृतौ युद्धे झिण्ट्यां सहचरी द्वयोः ॥ ४ ॥
स्याद्वयस्ये सहचरस्त्रिषु प्रतिकृतौ पुमान् ।
सालसारो मतो हिङ्गौ सालसारो महीरुहे ॥ ५ ॥
सुकुमारस्तु पुण्ड्रेक्षौ कोमले त्वभिधेयवत् ।
सूत्रधारो मतः शिल्पिप्रभेदेऽपि पुरन्दरे ॥ ६ ॥
नान्द्यनन्तरसञ्चारिपात्रभेदेऽपि स स्मृतः ।
स्थिरदंष्ट्रो भुजङ्गे स्याद्वराहाकृतिकेशवे ॥ ७ ॥

रपञ्चमम् ।

उत्पलपत्रं तूत्पलच्छदे योषिन्नखक्षते ।
स्वर्गनद्यां तु कपिलधारा तीर्थान्तरे पुमान् ॥ ८ ॥

---

शतपत्र–कमल ( न० )
शतावरी–शतावर, सौंठ, ( स्त्री० )
शिशुमार–जलजंतु ( मकरभेद ), तारात्मक विष्णु, ( पुं० ) ॥ ३ ॥
समुद्रारु–सेतुबध, ग्राह, तिमिंगिल ( मकरभेद ), ( पुं० )
संप्रहार–मृत्यु, युद्ध, ( पुं० )
सहचरी–कटसरैया वृक्ष (पुं० स्त्री०) ॥ ४ ॥
सहचर–समानउमरवाला, ( त्रि० ) मूर्त्ति ( पुं० )
सालसार–हींग, वृक्ष, ( पुं० )॥५॥
सुकुमार–पौंडा ( ऊख ) ( पुं० ) कोमल ( त्रि० )
सूत्रधार–शिल्पिभेद, इंद्र, ॥ ६ ॥ नांदीके पीछे आनेवाला नाटकका पात्रभेद, ( पुं० )
स्थिरदंष्ट्र–सर्प, वराह अवतार, (पुं०) ॥ ७ ॥

रपंचम ।

उत्पलपत्र–कमलपत्र, स्त्रीके नखसे हुवा घाव, ( न० )
कपिलधारा–स्वर्गनदी ( स्त्री० )
कपिलधार–तीर्थभेद ( पुं० ) ॥८॥

तमालपत्रं तिलके तापिच्छे पत्रकेऽपि च ।
तालीशपत्रं तालीशे तामलक्या च न द्वयो. ॥ ९ ॥

सैकते करके छागे पिप्पले पादचत्वरः ।
परदीपप्रकाशैकतत्परेऽपि मतो नरे ॥ ३१० ॥

क्लीवं तु पीतकावेरं पित्तले कुङ्कुमेऽपि च ।
स्यात्पांशुचामरो धूलीगुच्छकेऽपि प्रशंसने ॥ ११ ॥

वर्ध्रीपके पुरोटौ च दूर्वाञ्चिततटीभुवि ।
वकुले वेधके नागकुसुमे नागकेसरः ॥ १२ ॥

स्याद्राजवदरं रक्तामलके लवलीफले ।
रोमगुच्छे च मन्तौ च रोमकेसर इष्यते ॥ १३ ॥

वस्वौकसारा श्रीदस्य नलिन्यामलकापुरि ।
विप्रतीसारः कौकृत्ये रोषेऽप्यनुशयेऽपि च ॥ १४ ॥

---

तमालपत्र—तिलक—पुष्पवृक्ष, तमाल—वृक्ष, तेजपात, ( न० )
तालीशपत्र—तालीशपत्र, भुई आँवला ( न० ) ॥ ९ ॥
पादचत्वर—रेतीवाला—स्थल, ओला ( वर्षाका पत्थर ), वकरा, पीपल—वृक्ष, दूसरेके दोष प्रकाशितकरना—एक इसी काममें तत्पर मनुष्य, ( पुं० ) ॥ ३१० ॥
पीतकावेर—पीतल, केसर, ( न० )
पांशुचामर—धूलिगुच्छ, प्रशंसा ११
वर्धापक ( ...... . ), पुरोटि ( ........ ) दूब जमे हुये तटवाली पृथ्वी, ( पुं० )
नागकेसर—मौलश्री, अम्लवेत, नागकेसर ( पुं० ) ॥ १२ ॥
राजवदर—लालआँवला, हरपारेवड़ीका फल, ( न० )
रोमकेसर—रोमोंका गुच्छा, अपराध, ( पु० ) ॥ १३ ॥
वस्वौकसारा—कुबेरकी अलका नामकी पुरी, कमलिनी, ( स्त्री० )
विप्रतीसार—क्रोध, पछताना, (पु०) ॥ १४ ॥

मतः समभिहारस्तु पौनःपुन्ये भृशार्थके ।
पुंस्येव सर्वतोभद्रः काव्यचित्रे गृहान्तरे ॥ १५ ॥
निम्बेऽथ सर्वतोभद्रा गम्भार्यां नटयोषिति ॥ ३१६ ॥
इति विश्वलोचनेऽपराभिधानायां मुक्तावल्यां रेफान्तवर्गः समाप्तः॥

---

## अथ लान्तवर्गः ।

### लैकम् ।

ल इन्द्रे ला तु दाने स्यादाश्लेषेऽपि लयेऽपि च ।
अपि लूश्छेदके पुंसि लवणे लूरपि स्मृता ॥ १ ॥

### लद्वितीयम् ।

अम्लो रसप्रभेदे स्यादम्ली चाङ्गेरिकौषधौ ।
अलिर्भृङ्गे सुरायां स्त्री स्यादालिः पिण्डले स्त्रियाम् ॥ २ ॥
सख्यां पङ्क्तावपि ख्याता वाच्यवद्विशदाशये ।
आलुर्गलन्तिकायां स्त्री क्लीबे भेलककन्दयोः ॥ ३ ॥

---

समभिहार–वारवार, अत्यंत (पुं०)
सर्वतोभद्र–काव्य-चित्रबंध, गृह (घर) भेद ॥१५॥ नीव वृक्ष (पुं०)
सर्वतोभद्रा–कंभारी, नटकी स्त्री, (स्त्री०) ॥ ३१६ ॥

॥ इस प्रकार विश्वलोचनकी भाषा टीकामें रान्तवर्ग समाप्त हुवा ॥

---

अथ लान्तवर्गः ।

लैक ।

ल–इन्द्र (पुं०)
ला दान, मिलना, प्रलय, (पुं०)
लू–काटनेवाला, (पुं०) लू–नमक (स्त्री०) ॥ १ ॥

लद्वितीय ।

अम्ल–रसभेद (पुं०)
अम्ली–चूका-औषधि (स्त्री०)
अलि–भौंरा (पुं०) मदिरा (स्त्री०)
आलि–पुल, ॥ २ ॥ सखी, पंक्ति, (स्त्री०) स्वच्छहृदयवाला (त्रि०)
आलु–झारी (स्त्री०) भेलक (नदीतैरनेको पूलाआदि), कन्द, (न०) ॥ ३ ॥

इला गोभूमिपीयूषे भारत्यां सौम्ययोषिति ।
ओलस्तु सूरणे पुंसि स्यादार्द्रे त्वभिधेयवत् ॥ ४ ॥
कलस्तु मधुराव्यक्तशब्देऽजीर्णे कलं सिते ।
कला तु षोडशांशे स्यादिन्दोरप्यंशमात्रके ॥ ५ ॥
मूलार्थवृद्धौ शिल्पादौ कलनाकालभेदयोः ।
कलिरन्त्ययुगे कन्दे कन्दले सुभटे पुमान् ॥ ६ ॥
कालस्तु समये मृत्यौ महाकाले यमे शितौ ॥
कृष्णे त्रिष्वथ काली स्यात्कालिकामातृभेदयोः ॥ ७ ॥
गौर्यां नवाम्बुदानीके क्षीरकीटापवादयोः ।
काला तु कृष्णत्रिवृत्ति नीलीमञ्जिष्ठयोरपि ॥ ८ ॥
कीला कफोणिघाते स्यात्कीले शङ्कौ च कीलवत् ।
कुलं सजातीयगणे गोत्राङ्गगृहनीवृति ॥ ९ ॥

---

इला–गौ, भूमि, अमृत, वाणी ( सरस्वती ), बुधग्रहकी स्त्री, ( स्त्री० )

ओल्ल–जमीकद ( पुं० ) गीला (त्रि०) ॥ ४ ॥

कल–मधुर और अप्रकट शब्द, ( पुं० ) अजीर्ण ( त्रि० )

कल–वीर्य ( न० )

कला–सोलहवॉ भाग, चंद्रमाकी कला, ॥ ५ ॥ मूलद्रव्यकी वृद्धि, शिल्पआदि, कलना ( सख्या-जोडना ), कालभेद, ( स्त्री० )

कलि–कलियुग, कन्द, कंदल ( नवीन अंकुर ), योद्धा, ( पु० ) ॥ ६ ॥

काल–समय, मत्यु, महाकाल, धर्मराज, नीला रग, ( पुं० ) काला रंगवाला ( त्रि० )

काली–काला रंगवाली, मातृभेद (देवी भेद ), ( स्त्री० ) ॥ ७ ॥ गौरी, नवीनमेघकी घटा, दुग्धका कीट, निंदा, ( स्त्री० )

काला–काली निसोथ, नीली, मॅजीठ, ( स्त्री० ) ॥ ८ ॥

कीला–कील–कोंहनीसे मारना, अग्नितेज, शंकु (कीला), (स्त्री० पुं०)

कुल–सजातीयसमूह, गोत्र, शरीर, घर, देश, ( न० ) ॥ ९ ॥

कूलं प्रतीरे सैन्यस्य पृष्ठे स्तूपतडागयोः ।
कोलोऽङ्कपालावुत्सङ्गे क्रोडे भेलकचित्रयोः ॥ १० ॥
खञ्जे कोलं तु कुवले कोला पिप्पलिचव्ययोः ।
खलः शठेऽधमे नीचे त्रिषु स्यात्तु खलं भुवि ॥ ११ ॥
खलं स्थानेऽपि कल्केऽपि सस्यस्थानेऽपि न द्वयोः ।
खल्ला चर्म्मणि निम्नेऽपि वस्त्रभेदेऽपि चातके ॥ १२ ॥
खल्ली तु हस्तपादावमर्द्दनाख्यरुजि स्त्रियाम् ।
खिलं भवेदप्रहते सारसङ्क्षिप्तवेधसोः ॥ १३ ॥
गलः कण्ठे सर्ज्जरसे गलः स्कन्धे महीरुहे ।
गोला गोदावरीसख्योर्गोला पत्राञ्जने मता ॥ १४ ॥
कुनट्यामपि गोलं तु मणिके मण्डलेऽपि च ।
चलश्चलाचले कम्पे कमलाविद्युतोश्चला ॥ १५ ॥

---

कूल–तीर–नदीआदिका, सेनाकी पीठ, वडाआदि, तालाव, (न०)
कोल–गोदका सिरा या धाय, गोद, सूकर, नदीतरनेका पूलाआदि, चीता औषधि ॥ १० ॥ लॅंगडा, (पुं० )
कोल–वेर ( न० )
कोला–पीपल, चव्य, ( स्त्री० )
खल–मूर्ख, अधम, नीच, ( त्रि० )
खल–पृथ्वी, ॥ ११ ॥ स्थान, तिलआदिकी खली, तृणस्थान, (न०)
खल्ला–चर्म, खड्डा, वस्त्रभेद, पपीहा (स्त्री०)॥ १२ ॥
खल्ली–हाथपैरोंमें अवमर्दन नामका रोग, ( स्त्री० )
खिल–नवीन, सारसंक्षिप्त, ( त्रि० ) ब्रह्मा ( पुं० ) ॥ १३ ॥
गल–कंठ, रालवृक्ष, कंधा, वृक्ष, (पुं०)
गोला–गोदावरी–नदी, सखी, तेजपात, मनसिल, ( स्त्री० )
गोल–वडाकुंभ, गोल आकारवाला मंडल, ( न० ) ॥ १४ ॥
चल–चलनेके स्वभाववाला, कॉपना, ( त्रि० )
चला–लक्ष्मी, विजली, ( स्त्री० ) ॥ १५ ॥

चालश्छदिषि पुंस्येव चालः स्यात्कम्पनेऽपि च ।
क्लिन्नाक्षितायिनोश्चिल्लश्चिल्ली स्यात्क्षुद्रवास्तुके ॥ १६ ॥

क्लिन्ननेत्रयुते तु स्याच्चिल्लः खुल्लश्च वाच्यवत् ।
चुल्लः क्लिन्नेऽक्षिण चुल्ली तु चितावुद्धानवाद्ययोः ॥ १७ ॥

चेलं स्यादंशुके नीचे गर्हितेप्यभिधेयवत् ।
छल्ली तु वल्कले पुष्पभेदे सन्ततिवीरुधोः ॥ १८ ॥

छलं तु स्खलितेऽपि स्याद्व्याजेऽपि छलमद्वयोः ।
जलं शोकरवे नीरे ह्रीवेरेऽपि जडे त्रिपु ॥ १९ ॥

जालस्तु क्षारकानायगवाक्षे दम्भवृक्षयोः ।
जाली पटोलिकायां स्याज्जालो नीपमहीरुहे ॥ २० ॥

झला स्यादातपस्योर्मौ तथा पुत्रीझुल्लुकयोः ।
झिल्ली त्वातपरुग्वन्द्या झीरुकोद्वर्त्तनांशयोः ॥ २१ ॥

---

चाल-छप्पर, कॉपना ( पु० )
चिल्ल-चिड्पडानेत्रवाला, चील्ह-पक्षी ( पु० )
चिल्ली-छोटा बथुवा (स्त्री०) ॥ १६ ॥
चिल्ल-खुल्ल-चिंड्पडानेत्रवाला (त्रि०)
चुल्ल-चिड्पड़ानेत्र ( पुं० )
चुल्ली-चिता, चूल्हा, बाजा ( स्त्री० ) ॥ १७ ॥
चेल-वस्त्र ( न० ) नीच, निंदित, ( त्रि० )
छल्ली-वृक्षका बकला, पुष्पभेद, सतति ( संतान ), बेल, ( स्त्री० ) ॥१८॥
छल-छलना, बहना, ( न० )
जल-शोक का शब्द, पानी, नेत्रवाला, ( न० ) जड ( त्रि० ) ॥ १९ ॥
जाल-जवाखार, जाल, जाली झरोखा, दम्भ, वृक्ष, ( पुं० )
जाली-परवल-शाक ( स्त्री० )
जाल-कदंब-वृक्ष ॥ २० ॥
झला-धूपकी लहरी, पुत्री, ( स्त्री० )
झिल्ली-आतपकांति, बन्दी, चीरी-कीट, ( स्त्री० )
झीरुका-उवटना, विभाग, ( पुं० ) ॥ २१ ॥

तलस्ताले तलं खड्गमुष्टौ ज्याघातवारणे ।
वने चपेटे न स्त्री तु स्वरूपाऽऽधारयोस्तलम् ॥ २२ ॥
तल्ली तरुण्यां तल्लस्तु बिल्ले पुंसि नपुंसके ।
तालो द्रुमान्तरेऽङ्गुष्ठमध्यमाभ्यां च सम्मिते ॥ २३ ॥
गीतकालक्रियामावे तालः खड्गादिमुष्टिषु ।
तालः स्यात्कांस्यरचितवाद्यभाण्डान्तरे तथा ॥ २४ ॥
करास्फारे करतले तालं तु हरितालके ।
तुला राशौ पलशते तुल्यतामानभेदयोः ॥ २५ ॥
बन्धाय गृहदारूणां पीठिकायां सभाजने ।
तूलः पिचौ पुमांस्तूलमाकाशे ब्रह्मदारुणि ॥ २६ ॥
अपद्रव्ये छदोच्छ्रायखण्डे शस्त्रीछदे दलम् ।
डुलिः पुंसि मुनेर्भेदे कमठ्यां तु स्त्रियां डुलिः ॥ २७ ॥

---

तल—ताड—वृक्ष ( पुं० ) तल—खड्गकी मूठ, धनुषके ज्याघातको रोकनेवाला, वन, थप्पड, ( पुं० न० ) स्वरूप, आधार, ( न० ) ॥ २२ ॥

तल्ली—जवान स्त्री ( स्त्री० ) तल्ल—हौंग ( पुं० न० )

ताल—अँगूठा और मध्यमा अँगुलीका प्रमाण, ॥ २३ ॥ गानेकी कालक्रियाका मान, खड्ग आदिकी मूँठ, काँसीका बजानेका पात्र ॥ २४ ॥ दोनों हाथ फैलाकर प्रमाण, ( पुरस ) हथेली, ( पुं० ) हरिताल ( न० )

तुला—तुला—राशि, सौ ( १०० ) तोले, तुल्यता, तोलभेद, ॥ २५ ॥ घरका काठ बाँधनेके लिये पीठिका ( चौकीरूप काष्ट ), सत्कार, ( स्त्री० )

तूल—रूईका गीला फोया, ( पु० ) तूल—आकाश, ब्रह्मदारु, ( न० ) ॥ २६ ॥

दल—अपद्रव्य ( खराब वस्तु ), पत्ता, ऊँचा, टुकडा, छुरीको निवारण करनेवाला द्रव्य, ( न० )

डुलि—मुनिभेद ( पुं० ) डुलि—कछवी ( स्त्री० ) ॥ २७ ॥

दोला यानान्तरे नील्यां धूलिः शङ्ख्यान्तरे रजे।
नलः पोटगले राज्ञि कपीशे पितृदैवते ॥ २८ ॥
नली मनःशिलायां स्यान्नलं तु सरसीरुहे।
पद्मदण्डे न ना नाला नाली शाककदम्बके ॥ २९ ॥
नाला पानकरङ्कादिरन्ध्रे नालस्तु पञ्जरे।
नीलस्तु कृष्णवर्णे स्यात्रिषु नीलः कपीश्वरे ॥ ३० ॥
नीलो नगान्तरे कृष्णे नीलं वृक्षाङ्कभेदयोः।
पल्ली तु कुटयां कुग्रामे पल्लः स्थूलकुसूलयोः ॥ ३१ ॥
पलं मासे तथोन्माने पालिः पङ्क्तिप्रदेशयोः।
प्रस्थे कर्णलताग्रेऽङ्गे यूकासश्मश्रुयोषितोः ॥ ३२ ॥
इन्द्रादेर्देयभागे च विश्राम्य चागतज्वरे।
अश्रौ चिह्ने च पिल्लस्तु क्लिन्नेऽक्ष्णि त्रिषु तद्वति ॥ ३३ ॥

---

दोला—सवारीभेद ( डोली ), नीली, ( स्त्री० )
धूलि—संख्याभेद, रज (धूल), (स्त्री०)
नल—कास या देवनल, नल—राजा, वानरोंका राजा, पितृदेव, (पुं०) २८
नली—मनशिल ( स्त्री० ) नल—कमल ( न० )
नाला—कमलकी डंडी ( स्त्री० न० )
नाली—शाकका समूह ( स्त्री० ) ॥ २९ ॥
नाला—पीना, हड्डीआदिका छिद्र, ( स्त्री० )
नाल—पिंजरा ( पुं० )
नील—काला रंग ( त्रि० ) नील—कपीश्वर ( पुं० ) ॥ ३० ॥
नील—पर्वतभेद, काला द्रव्य, ( पुं० )
नील—वृक्ष, अंकभेद, ( न० )
पल्ली—कुटिया, कुग्राम, ( स्त्री० )
पल्ल—बडा, कुठला, ( पुं० ) ॥ ३१ ॥
पल—मास, उन्मान ( तोल ), चार तोला, ( न० )
पालि—पंक्ति, प्रदेश ( स्थल ), ६४ तोला, कर्णलताका अग्रभाग, विभाग, जूं, डाढीमूछोंवाली स्त्री ॥ ३२ ॥ इंद्रआदिको देनेयोग्य भाग, विश्राम करके आयाहुवा ज्वर, कोण चिह्न, ( त्रि० )
पिल्ल—चिडपडा नेत्र, चिडपडानेत्र-वाला, ( त्रि० ) ॥ ३३ ॥

पीलुर्द्रुमे गजे पुष्पे काण्डतालास्थिखण्डयोः ।
अणुमात्रेऽप्यथ पुलः पुलके विपुले त्रिषु ॥ ३४ ॥
फलं तु सस्ये हेतूत्थे फलके व्युष्टिलाभयोः ।
जातीफलेऽपि कङ्कोले मार्गणाग्रेऽपि न द्वयोः ॥ ३५ ॥
स्यात्फलं त्रिफलायां च फलिन्यां तु फली स्त्रियाम् ।
फालं सीरस्य लौहे स्यात्कर्पासादेश्च वाससि ॥ ३६ ॥
बलो हलिनि दैत्येन्द्रे काके बलिनि वाच्यवत् ।
बलं गन्धरसे सैन्ये स्थामनि स्थौल्यरूपयोः ॥ ३७ ॥
बला वाट्यालके प्रोक्ता बलिः पुंस्यसुरान्तरे ।
बलिश्चामरदण्डेपि करपूजोपहारयोः ॥ ३८ ॥
सैन्धवेपि बलिः स्त्री तु जरसा श्लथचर्म्मणि ।
कुक्षिभागविशेषे च गृहकाष्ठान्तरे द्वयोः ॥ ३९ ॥

---

पीलु–पीलु ( जाल ) वृक्ष, हस्ती, पुष्प, दंड या बाण, ताडकी गुठलीका टुकडा, अणुमात्र, ( पुं० )

पुल–फूलना, विपुल ( बहुत ), ( त्रि० ) ॥ ३४ ॥

फल–वृक्षआदिका फल, किसीकारणसे उत्पन्नहुवा, ढाल, फल या समृद्धि, लाभ, जायफल, ककोल, बाणका अग्रभाग, ( पुं० न० ) ॥ ३५ ॥

फल–त्रिफला, ( न० ) फली–प्रियंगु–वृक्ष, ( स्त्री० )

फाल–हलका लोहा ( कुस ), कपास आदिका वस्त्र, ( न० ) ॥ ३६ ॥

बल–बलदेव, एक दैत्य, अग, काग, ( पुं० ) बलवान ( त्रि० )

बल–गोपरस, सेना, स्थिरभाव, मोटापन, रूप, ( न० ) ॥ ३७ ॥

बला–खरैंहटी ( स्त्री० )

बलि–असुरभेद ( बलि ), चँवरकी डॉडी, राजाका कर, पूजामें भेट ॥ ३८ ॥ सैंधा–नमक, ( पुं० )

बलि–वृद्धता करके शिथिलहुवा शरीरचर्म ( स्त्री० ) उदरका एक भाग, घरका काष्ठभेद, ( न० ) ॥ ३९ ॥

वल्ली स्यादजमोदायां लतायां कुसुमान्तरे ।
वालः पुंसि शिशौ केशे वाजिवारणवालधौ ॥ ४० ॥
मूर्खेऽपि वालो वालं तु ह्रीवेरे पुंनपुंसकम् ।
विलं गुहायां रन्ध्रे च विलस्त्विन्द्रहये पुमान् ॥ ४१ ॥
वेला कालेऽपि सीमायामीश्वराणां च भोजने ।
दत्तमासेऽधिवेला स्यात्पयोनाशेऽपि नीरधे. ॥ ४२ ॥
तन्नीरेऽक्लिष्टमरणे राशौ वाचि वुधस्त्रियाम् ।
भल्लो वाणेऽपि भल्लूके भल्ली भल्लातवाणयोः ॥ ४३ ॥
भालं तु न द्वयोरेव ललाटमहसोर्मतम् ।
ऋपिभेदे प्लवे भेलो भेलं भीरुहृदि त्रिपु ॥ ४४ ॥
मलस्त्रिप्वेव कृपणे न स्त्री विट्किट्टकिल्विषे ।
मल्लः पात्रे कपाले च मत्स्यभेदे कपालिनि ॥ ४५ ॥

---

वल्ली—अजमोद, वेल, पुष्पभेद (स्त्री०)
वाल—शिशु (छोटा लडका), (त्रि०) केश ( वाल ), घोडे और हस्तीका केशसमूहयुक्त पूँछ, (पुं०) ॥४०॥ मूर्ख ( त्रि० )
वाल—नेत्रवाला ( पुं० न० )
विल—गुफा, छिद्र, ( न० ) विल-इंद्रका अश्व ( उच्चै श्रवा ) ( पुं० ) ॥ ४१ ॥
वेला—काल, सीमा, राजाआदिकोंका भोजन, दत्तमास (दियाहुवा मास),
अधिवेला—समुद्रके जलका नाश, समुद्रका जल, एकातका मरण, राशि ( समूह ), वाणी, वुधकी स्त्री, ( स्त्री० ) ॥ ४२ ॥
भल्ल—वाण ( भाला ), रीछ, ( पु० )
भल्ली—भिलावा, वाण ( भाला ), ( स्त्री० ) ॥ ४३ ॥
भाल—मस्तक, (ललाट), तेज, (न०)
भेल—ऋपिभेद, छोटी नौका, ( पुं० )
भेल—डरपोकहृदय (त्रि०) ॥ ४४ ॥
मल—कृपण ( कंजूस ) ( त्रि० )
मल—विष्ठा, कानआदिका मल, पाप, ( पुं० न० )
मल्ल—पात्र, कपाल, मत्स्यभेद, कपा-लवाला, ( पु० ) ॥ ४५ ॥

मल्लो बलाढ्ये सुभगे मल्ली तु कुसुमान्तरे ।
मालुः पत्रलतायां स्याद्वनितायामपि स्त्रियाम् ॥ ४६ ॥
मालं क्षेत्रे जने मालो माला पुष्पादिदामनि ।
मूलमाद्यशिफापार्श्वकुञ्जे मूलेऽपि तारके ॥ ४७ ॥
मसिमेलकयोर्मेला मौलिर्धम्मिल्लचूडयोः ।
किरीटेऽपि द्वयोरेव पुंसि वञ्जुलपादपे ॥ ४८ ॥
लीला हावान्तरे स्त्रीणां केलौ खेलाविलासयोः ।
लोला जिह्वाश्रियोर्लोलः सतृष्णचलयोस्त्रिषु ॥ ४९ ॥
व्यालः शठे भुजङ्गे च श्वापदे दुष्टदन्तिनि ।
शलं तु शल्लकीलोम्नि शलो भृङ्गिगणे विधौ ॥ ५० ॥
शालो मत्स्यान्तरे वृक्षसामान्ये हालभूभुजि ।
शाला वेश्मनि वेश्मैकप्रदेशे स्कन्धशाखयोः ॥ ५१ ॥

---

मल्ल–पहलवान, अच्छे ऐश्वर्यवाला, ( पुं० )
मल्ली–पुष्पभेद, ( मोतिया–भेद ) ( स्त्री० )
मालु–पान–वेल, स्त्री, (स्त्री०) ॥४६॥
माल–क्षेत्र, ( न० )
माल–जन ( पु० )
माला–पुष्पआदिकी लडी, ( स्त्री० )
मूल–आदिमें होनेवाला, वृक्षकी जड, समीप, कुंज ( लताकुटी ), मूल-नक्षत्र ( न० ) ॥ ४७ ॥
मेला–स्याही ( अजन ), मिलना ( स्त्री० )
मौलि–केशवेश, चोटी, मुकुट ( पुं० स्त्री०) अशोक वृक्ष (पुं०) ॥४८॥
लीला–स्त्रियोंका हावभेद, क्रीडा, खेलना कूदना, विलास, ( स्त्री० )
लोला–जीभ, लक्ष्मी, ( स्त्री० )
लोल–तृष्णावाला, चंचल ( त्रि० ) ॥ ४९ ॥
व्याल–शठ ( मूर्ख ), सर्प, वनजीव, खोटाहस्ती ( पुं० )
शल–सेहकी शूल ( न० ) भृंगिनामका गण, चंद्रमा ( पुं० ) ॥ ५० ॥
शाल–मत्स्यभेद, वृक्षमात्र, हाल नामका राजा, ( पुं० )
शाला–मकान, मकानका एक हिस्सा, डाहला, शाखा ( टहनी ) ( स्त्री० ) ॥ ५१ ॥

शालुः कषायद्रव्येपि शालुश्चोराख्यभेषजे ।
मतः शालिः पुमान् गन्धमार्जारे कलमादिषु ॥ ५२ ॥
शिला कुनट्यां द्वाराधोदारुणि ग्रावणि स्त्रियाम् ॥
शिलमुञ्छशिले क्लीवं गण्डूपद्यां शिली मता ॥ ५३ ॥
शीलं स्वभावे सद्वृत्ते शुक्ले धवलयोगयोः ।
शुक्लं तु रूप्यके शुक्लां त्रिपु शुक्लगुणान्विते ॥ ५४ ॥
शूलं मृत्यौ ध्वजे ना तु योगे न स्त्री रुगस्त्रयोः ।
शूला तु पण्ययोषायां दुष्टनाशाय कीलकः ॥ ५५ ॥
शैलः क्ष्माभृति शैलं तु शैलेये तार्क्ष्यशैलके ।
शालः स्याद्वरणे हाले पादपे सर्जपादपे ॥
स्थालं भाजनभेदे स्यात्स्थाली स्यात्पाटलोखयोः ॥ ५६ ॥

---

शालु—कसैला द्रव्य, असवरग या भटेउर औषधि ( पु० )
शालि—गंधमार्जार, ( गंधविलाव ) कलम ( सॉठी चावल ) ( पु० ) ॥ ५२ ॥
शिला—मनशिल, द्वारके नीचेका काष्ठ, पत्थर ( शिला ) ( स्त्री० )
शिल—उंछ ( दुकानआदिसे पड़ा ) अन्नका इकट्ठाकरना, खेतमें से अन्न लेना, ( न० )
शिली—गिँडोवा, ( स्त्री० ) ॥ ५३ ॥
शील—स्वभाव, श्रेष्ठवृत्तांत, ( न० )
शुक्ल—श्वेत ( सफेद ), योग ( पु० )
शुक्ल—चाँदी ( न० )
शुक्ल—सफेदरंगवाला ( त्रि० ) ॥५४॥
शूल—मृत्यु, ( न० ) ध्वजा, योग ( पु० ) रोग, अस्त्र ( पु० न० )
शूला—वेश्या, दुष्टोंके मारनेकेलिये कीला ( शूली ) ( स्त्री० ) ॥ ५५ ॥
शैल—पर्वत, ( पुं० )
शैल—शिलाजीत, रसोत ( न० )
साल—सगुवा वृक्ष, साल वृक्ष, रालका वृक्ष ( पुं० ) ।
स्थाल—पात्रभेद (थाल), स्थाली—पाठरि, बटलोई ( स्त्री० ) ॥ ५६ ॥

स्थूलस्तु वाच्यवत्पीने कूटनिष्प्रज्ञयोरपि ।
हाला मद्ये नृपे हालो हेलाऽवज्ञाविलासयोः ॥ ५७ ॥

लतृतीयम् ।

स्यादङ्गुली तु मातङ्गकर्णिकाकरशाखयोः
अचलः पर्वते कीले निश्चलेऽप्यचला भुवि ॥ ५८ ॥
अञ्जलिः पुंसि कुडवे करसंपुटकेऽञ्जलिः ।
अनलो वसुभेदेऽग्नावनिलो वसुवातयोः ॥ ५९ ॥
अवेलः पूगरागेऽपि रवतोयचशालयोः ।
अपलापेऽप्यवेलं स्यादवेला पूगचूर्णयोः ॥ ६० ॥
अमला कमलायां स्यादमलं विशदेऽभ्रके ।
स्यादरालः पुमान्सर्जे मत्तेभे कुटिलेऽन्यवत् ॥ ६१ ॥

---

स्थूल–मोटा ( त्रि० ) ढेर, बुद्धिहीन, ( पुं० )
हाला–मदिरा, ( स्त्री० )
हाल–एकराजा ( पुं० )
हेला–तिरस्कार, स्त्रियोंका विलास ( स्त्री० ) ॥ ५७ ॥

लतृतीय ।

अंगुली–हस्तीकी कर्णिका ( सूँड ), हाथकी शाखा ( अंगुली ) (स्त्री०)
अचल–पर्वत, कीला, निश्चल ( नहीं चलनेवाला ) ( पुं० )
अचला–पृथ्वी ( स्त्री० ) ॥ ५८ ॥
अंजलि–कुडव ( १६ तोला ), हाथोंका संपुट ( अंजलि ) ( पु० )
अनल–वसुभेद, अग्नि, ( पुं० )
अनिल–वसु, वायु ( पुं० )॥ ५९ ॥
अवेल–सुपारीका रंग, .. ( पु० )
अवेल–गोप्य ( न० )
अवेला–सुपारी, चूना ( स्त्री० ) ॥ ६० ॥
अमला–लक्ष्मी, ( स्त्री० )
अमल–निर्मल ( त्रि० ) भोडल ( न० )
अराल–राल–वृक्ष, उन्मत्त हस्ती ( पुं० ) कुटिल ( त्रि० ) ॥६१॥

अन्तःकपाटयोर्दण्डे कल्लोलेऽप्यर्गलं त्रिषु ।
आभीलं न द्वयोः कष्टे त्रिष्वाभीलं भयानके ॥ ६२ ॥
मृगशीर्षशिरस्तारास्विल्वलाः स्युरथेल्वलः ।
मीने दैत्यप्रभेदे च शृङ्गार उज्ज्वल. पुमान् ॥ ६३ ॥
उज्ज्वलो वाच्यवद्दीप्ते परिव्यक्तविकाशिषु ।
उत्तालो मर्कटे श्रेष्ठे विकरालोत्कटे त्रिषु ॥ ६४ ॥
उत्पलं कुवले कुष्ठे निर्म्मांसे तु त्रिषूत्पलम् ।
उत्फुल्लः करणे स्त्रीणामुत्ताने विकचेऽन्यवत् ॥ ६५ ॥
उत्ताल उद्गते श्रेष्ठेप्यूर्ध्वनालेऽपि वाच्यवत् ।
उपला शर्करायां स्यादुपलो ग्रावरत्नयोः ॥ ६६ ॥
कदलीभपताकायां पताकायां मृगान्तरे ।
रम्भाया चाथ कदली पृश्न्या डिम्ब्यां च शाल्मलौ ॥ ६७ ॥

---

अर्गल–भीतरका किवाडोंका डंडा ( अरली ), तरग ( त्रि० )
आभील–कष्ट ( न० ) भयानक ( त्रि० ) ॥ ६२ ॥
इल्वला–मृगशिरनक्षत्रके शिरऊपरकी तारा, ( स्त्री० )
इल्वल–मच्छी, दैत्यभेद, ( पुं० )
उज्ज्वल–शृंगार ( पुं० ) ॥ ६३ ॥
उज्ज्वल–दीप्त, प्रकट, प्रकाशवाला ( त्रि० )
उत्ताल–वन्दर, श्रेष्ठ, विकराल ( भयंकर ), उत्कट ( तेज ) ( त्रि० ) ॥ ६४ ॥
उत्पल–कमल या बदरीफल ( बेर ) ( न० ) मासरहित ( त्रि० )
उत्फुल्ल–स्त्रियोंका कारण ( हाव ) भावादि ( पुं० ) सीधा, खिला-हुवा ( त्रि० ) ॥ ६५ ॥
उत्ताल–ऊपरको प्राप्त, श्रेष्ठ, ऊपरकी नालवाला ( त्रि० )
उपला–शर्करा ( शक्कर ) ( स्त्री० )
उपल–पत्थर, रत्न ( पुं० ) ॥६६॥
कदली–हस्तीकी ध्वजा, ध्वजामात्र, मृगभेद, केला, पृश्नि ( एडी ), मारी, साल-वृक्ष, ( स्त्री० ) ॥ ६७ ॥

कन्दलं कलहे युद्धे नवाङ्कुरकपालयोः ।
कलध्वनौ चाथ तरौ मृगभेदेऽपि कन्दली ॥ ६८ ॥
कपिलो मुनिभेदेऽग्नौ शुनि पिङ्गे तु वाच्यवत् ।
कपिला शिंशपागोत्रभिद्वह्निदिग्दन्तयोषिति ॥ ६९ ॥
रेणुकायां च कपिला कपालोऽस्त्री शिरोस्थनि ।
घटादिशकले कुष्ठरोगभेदे व्रजेऽपि च ॥ ७० ॥
कमलं जलजे नीरे क्लोम्नि तोषे च भेषजे ।
कमलो मृगभेदे स्यात्कमला श्रीवरस्त्रियाम् ॥ ७१ ॥
कम्बलो नागराजे ना सास्नायां च कुथे कृमौ ।
अपि स्यादुत्तरासङ्गे क्लीबं पयसि कम्बलम् ॥ ७२ ॥
करालो दन्तुरे तुङ्गे भीषणेऽप्यभिधेयवत् ।
करालो धूनतैले स्यात्करालं तु कुठेरके ॥ ७३ ॥

---

कंदल–कलह, युद्ध, नवीन अंकुर, कपाल, मधुरध्वनि ( न० )

कन्दली–केला, मृगभेद ( स्त्री० ) ॥ ६८ ॥

कपिल–कपिल–मुनि, अग्नि, कुत्ता, ( पुं० ) कपिलवर्णवाला ( त्रि० )

कपिला–सीसम-वृक्ष, पर्वतभेद, अग्निकोणके हाथीकी हथनी (स्त्री०) ॥ ६९ ॥

कपिला–रेणुका, ( स्त्री० )

कपाल–शिरकी खोपरी, घडाआदिका टुकडा, कुष्टरोग-भेद, समूह ( पुं० न० ) ॥ ७० ॥

कमल–कँवल, जल, फेफडा, सतोप, औषधि ( न० )

कमल–मृगभेद, ( पुं० )

कमला–लक्ष्मी, श्रेष्ठ स्त्री, ( स्त्री० ) ॥ ७१ ॥

कंबल–नागराज, गौके गलकी चर्म, हस्तीकी पीठपर विछानेका कपडा, कृमि, डुपट्टा, ( पुं० )

कंबल–जल ( न० ) ॥ ७२ ॥

कराल–बडेदाँतोंवाला, ऊँचा, भयंकर ( त्रि० )

कराल–रालका तेल, ( पुं० )

कराल–सफेदवनतुलसी ( न० ) ॥ ७३ ॥

कल्लोलः स्यात् उल्लोलः प्रमोदपरिपन्थिषु ।
काकोलो द्रोणकाके स्याद्विषभेदकुलालयोः ॥ ७४ ॥
अपि काकोलकाकोल्यौ स्यातामोषधिभेदयोः ।
काकोलस्तु कलाजीवे कामकेलिप्रणालयोः ॥ ७५ ॥
अपाश्रयमनोहारितरुच्छायार्थकोऽप्ययम् ।
कामलः कामुके रोगभेदे मरुवसन्तयोः ॥ ७६ ॥
काहली तु तरुण्यां स्यात्काहलं भृशशुष्कयोः ।
काहला वाद्यभाण्डस्य विशेषे काहलः खले ॥ ७७ ॥
किट्टालस्ताम्रकलशे लोहगूथेऽप्ययं पुमान् ।
कीलालं रुधिरेऽपि स्यात्पानीयेऽपि नपुंसकम् ॥ ७८ ॥
कुकूलं शङ्कुसङ्कीर्णश्वभ्रे पुंसि तुषानले ।
कुचेला विद्धकर्ण्यां स्यात्कुचेलो मलिनांशुके ॥ ७९ ॥

---

कल्लोल-भारीतरंग, आनंद, शत्रु, (पुं०)
काकोल-द्रोणकाक, विषभेद, कुम्हार (पुं०) ॥ ७४ ॥
काकोल-काकोली-औषधिभेद (क्रमसे पुं० स्त्री०)
काकोल-कलासे आजीविका करनेवाला, कामकेलि, प्रणालि (जलनिर्गमस्थान) (पुं०) ॥ ७५ ॥ आश्रयरहित, सुंदर वस्तु, वृक्षछाया (पुं०)
कामल-कामी पुरुष, रोगभेद, मरुस्थल, वसंत-ऋतु (पुं०) ७६ ॥
काहली-जवान स्त्री, (स्त्री०)
काहला-अत्यंत, सूखा (न०)
काहला-वाद्यभांडभेद (स्त्री०)
काहल-खल-पुरुष (पुं०) ॥७७॥
किट्टाल-ताम्रकलश, लोहेका मल, (पुं०)
कीलाल-रुधिर, जल (न०) ॥ ७८ ॥
कुकूल-गड्ढा (कीलाआदि) से-कियाहुवा खड्डा, तुषका अग्नि (पुं०)
कुचेला-सोनापाठा (स्त्री०)
कुचेल-मलिनवस्त्रोंवाला (त्रि०) ॥ ७९ ॥

कुटिलं वाच्यवद्दुर्गे कुटिला निम्नगान्तरे ।
कुण्डलं कर्णभूषायां तथा वलयपाशयोः ॥ ८० ॥
काञ्चनद्रौ गुडूच्यां च कुण्डली वर्तते स्त्रियाम् ।
कुद्दालो युगपत्रे स्यात्कुद्दालो भूमिदारणे ॥ ८१ ॥
कुन्तलाः स्युर्जनपदे देशे केशे च कुन्तलः
कुन्तलो लाङ्गलेऽपि स्याद्यवे भालेऽपि दृश्यते ॥ ८२ ॥
श्लोकच्छायाहरे चौरे श्याले मीने च कुम्भिलः ।
कुरलः पक्षिभेदे स्यात्कुरलश्चूर्णकुन्तले ॥ ८३ ॥
कुलालः कुम्भकारेऽपि कुक्कुभे कौशिकेपि च ।
कुवलं तूत्पले मुक्ताफलेऽपि बदरीफले ॥ ८४ ॥
कुशलं धर्मपर्याप्तिक्षेमेषु त्रिषु शिक्षिते ।
वाच्यवत्केवलस्त्वेककृत्स्नयोः कुहनेऽपि च ॥ ८५ ॥

---

कुटिल–दुर्गमस्थानआदि ( त्रि० )

कुटिला–नदी, ( स्त्री० )

कुंडल–कर्णोंका आभूषण, कंकण, पाश ( फाँशी ) ( न० ) ॥ ८० ॥

कुंडली–सुवर्णवृक्ष ( नागकेसर ), गिलोय, ( स्त्री० )

कुद्दाल–कचनार, खुदाल ( पु० ) ॥ ८१ ॥

कुन्तल–जनपद देशभेद ( पुं० बहुवचनान्त ) कुंतल–केश (वाल), हल, जव, भाला, ( पुं० ) ॥८२॥

कुंभिल–श्लोककी छायाहरनेवाला, चोर, साला, मच्छ, ( पुं० )

कुरल–पक्षिभेद, ज़ुल्फके वाल,( पुं० ) ॥ ८३ ॥

कुलाल–कुम्हार, वनमुर्गा, उलू-पक्षी ( पुं० )

कुवल–कमल, मोती, वेर ( न० ) ॥ ८४ ॥

कुशल–धर्म, सामर्थ्य, क्षेम, (न०)

कुशल–शिक्षित ( त्रि० )

केवल–एक, संपूर्ण ( त्रि० ) कुहन ( ठगनेकेलिये तपआदि करनेवाला) ( पुं ) ॥ ८५ ॥

निर्णीते केवलं ज्ञानभेदे स्यात्केवली न ना ।
मतः कौ वारिके केशद्रुमजातेऽपि कैशिलः ॥ ८६ ॥
कोमलं मृदुले नीरे मुनौ मद्ये च कोहलः ।
गन्धोली वरटाया स्याद्भद्राशट्योरपि स्मृता ॥ ८७ ॥
विषे मानेऽपि गरलं गरलं तृणपूलके ।
गोकिलो मुसले सीरे गोपालो गोपभूपयोः ॥ ८८ ॥
गैरिलो लोहचूर्णे स्याद्गौरिलो गौरसर्षपे ।
ग्रन्थिलस्त्रिपु संग्रन्थौ ना करीरे विकङ्कते ॥ ८९ ॥
चञ्चला च तडिल्लक्ष्म्योश्चञ्चलश्चलकामिनोः ।
वाते पुंस्यथ चत्वालः स्याद्गर्भे हेमकुण्डले ॥ ९० ॥
चन्द्रिलश्चन्द्रमौलौ च वास्तूके नापितेऽपि च ।
चपलः क्षणिके शीघ्रे चञ्चलेऽप्यभिधेयवत् ॥ ९१ ॥

---

केवल–निर्णयकियाहुवा, ( न० )
केवली ज्ञानभेद ( स्त्री० )
कैशिल–पृथ्वी, जल, केशसमूह, वृक्षसमूह ( पु० ) ॥ ८६ ॥
कोमल–सुकुमार, जल, ( न० )
कोहल–मुनि, मद्य ( पुं० )
गन्धोली–हंसी, पीपलरायसनआदि, कचूर ( स्त्री० ) ॥ ८७ ॥
गरल–विष, प्रमाण, तृणका पूला ( न० )
गोकिल–मूसल, हल ( पुं० )
गोपाल–गोप, राजा ( पुं० ) ॥ ८८ ॥
गौरिल–लोहचूर्ण, सफेद-सरसो ( पु० )
ग्रंथिल–गॉठोवाला, ( त्रि० ) कैर-वृक्ष, कटाई या विकंकत–वृक्ष ( पुं० ) ॥ ८९ ॥
चंचला–विजली लक्ष्मी ( स्त्री० )
चचल–चलायमान, कामी ( पुं० )
चत्वाल–वायु, गर्भ, सुवर्ण–कुंडल ( पु० ) ॥ ९० ॥
चंद्रिल–महादेव, वथुवा–शाक, नाई ( पुं० )
चपल–अस्थिर बुद्धिवाला, शीघ्रता-वाला, चंचल, ( त्रि० ) ॥ ९१ ॥

चपलः पारदे मीने शिलाभेदेऽपि चोरके ।
चपला कमला विद्युत्पुंश्चलीपिप्पलीष्वपि ॥ ९२ ॥
चूडाला चक्रलायां स्याद्वाच्यवच्चूडयान्विते ।
छगली छागयोषायां छगली वृद्धदारके ॥ ९३ ॥
छगलस्तु मतश्छागे छगलं नीलवाससि ।
जगलो मेदके मद्ये कैतवे मदनद्रुमे ॥ ९४ ॥
जङ्गलस्त्रिपु निर्वारिदेशेऽस्त्री जङ्गलं पले ।
जटिलस्तु जटायुक्ते जटिला मांसिकौषधौ ॥ ९५ ॥
जम्भलः पुंसि जम्बीरे जम्भलो देवतान्तरे ।
जम्बूलो जम्बुविटपे जम्बूलः क्रकचच्छदे ॥ ९६ ॥
जम्बालः शैवले पङ्के जाङ्गलस्तु कपिञ्जले ।
वाच्यवज्जङ्गलोद्भूते शूकशिम्ब्यां तु जाङ्गली ॥ ९७ ॥

---

चपल–पारा, मच्छ, शिलाभेद, चोर, (पुं०)
चपला–लक्ष्मी, बिजली, पुंश्चली स्त्री, पीपल, (स्त्री०) ॥ ९२ ॥
चूडाला–निर्विषी-घास, (स्त्री०) चोटीवाला (त्रि०)
छगली–बकरी, भिदारा-औषधि (स्त्री०) ॥ ९३ ॥
छगल–बकरा (पुं०)
छगल–नीला वस्त्र (न०)
जगल–मेदक (जगल), मदिरा, कपट, मौलसिरी या मैनफल-वृक्ष (पुं०) ॥ ९४ ॥
जंगल–जलरहितदेश (त्रि०)
जंगल–मास (पुं० न०)
जटिल–जटावाला, (त्रि०)
जटिला–जटामासी-औषधि (स्त्री०) ॥ ९५ ॥
जम्भल–जवीरी-नीबू, देवताभेद (पु०)
जंबूल–जामन–वृक्ष, शाक–वृक्ष (पु०) ॥ ९६ ॥
जम्बाल–सिवाल, कीच, (पुं०)
जांगल–कपिंजल–पक्षी, (पुं०) जंगलमे होनेवाला (त्रि०)
जांगली–कौंचकी फली (स्त्री०) ॥ ९७ ॥

जाङ्गुली विषविद्यायां जाङ्गुलं जालिनीफले ।
स्यात्तण्डुलस्तु धान्यादिनिकरेऽपि विडङ्गके ॥ ९८ ॥
तमालः खड्गे तापिच्छे तिलके वरुणद्रुमे ।
तरलश्चञ्चले खड्गे भास्वुरे त्रिषु पुंसि तु ॥ ९९ ॥
हारमध्यमणौ मद्ययवाग्वोस्तरला स्त्रियाम् ।
ताम्बूली नागवल्ल्यां स्यात्ताम्बूलं क्रमुके मतम् ॥ १०० ॥
तुमुलं रणसङ्घट्टे तुमुलस्तु कलिद्रुमे ।
तैतिलो गण्डके पुसि तैतिलं करणान्तरे ॥ १०१ ॥
दुकूलमद्वयोः क्षौमे दुकूलः सूक्ष्मवाससि ।
धवलः सुन्दरे श्वेते त्रिषु पुंसि महावृषे ॥ १०२ ॥
धवली सौरमेय्यां स्यान्नकुलः पाण्डवान्तरे ।
बभ्रौ च नकुली तु स्यात्कुक्कुट्यां मासिकौषधौ ॥ १०३ ॥

---

जांगुली–विषविद्या ( स्त्री० )
जांगुल–झिमनी तोरईके फल (न०)
तंडुल–धान्यआदिका समूह, बाय-विडग ( पु० ) ॥ ९८ ॥
तमाल–खड्ग, तमाल–वृक्ष, तिलक–पुष्पवृक्ष, वरना–वृक्ष ( पुं० )
तरल–चचल, खड्ग, ( पुं० ) तेज-वाला ( त्रि० ) ॥ ९९ ॥
हारकी मध्यमणि, ( पु० )
तरला–मदिरा, यवागू ( पतला रँधा हुवा अन्न ( स्त्री० )
तांबूली–नागरवेल, ( स्त्री० )
तांबूल–सुपारी ( न० ) ॥ १०० ॥
तुमुल रणसघट्ट ( रणसमूह, ) (न०)
तुमुल–वहेडा–वृक्ष ( पुं० )
तैतिल–गैंडा ( पु० )
तैतिल–करण ( न० ) ॥ १०१ ॥
दुकूल–रेशमीवस्त्र ( न० )
दुकूल–बारीकवस्त्र ( पुं० )
धवल–सुंदर, श्वेत ( सफेद ) (त्रि०) बडाबैल ( पुं० ) ॥ १०२ ॥
धवली–गौ, ( स्त्री० )
नकुल–एक पाडव, नौला ( पु० )
नकुली–सेमर–वृक्ष, जटामासी ( औषधि ) ( स्त्री० ) ॥ १०३ ॥

नाकुली कुक्कुटीकन्दे नाकुली चव्यरास्नयोः ।
नाभीलं नाभिगर्भाण्डे वङ्क्षणे चोत्तमस्त्रियः ॥ १०४ ॥
निचुलस्तु निचोले स्यान्निचुलो हिज्जलद्रुमे ।
निर्म्माल्येऽप्यभ्रके क्लीवं विमले त्रिषु निर्मलम् ॥ १०५ ॥
निष्कलस्तु कलाशून्ये नष्टबीजेऽपि वाच्यवत् ।
निष्कला तु मता तस्यां या नारी विगतार्त्तवा ॥ १०६ ॥
वर्तुलेऽपि चलेऽपि स्यान्निस्तलं वाच्यलिङ्गकम् ।
नैपाली नवमाल्यां स्यात्कुनटीसुवहाख्ययोः ॥ १०७ ॥
पञ्चाली पुत्रिकागीत्योः पञ्चालो जनदेशयोः ।
पटलं तु छदिर्नेत्ररुक्पिटके परिच्छदे ॥ १०८ ॥
न पुंसि वृन्दे पटलं पटोलं कर्कशच्छदे ।
पटोलं वस्त्रभेदे स्याज्ज्योत्स्निकायां पटोल्यपि ॥ १०९ ॥

---

नाकुली–कुक्कुटीकंद, चव्य, रायसन ( स्त्री० )

नाभील–श्रेष्ठस्त्रीकी नाभि ( टुंडी )के भीतरका अंडा, जघा की संधि ( न० ) ॥ १०४ ॥

निचुल–अगरखा,हिज्जल (जलवेत)का भेद ( पुं )

निर्मल–निर्माल्य ( भोगीहुईवस्तु ), भोडल, ( न० ) मलरहित (त्रि०) ॥ १०५ ॥

निष्कल–कलारहित, नष्टबीज ( नष्टवीर्य ) पुरुषआदि ( त्रि० )

निष्कला–रजस्वलाहोनेसे बंदहुई स्त्री ( स्त्री० ) ॥ १०६ ॥

निस्तल–गोल आकार, चल ( अस्थिर ) ( त्रि० )

नैपाली–नेवारी, मनसिल, काले फूलवाली निर्गुंडी ( स्त्री० ) ॥ १०७ ॥

पंचाली–पुतली, गीति, ( स्त्री० )

पंचाल–जन, देश ( पुं० )

पटल–परदा, नेत्ररोग, पिटारी, ढकना, ( न० ) ॥ १०८ ॥

पटल–समूह ( स्त्री० न० )

पटोल–परवल, वस्त्रभेद, ( न० )

पटोली–सफेद फूलकी तोरई या रेणुका ( स्त्री० ) ॥ १०९ ॥

तिलचूर्णे पलं पङ्के पललं राक्षसे पुमान् ।
पाकलं कुष्ठभैषज्ये पाकलः कुञ्जरज्वरे ॥ ११० ॥
कूटपूर्वश्च तत्रैव नवशाके तु पाकली ।
पाचलो गन्धद्रव्ये दहने पवनेऽपि च ॥ १११ ॥
पाटला पाटलितरौ पुष्पे स्यात्पाटला न ना ।
पाटली पाटलायां स्यादाशुव्रीहौ तु पाटलः ॥ ११२ ॥
पाटलः श्वेतरक्तेऽपि तद्वति त्रिषु पाटलम् ।
मृत्पात्रभेदे वामायां वागुरायां च पातिली ॥ ११३ ॥
पातालं भुवनेऽप्यौर्वे बन्धक्यां भुवि पांशुला ।
पांशुलः पुंश्चले शम्भुखट्वाङ्गे पांशुसंयुते ॥ ११४ ॥
पिङ्गलो मुनिभेदेऽग्नौ चण्डांशोः पारिपार्श्विके ।
निधिभेदे कपौ रुद्रे पिङ्गलः कपिलेऽन्यवत् ॥ ११५ ॥

---

पलल—तिलचूर्ण, पङ्क (कीचड़) मांस (न०)
पलल—राक्षस, (पुं०)
पाकल—कुष्ठ-औषधि, (न०)
पाकल—हाथीका ज्वर (पुं०) ॥ ११० ॥
कूटपाकल—हाथीका ज्वर (पुं०)
पाकली—नवीन-शाक (स्त्री०)
पाचल—गन्ध (सिद्ध) द्रव्य, अग्नि, पवन, (पुं०) ॥ १११ ॥
पाटला—पाटल-वृक्ष, पाटलके पुष्प (स्त्री० न०)
पाटली—पाटला या पाडल, (स्त्री०)
पाटल—आशुधान (पुं०) ॥ ११२ ॥
पाटल—श्वेतमिश्रित रक्तवर्ण, (पुं०) श्वेतरक्तवर्णवाला (त्रि०)
पातिली—मिट्टीके पात्रका भेद, स्त्री-भेद, मृगबन्धिनी (जाल) (स्त्री०) ॥ ११३ ॥
पाताल—पृथ्वीका तलभाग, वडवानल (पुं०)
पांशुला—व्यभिचारिणी स्त्री, पृथ्वी (स्त्री०)
पांशुल—व्यभिचारी-पुरुष, शिवका खट्वांग (पु०) धूलियुक्त (त्रि०) ॥ ११४ ॥
पिंगल—मुनिभेद, अग्नि, सूर्यका पार्श्ववर्ती, निधिभेद, बंदर, रुद्र, (पुं०) पिंगलवर्णवाला (त्रि०) ॥ ११५ ॥

स्त्रियां करायिकावेश्या कुमुदस्त्रीषु पिङ्गला ।
पिचुलो झवुके पुंसि निचुले वारिवायसे ॥ ११६ ॥
पिच्छिला शाल्मलौ सिन्धुभेदेशिंशपयोः स्त्रियाम् ।
स्त्रियामुपोदिकायां च पिच्छिलो विजिले त्रिषु ॥ ११७ ॥
पिञ्जलं कुशपत्रे स्यात्पीतेऽपि त्रिषु पिञ्जलम् ।
पित्तलं तैजसद्रव्ये पित्तयुक्ते तु वाच्यवत् ॥ ११८ ॥
पिप्पला जलपिप्पल्यां बोधिवृक्षे तु पिप्पलः ।
निरंशुले पक्षिभेदे पिप्पलः पिप्पलं जले ॥ ११९ ॥
वसनच्छेदभेदेऽपि कणायां तु च पिप्पली ।
पुद्गलः सुन्दराकारे देहे चात्मनि पुद्गलः ॥ १२० ॥
पेशलो रुचिरे दक्षे चारुशीलेऽपि वाच्यवत् ।
प्रस्खलो वाजिसन्नाहे त्रिषु ह्यन्तश्चले चले ॥ १२१ ॥

---

पिंगला–पक्षिणीभेद, वेश्याभेद, कुमुदिनी ( स्त्री० )
पिचुल–झाऊ–वृक्ष, जलवेतका भेद, जलकाग ( पुं० ) ॥ ११६ ॥
पिच्छिला–साल–वृक्ष, नदीभेद, सीसम–वृक्ष, शकुन–चिडी (स्त्री०)
पिच्छिल–मंडयुक्त दधिआदि (त्रि०) ॥ ११७ )
पिंजल–कुशाका पत्र ( न० ) पीला रंगवाला ( त्रि० )
पित्तल–पीतल–धातु, ( न० ) पित्तयुक्त ( त्रि० ) ॥ ११८ ॥
पिप्पला–जलपीपल ( स्त्री० )
पिप्पल–पीपल–वृक्ष ( पु० )
पिप्पल–कांतिहीन, पक्षिभेद, (पुं०)
पिप्पल–जल ( न० ) ॥ ११९ ॥
वस्त्र फटनेका भेद, ( पु० )
पिप्पली–पीपल–औषधि ( स्त्री० )
पुद्गल–सुंदर आकारवाला शरीर, आत्मा, ( पु० ) ॥ १२० ॥
पेशल–सुंदर, चतुर, अच्छे स्वभाववाला ( त्रि० )
प्रस्खल–अश्वका कवच, ( पुं० ) अंतःकरणसे चलित, ॥ १२१ ॥

प्रतलः स्यात्संहतयोर्वामदक्षिणहस्तयोः ।
पाताललोके प्रतलस्तताङ्गुलिकरेऽपि च ॥ १२२ ॥

वीणादण्डे प्रवालोऽस्त्री विद्रुमे नवपल्लवे ।
फेनिलोऽरिष्टवृक्षे स्यात्फेनिलं वदरीफले ॥ १२३ ॥

मदनद्रुफले चैव सफेने फेनिलस्त्रिपु ।
वन्धलस्त्वामले पुञ्जे पल्वले मत्तकुञ्जरे ॥ १२४ ॥

वहुलं व्योम्नि वहुला त्वेलानीलिकयोर्भुवि ।
वहुलाः कृत्तिकासु स्युः कृष्णपक्षेऽनले पुमान् ॥ १२५ ॥

वहुलस्तु मतः प्राज्ये कृष्णवर्णेऽपि वाच्यवत् ।
वार्दलो दुर्दिने पुंसि मसीधानेऽपि वार्द्दलः ॥ १२६ ॥

मङ्गला श्वेतदूर्वायां मङ्गलस्तु महीसुते ।
मङ्गलं श्रेयसि क्लीवं तथा लब्धार्थरक्षणे ॥ १२७ ॥

---

प्रतल—वायें दायें दोनों हाथ मिले हुए, पाताललोक, फैलीहुई अगुलियोंवाला हाथ ( पुं० ) ॥१२२॥

प्रवाल—वीणाका दण्ड, मूँगा, नवीन पल्लव ( पुं० )

फेनिल—रीठाका वृक्ष, ( पु० )

फेनिल—वेरीका फल ( वेर )॥१२३॥ मैनफल ( न० )

फेनिल—फेनों ( झागों ) वाला ( त्रि० )

वन्धल—आँवला, समूह, छोटी तालाई, उन्मत्त हस्ती ( पु० ) १२४

वहुल—आकाश, ( न० )

वहुला—इलायची, नीला ( नील ), पृथ्वी ( स्त्री० )

वहुला—छहों कृत्तिका ( स्त्री० )

वहुल—कृष्णपक्ष, अग्नि ( पुं० ) ॥ १२५ ॥ वहुत, काला रंगवाला (त्रि०)

वार्दल—मेघोंसे छायादिन, दवात ( पुं० ) ॥ १२६ ॥

मंगला—सफेद दूब, ( स्त्री० )

मंगल—मंगल-ग्रह ( पुं० )

मंगल—कल्याण, लब्धद्रव्यकी रक्षा ( न० ) ॥ १२७ ॥

मञ्जुलो जलरङ्कौ स्यान्मञ्जौ तु त्रिषु पेषलः ।
मलञ्जुं शैवले कुञ्जे बिम्बेषु त्रिषु मण्डलम् ॥ १२८ ॥

मण्डलं निकुरुम्बेऽपि देशे द्वादशराजके ।
कुष्ठाहिभेदे परिघौ चक्रवाले च मण्डलम् ॥ १२९ ॥

मण्डलं स्यान्मण्डलके सारमेये तु मण्डलः ।
महिला तु महेलायां महिलाऽभीरुगुन्द्रयोः ॥ १३० ॥

माचलो वन्दिचौरे स्यादामये ग्राहयादसोः ।
धत्तूरे सामके व्रीहौ मदनद्रौ च मातुलः ॥ १३१ ॥

समन्तात्तालमूल्याखुकर्ण्योस्तु मुसली स्त्रियाम् ।
मुसली गृहगोधायामयोऽग्रे मुसलं मतम् ॥ १३२ ॥

काञ्च्यां शैलनितम्बे च खड्गबन्धे च मेखला ।
मेखला कटिदेशे च रसालः सरसे त्रिषु ॥ १३३ ॥

---

मंजुल–जलमृग, (पुं०) सुंदर, (त्रि०)

चतुर–सुंदर (त्रि०)

मंजुल–सिवाल, कुंज, (न०)

मंडल–विंव (त्रि०) ॥ १२८ ॥

मंडल–समूह (न०) वारह राजाओंके मध्यका देश, कुष्ठभेद, सर्पभेद, कमी दीखनेवाला सूर्यका कुंडल, (गोल घेरा) (पुं०) १२९

मंडल–गोल मंडल, (न०) कुत्ता (पुं०)

महिला–स्त्री, शतावर, फूल प्रियंगू (स्त्री०) ॥ १३० ॥

माचल–वन्दिचोर, रोग, ग्राह, जलजतु (पु०)

मातुल–धतूरा, सामक, व्रीहि, मैनफल–वृक्ष, (पुं०) ॥ १३१ ॥

मुसली–तालमूली, मूसाकनी, छपकली, (स्त्री०)

मुसल–मूसल (न०) ॥ १३२ ॥

मेखला–करधनी, पर्वतका नितंव, खड्गबंध, कटिदेश, (स्त्री०)

रसाल–रसवाला, (त्रि०)॥१३३॥

रसाल इक्षौ चूते च रसालं वेलिसिह्नयोः ।
रसाला मार्जितायां स्याज्जिह्वादूर्वाविदारिषु ॥ १३४ ॥

रामिलो रमणे कामे लाङ्गूलं पुच्छशेफयोः ।
लाङ्गली जलपिप्पल्यां लाङ्गलं कुसुमान्तरे ॥ १३५ ॥

गृहदारुविशेषे च सीरे ताले च लाङ्गलम् ।
लोहलः शृङ्खलाधार्ये त्रिषु त्वव्यक्तभाषिणि ॥ १३६ ॥

वण्टालः शूरयोर्युद्धे पुंसि नौकाखनित्रके ।
वातुलो वातसंघाते वातले मारुताऽसहे ॥ १३७ ॥

वातलं राजकूष्माण्डबीजकोलास्थिबीजयोः ।
वामिलो दाम्भिकेऽपि स्यात्रिषु वामेऽपि वामिलः ॥ १३८ ॥

विडालः पुंसि मार्जारे विडालो विहगान्तरे ।
विपुलः पृथुलेऽगाधे मेरुपश्चिमपर्वते ॥ १३९ ॥

---

रसाल—ऊख, आम, ( पुं० ) बोल, शिलारस ( न० )
रसाला—दही शहद खांड मिरच अदरक आदिसे बनाई हुई चटनी, जीभ, दूब, विदारीकंद ( स्त्री० ) ॥ १३४ ॥
रामिल—रमण ( पति ), कामदेव, ( पु० )
लांगूल—पूँछ, लिंग, ( न० )
लाङ्गली—जलपीपल, ( स्त्री० )
लांगल—पुष्पभेद, ( न० ) ॥१३५॥
गृहकाष्ठविशेष, हल, ताड—वृक्ष; (न०)
लोहल—शृखलाधार्य ( संकलसे रोकनेयोग्य) ( पुं० ) अप्रकट बोलनेवाला ( त्रि० ) ॥ १३६ ॥
वण्टाल—शूरवीरोंका जुद्ध, नौका, जमीन खोदनेका औजार ( पु० )
वातूल—वायुका समूह ( पुं० ) वातवाला, वायुको नहीं सहनेवाला ( त्रि० ) ॥ १३७ ॥
वातल—कोहलाके बीज, बेरकी गुंठली, ( न० )
वामिल—दंभी, सुंदर ( त्रि० )१३८
विडाल—बिलाव, पक्षिभेद ( पुं० )
विपुल—बडा, विनाथाहवाला, सुमेरुका पश्चिमपर्वत ( पु० )॥१३९॥

विमला शातलाभूमिभेदयोर्निर्म्मले त्रिषु ।
विशालो वृक्षभेदे स्याद्विशाले विपुलेऽन्यवत् ॥ १४० ॥
विशाला त्विन्द्रवारुण्यामुज्जयिन्यां च दृश्यते ।
वृषलः पुंसि शूद्रे स्याच्चन्द्रगुप्तेऽपि राजनि ॥ १४१ ॥
शकलं वल्कले खण्डे रागवस्तुत्वचोरपि ।
क्लीबं पाथेयकुलयोर्म्मत्सरे त्रिषु शम्बलम् ॥ १४२ ॥
शयालुः शुन्यजगरे निद्राशीले तु वाच्यवत् ।
शरालं नीरसोपाने वास्तुपोतेऽपि पञ्जरे ॥ १४३ ॥
ऋजौ वक्रे च शीले च शार्दूलो राक्षसान्तरे ।
अष्टापदेऽपि व्याघ्रेऽपि श्रेष्ठे स्यादुत्तरस्थितः ॥ १४४ ॥
शाल्मलिस्तु द्वयोर्वृक्षभेदे द्वीपान्तरेऽपि च ।
शीतलं शैलजे पुष्पे काशीशे मलयोद्भवे ॥ १४५ ॥

---

विमला–शातला (थूअर) भेद, पृथ्वीभेद, (स्त्री०) निर्मल, (त्रि०)

विशाल–वृक्षभेद, (पुं०) बडा, बहुत, (त्रि०) ॥ १४० ॥

विशाला–इन्द्रायण-औषधि, उज्जैन-नगरी (स्त्री०)

वृषल–शूद्र, चंद्रगुप्त राजा (पुं०) ॥ १४१ ॥

शकल–वृक्षका वल्कल, टुकडा, रँगनेकी वस्तु, चर्म (न०)

शम्बल–मार्गकी खरची, कुल, (न०) मत्सरी–पुरुषआदि (त्रि०) ॥ १४२ ॥

शयालु–कुत्ता, अजगर, (पुं०) निद्राशील (त्रि०)

शराल–तालावकी पैडी, गृहनौका, पींजरा, (न०) ॥ १४३ ॥ सरल, वक्र, शील, (त्रि०)

शार्दूल–राक्षसभेद, अष्टापद (धतूरा या सोना) वघेरा, और दूसरे शब्दके आगे जुडा होनेसे श्रेष्ठ, (पु०) ॥ १४४ ॥

शाल्मलि–वृक्षभेद, द्वीपभेद, (पुं० स्त्री०)

शीतल–पत्थरका फूल या भूरिछरीला, कसीस, मलयाचलमें होनेवाला (चंदन) (न०) ॥ १४५ ॥

शीते चासनपर्ण्यां च शीतलः शीतले त्रिषु ।
शेवाले शीतलं क्लीबं शैलेयेऽपि च शीतलम् ॥ १४६ ॥
शृगाली तु शिवाभीत्योः शृगालः फेरुदैत्ययोः ।
शृङ्खला निगडेऽपि स्यात्पुंस्कटीवस्त्रबन्धने ॥ १४७ ॥
शेवाले पद्मकाष्ठेऽपि शैवलं मतमद्वयोः ।
शौष्कलः शुष्कमांसस्य पाणिके पिशिताशिनि ॥ १४८ ॥
श्यामलस्त्वसितेऽस्वच्छे श्यामवर्णे तु वाच्यवत् ।
श्रद्धालुर्दोहदिन्यां स्याद्वाच्यवच्छ्रद्धयान्विते ॥ १४९ ॥
श्रीफली नीलिकाधात्र्योर्मालूरे श्रीफली पुमान् ।
षण्डाली तु सरोजिन्यां कामुकीतैलमानयोः ॥ १५० ॥
सङ्कुलं वाच्यवद्व्याप्तेऽस्पष्टार्थवचनेऽपि च ।
सन्धिला तु सुरङ्गायां नदीमदिरयोरपि ॥ १५१ ॥

---

शीतल–ठंढ, रसुनिया घास या कोयल, ( पुं० ) ठंढा, ( त्रि० ) शिलाजीत ( न० ) ॥ १४६ ॥
शृगाली–गीदड़ी, भीति, (भय)(स्त्री०)
शृगाल–गीदड़, दैत्य, ( पुं० )
शृंखला–बेड़ी, पुरुषकी कटिवस्त्रका बंधन ( स्त्री० ) ॥ १४७ ॥
शैवल–सिवाल, पद्मकाष्ठ–औषधि ( न० )
शौष्कल–सूखे मासकी दुकानवाला, मासभक्षी ( पुं० ) ॥ १४८ ॥
श्यामल–नीलवर्ण, मलिनवर्ण ( पुं० ) श्यामवर्णवाला ( त्रि० )
श्रद्धालु–दोहद ( इच्छा ) वाली स्त्री, ( स्त्री० ) श्रद्धायुक्त, ( त्रि० ) ॥ १४९ ॥
श्रीफली–नीली, (नीलका पेड़), आँवला, ( स्त्री० )
श्रीफल–बेल-वृक्ष, ( पुं० )
षण्डाली–कमलिनी, संभोगकी इच्छावाली स्त्री, तैलप्रमाण, (स्त्री०) ॥ १५० ॥
सङ्कुल–व्याप्त, ( त्रि० ) अस्पष्टअर्थवाला वचन, ( न० )
संधिला–सुरंग, नदी, मदिरा, ( स्त्री० ) ॥ १५१ ॥

लचतुर्थम् ।

वलभेदे त्वातंवला प्रवलेऽतिवलस्त्रिपु ॥
अक्षमाला विजानीयादरुन्धत्यक्षसूत्रयोः ॥ १५२ ॥
उदूखलं गुग्गुलौ स्यादुलूखलमुलूखले ।
एकाष्ठीला स्त्रियां पुंसि पापचेल्यां वुके क्रमात् ॥ १५३ ॥
कच्चमालो मरुद्वाहे नागभेदे जटान्तरे ।
कन्दरालः पुमान्गर्द्दभाण्डेऽक्षप्लक्षवृक्षयोः ॥ १५४ ॥
अस्त्री कमण्डलुः कुण्ड्यां पर्क्कटीपादपे पुमान् ।
क्लीवं कर्म्मफलं कर्म्मरङ्गकर्म्मविपाकयोः ॥ १५५ ॥
पुंसि कोलाहले सर्जरसे कलकलः स्मृतः ।
कुतूहलं कौतुके स्यात्रिषु शस्ते कुतूहलम् ॥ १५६ ॥
कृताञ्जलिस्तु भैषज्ये विहितो येन चाञ्जलिः ।
खतमालः पुमान्धूमे खतमालो वलाहके ॥ १५७ ॥

---

लचतुर्थ ।

अतिवला–खरॅहटीभेद (पीलेरगकी खरॅहटी,) (स्त्री०)

अतिवल–प्रवल-पुरुष आदि (त्रि०)

अक्षमाला–अरुंधती (वसिष्ठकी स्त्री), रुद्राक्षकी माला, (स्त्री०) ॥ १५२ ॥

उदू(लू)खल–गूगल, ऊखल, (न०)

एकाष्ठीला–सोनापाठा, (स्त्री०)

एकाष्ठील–गूमा-औषधि (पुं०) ॥ १५३ ॥

कच्चमाल–......,नागभेद, जटाभेद (पुं०)

कन्दराल–पारसपीपल, अखरोट या वहेडा, पिलखनवृक्ष, (पुं०) ॥ १५४ ॥

कमंडलु–कूंडी, पिलखन-वृक्ष, (पुं०) (पुं० न०)

कर्मफल–कमरख फल, कर्मोका फल, (न०) ॥ १५५ ॥

कलकल–कोलाहल, (हल्ला), राल-वृक्ष, (पुं०)

कुतूहल–कौतुक, श्रेष्ठ, (न०) ॥ १५६ ॥

कृतांजलि–औषधि, जिसने अजलि करी है वह, (पुं०)

खतमाल–धूवाँ, मेघ, (पुं०) १५७

गण्डशैलो गिरिभ्रष्टस्थूलोपलकपोलयोः ।
स्त्रियां गन्धफली फल्यां तथा चम्पककोरके ॥ १५८ ॥

गोलांगूलं तु गोपुच्छे गोलाङ्गूलः कपौ पुमान् ।
चक्रवालो गिरेर्भेदे चक्रवालं तु मण्डले ॥ १५९ ॥

जलाञ्चलं तु शैवाले स्वतः पानीयनिर्गमे ।
दलामलं मरुवके दमनेऽपि दलामलम् ॥ १६० ॥

ध्वनिनाला तु वीणाया वेणुकाहलयोरपि ।
भवेत्परिमलश्चित्तहारिगन्धविमर्दयोः ॥ १६१ ॥

रतामर्दसमुन्मीलदङ्गरागादिसौरभे ।
पीठकेलिः पीठमर्दे करकाकेक्षिरागयोः ॥ १६२ ॥

दौर्गतौ वारिवाहे च पीठकेलिपदाभिधा ।
स्त्रीपुंसयोर्बहुफला मलयूनीपयोः क्रमात् ॥ १६३ ॥

---

गंडशैल–पर्वतसे गिराहुवा वडा पत्थर, कपोल ( गाल ), ( पुं० )
गंधफली–फूलप्रियंगू, चपाकी कली, ( स्त्री० ) ॥ १५८ ॥
गोलांगूल–गौकी पूंछ, (न०) वन्दर, ( पुं० )
चक्रवाल–पर्वतभेद, ( पु० ) मंडल, ( न० ) ॥ १५९ ॥
जलांचल–शिवाल, आपसे पानीका झिरना, ( न० )
दलामल–मरुवा, दौना, ( न० ) ॥ १६० ॥
ध्वनिनाला–वीणा, वेणु ( वंशी ), काहल, ( वडा ) नगारा, (स्त्री०)
परिमल–चित्तको हरनेवाला गंध, ( पुं० ) ॥ १६१ ॥
विशेषमर्दन, सुरतके मर्दनमें उत्पन्न हुवा अंगरागका गध, ( पु० ) ॥ १६२ ॥
पीठकेलि–अतिधृष्ट, ओला, नेत्ररंजन, दुर्गतिवाला, मेघ, (पुं० स्त्री०)
वहुफला–कटूमर, ( स्त्री० )
वहुफल–कदंब-वृक्ष, (पु०) ॥१६३॥

बृहन्नलो गुडाकेशे महापोटगलेऽपि च ।
भद्रकाली तु पार्वत्यां गन्धोल्यामोषधीभिदि ॥ १६४ ॥
भस्मतूलं हिमे पांशुवर्षणग्रामकूटयोः ।
मणिमाला मता योषिद्दशनक्षतहारयोः ॥ १६५ ॥
मदकलः स्यान्मत्तेभे मदेनाऽव्यक्तवाचि च ।
महाकालो महादेवे किम्पाके प्रमथान्तरे ॥ १६६ ॥
महानीलो नागभेदे महानीलश्च मार्कवे ।
महाबलं सीसके च बलप्रौढे तु वाच्यवत् ॥ १६७ ॥
गोरक्षतण्डुलायां तु स्त्रियामेव महाबला ।
मुक्ताफलं तु मुक्तायां कर्णपूरे बले फले ॥ १६८ ॥
स्यात्कदल्यां मृत्युफली महाकालतरौ पुमान् ।
पुमान्यवफलो वेणौ कुटजे मांसिकौषधौ ॥ १६९ ॥

---

बृहन्नल–अर्जुन, बडा देवनल या काश, (पुं० )
भद्रकाली–पार्वती, छोटाकचूर, औषधिभेद, (स्त्री० ) ॥ १६४ ॥
भस्मतूल–हिम (ठंढ), गाँवका कुरड, रजका बरसना,
मणिमाला–स्त्रीके दांतोंसे काटनेका चिह्न, हार, (स्त्री० ) ॥ १६५ ॥
मदकल–उन्मत्त हस्ती, मदसे अव्यक्तवाणीवाला, ( पुं० )
महाकाल–महादेव, महाकाललता, शिवगणभेद, ( पुं० ) ॥ १६६ ॥
महानील–नागभेद, कूकरभंगरा, ( पुं० )
महाबल–महाबल शीशा, ( न० ) बहुतबलवान, ( त्रि० ) ॥ १६७॥
महाबला–गंगेरन ( स्त्री० )
मुक्ताफल–मोती, कर्णआभूषण, बल, फल, ( न० ) ॥ १६८ ॥
मृत्युफली–केला, ( स्त्री० )
कदल–महाकाल-वृक्ष, ( पुं० )
यवफल–बास, इंद्रजव, जटामासी औषधि, ( पुं० ) ॥ १६९ ॥

रजस्वलस्तु महिषे पुष्पवत्यां रजस्वला ।
वातकेलिः कलालापे पिङ्गानां दन्तखण्डने ॥ १७० ॥
क्लीवं वायुफलं शक्रकार्मुके वर्षणोपले ।
पुमान्विचकिलो मल्लीभेदे दमनकेऽपि च ॥ १७१ ॥
उदुम्बरे स्कन्धफले नालिकेरे सदाफलः ।
हरिताली नभोरेखाखड्गदूर्वासु दृश्यते ॥ १७२ ॥
हलाहलो ब्रह्मसर्प्पे ज्येष्ठिकाया विषान्तरे ।
ऐरावते हस्तिमल्लो हस्तिमल्लो विनायके ॥ १७३ ॥

लपंचमम् ।

आसुतोवलशब्दस्तु मतो यज्वनि शौण्डिके ।
भवेदुद्दण्डपालस्तु मत्स्यसर्प्पप्रभेदयोः ॥ १७४ ॥
राजराजेऽपि कालिन्दीभेदनेप्येककुण्डलः ।
गजपित्तज्वरे पाके पवने कूटपाकलः ॥ १७५ ॥

---

रजस्वल–भैंसा, ( पु० )
रजस्वला–ऋतुधर्मवाली स्त्री, (स्त्री०)
वातकेलि–सूक्ष्मशब्दसे आलाप, कामीपुरुषके दांतोंसे काटना, (स्त्री०) ॥ १७० ॥
वायुफल–इंद्रधनुष, वर्षाका पत्थर ( ओला ), ( न० )
विचकिल–मल्लिकाभेद, दौंना, (पुं०) ॥ १७१ ॥
सदाफल–गूलर,.. , नालीर (पुं० )
हरिताली–आकाशरेखा, खड्ग, दूब, ( स्त्री० ) ॥ १७२ ॥
हलाहल–ब्रह्मसर्प ( नागभेद ), जेठीमधु, विषभेद ( पुं० )
हस्तिमल्ल–ऐरावत हस्ती, गणेश ( पुं० ) ॥ १७३ ॥

लपंचम ।

आसुतीवल–यज्ञकरनेवाला, मदिरा वेचनेवाला, ( पुं० )
उद्दंडपाल–मच्छभेद, सर्पभेद,(पुं०) ॥ १७४ ॥
एककुंडल–कुवेर, बलदेव, ( पुं० )
कूटपाकल–हस्तीका पित्तज्वर, पाक, पवित्रकरना, ( पु० ) ॥ १७५ ॥

कूपीटपालः पुंस्येव केनिपातसमुद्रयोः ॥ १७६ ॥ ॥
स्यात्पाण्डुकम्बलः श्वेतकम्बले ग्रावदन्तरे ।
विवाहदिनसम्बन्धशिरोमाल्येऽपि सम्मता ॥ १७७ ॥
मता सुरततालो तु दूतिकामस्तकस्रजोः ।
मन्त्रचूर्णलमिच्छन्ति वशीकरणवेदिनि ॥ १७८ ॥
डाकिनीमोक्षमन्त्रज्ञे कुशाम्बुप्रोक्षणेऽपि च ॥ १७९ ॥
इति विश्वलोचनेऽपराभिधानाया मुक्तावल्या लकारान्तवर्गः ॥

## अथ वान्तवर्गः ।

### वैकम् ।

वः कुम्भे वरुणे व स्यादिवार्थे सान्त्वनेऽव्ययम् ।
वा वाततातयोर्ग्रन्थौ विः खगाकाशयोः पुमान् ॥ १ ॥
स्वो ज्ञातावात्मनि स्वं तु त्रिष्वात्मीये धनेऽस्त्रियाम् ।

---

कूपीटपाल–पतवार, समुद्र, ( पुं० ) ॥ १७६ ॥

पांडुकंबल–सफेद कंबल, पत्थरभेद, ( पुं० )

सुरततालो–विवाहदिनकी शिरकी माला, ( स्त्री० ) ॥ १७७ ॥

दूती, मस्तककी माला, ( स्त्री० ) ॥ १७८ ॥

मंत्रचूर्णल–वशी करण जाननेवाला, डाकिनी छोडनेका मंत्र जाननेवाला, कुशाके जलसे प्रोक्षण (छींटादेना), ( पुं० ) ॥ १७९ ॥

इस प्रकार विश्वलोचनकी भाषाटीकामें लान्तवर्ग समाप्त हुवा ॥

अथ वान्तवर्गः ।

वैकम् ।

व–कुंभ, वरुण, ( पुं० ) व–इव-अव्ययका अर्थ ( सादृश्यार्थ ), सांत्वना ( अव्यय ),

वा–वायु, तात (पिता पुत्र आदि), ( पुं० )

वि–पक्षी, आकाश ( पुं० ) ॥ १ ॥

स्व–जाति, आत्मा ( पुं० ) स्व–आत्मीय ( अपना ), ( त्रि० ) धन, ( पुं० न० )

वद्वितीयम् ।

कविः शुक्रेऽपि वाल्मीके सूरौ काव्यकरे पुमान् ॥ २ ॥
किण्वं पापे सुरावीजे क्लीवः पण्डेऽप्यविक्रमे ।
खर्वो ह्रस्वे न्यगर्थेऽपि खर्वः स्यादभिधेयवत् ॥ ३ ॥
ग्रीवा ग्रीवाशिरायां स्याद्ग्रीवा स्यात्कन्धराभिधा ।
छविः स्यादपि शोभायां द्युतावपि मतश्छविः ॥ ४ ॥
ओन्ड्रपुष्पे जवा वेगे जवो वेगिनि वाच्यवत् ।
जीवो वाचस्पतौ वृक्षप्रभेदे प्राणिमात्रयोः ॥ ५ ॥
जीवा जीवन्तिकामौर्वीक्षितिशिञ्जितवृत्तिषु ।
मता जीवा वचायां च जीवा जीवं च जीविते ॥ ६ ॥
तत्त्वं स्वरूपे नृत्यस्य प्रभेदे परमात्मनि ।
दवो दावश्च पुंस्येव वनेऽपि वनपावके ॥ ७ ॥
दिवं स्वर्गेऽन्तरिक्षे च द्यौर्द्यौर्दिवि च खे स्त्रियाम् ।
देवो राज्ञि सुरे मेघे देवं स्यादिन्द्रिये मतम् ॥ ८ ॥

---

वद्वितीय ।

कवि–शुक्र, वाल्मीक, पंडित, काव्यको रचनेवाला, ( पुं० ) ॥ २ ॥

किण्व–पाप, मदिराका वीज, क्लीव (नपुंसक), पराक्रमरहित, (त्रि०)

खर्व–छोटा, ( बौना ), नीच, (त्रि०) ॥ ३ ॥

ग्रीवा–गरदनकी नाडी, गरदन, (स्त्री०)

छवि–शोभा, दीप्ति, (स्त्री०) ॥ ४ ॥

जवा–गुडहरपुष्प, ( स्त्री० )

जव–वेग (शीघ्रता), वेगवाला, (त्रि०)

जीव–बृहस्पति, वृक्षभेद, प्राणी-मात्र, ( पुं० ) ॥ ५ ॥

जीव–जीवन्ती, मेंढासींगी, पृथ्वी, भूषणोका शब्द, वृत्ति (जीविका), वच, ( स्त्री० ) जीव–जीवित, ( पुं० न० ) ॥ ६ ॥

तत्त्व–स्वरूप, नृत्यभेद, परमात्मा, ( न० )

दव–दाव–वन, वनअग्नि, ( पुं० ) ॥ ७ ॥

दिव–स्वर्ग, अंतरिक्ष, (पृथ्वी और आकाशका मध्य ), ( न० )

दिव्–स्वर्ग, आकाश, (स्त्री०)

देव–राजा, देवता, मेघ, ( पुं० )

देव–इन्द्रिय, ( न० ) ॥ ८ ॥

देवी भट्टारिकायां च तेजनीपृक्कयोरपि ।
नाट्योक्त्यां चाभिषिक्तायां देवी देवी नृपस्त्रियाम् ॥ ९ ॥
द्रवः स्यान्नर्मणि रसे प्रद्रावे विद्रवे गतौ ।
द्वन्द्वं तु मिथुने युग्मे द्वन्द्वः कलहगुह्ययोः ॥ १० ॥
धवः पत्यौ पुमान्वृक्षभेदे धूर्ते नरेऽपि च ।
ध्रुवः क्लीबे शिवे शङ्कौ मुनौ योगे वटे वसौ ॥ ११ ॥
ध्रुवं तु निश्चिते तर्के नित्यनिश्चलयोस्त्रिषु ।
ध्रुवा मूर्वाशालिपर्ण्योर्गीतिस्रुग्भेदयोरपि ॥ १२ ॥
नवः काके स्तुतौ पुंसि नवं नव्येऽभिधेयवत् ।
नीवी तु स्त्रीकटीवस्त्रग्रन्थौ मूलधनेऽस्त्रियाम् ॥ १३ ॥
मतं पक्वं परिणते विनाशाभिमुखे त्रिषु ।
पार्श्वं कक्षाऽधरे चक्रोपान्ते पर्शुगणाऽन्तिके ॥ १४ ॥

---

देवी–भट्टारककी स्त्री, बडी मालकागनी, असवरग, (स्त्री॰) नाट्यमें अभिषेककरी हुई रानी, राजाकी रानी (स्त्री॰) ॥ ९ ॥

द्रव–ठट्ठा, रस, झिरना, विद्रव (दौडना), (पुं॰)

द्वंद्व–स्त्रीपुरुषका जोडा, दो सख्या, (न॰) द्वंद्व–कलह गोप्य, (पुं॰) ॥ १० ॥

धव–पति, वृक्षभेद, धूर्त मनुष्य, (पु॰)

ध्रुव–नपुंसक, शिव, कीला, मुनि, योगभेद, वडवृक्ष, वसुभेद, (पुं॰) ॥ ११ ॥

ध्रुव–निश्चित, तर्क, (न॰) नित्य, निश्चल (त्रि॰)

ध्रुवा–चुरनहार या मरोरफली, माषपर्णी या मपवन, गीतिभेद, स्रुक्–भेद, (स्त्री॰) ॥ १२ ॥

नव–काग, स्तुति, (पुं॰) नव–नवीन, (त्रि॰)

नीवी–स्त्रीके कटिवस्त्रकी ग्रंथि (बंधन), मूलधन, (स्त्री॰) ॥ १३ ॥

पक्व–परिणामको प्राप्तहुवा, नाशको प्राप्त होनेवाला, (त्रि॰)

पार्श्व–बगलके नीचे का भाग, (पसवाडा), चक्र का अतभाग, पॉसुवोंका समूह, समीप, (न॰) ॥ १४ ॥

पृथ्वी भुवि पृथौ हिङ्गुपत्रिकाकृष्णजीरयोः ।
प्राध्वं तु बन्धने प्रह्वेऽप्यतिदूरपथे तथा ॥ १५ ॥

प्लवः कारण्डवे भेके भेलके वारिवायसे ।
प्लक्षे प्लुतिगतौ शब्दे निषादे कुलके कपौ ॥ १६ ॥

क्रमनिम्नक्षितौ गन्धतृणेऽपि न द्वयोः प्लवम् ।
भवः श्रीकण्ठसंसारश्रेयसत्ताप्तिजन्मसु ॥ १७ ॥

भावः स्वभावचेष्टाऽभिप्रायसत्त्वात्मजन्मनि ।
भावः क्रियायां लीलायां पदार्थेऽभिनयान्तरे ॥ १८ ॥

जन्तौ बुधे विभूतौ च नाट्योक्त्या पण्डितेऽपि च ।
रेवा जंबालिनीभेदे रेवा नीलीस्मरस्त्रियोः ॥ १९ ॥

मता लघ्वी तु ह्रस्वायां प्रकारे स्यन्दनस्य च ।
लट्वा करंजभेदे स्यात्फले वाद्ये खगान्तरे ॥ २० ॥

---

पृथ्वी–भूमि, महती (बड़ी), हींगपत्री या वंशपत्री, स्याहजीरा, ( स्त्री० )

प्राध्व–बंधन, प्रह्व ( ...... ), अति दूरमार्ग ( न० ) ॥ १५ ॥

प्लव–करढुवा पक्षी, मेंडक, छोटी नौका, जलकाग, पिलखन वृक्ष, कूदकर चलना, शब्द, निषाद (भील), कुलक ( ...... ), वदर, ( पुं० ) ॥ १६ )

प्लव–क्रमसे नीची पृथ्वी, सुगंधितृण-विशेष ( शवान ), ( न० )

भव–महादेव, संसार, कल्याण, सत्ता, प्राप्ति, जन्म, ( पुं० ) ॥ १७ ॥

भाव–स्वभाव, चेष्टा, अभिप्राय, सत्त्व, ( सतोगुण ), जन्म, क्रिया, लीला, पदार्थ, अभिनय, ॥ १८ ॥ जन्तु, पंडित, विभूति, नाट्योक्तिमें पंडित, ( पुं० )

रेवा–नदीभेद, नीली ( नील ), कामदेवकी स्त्री, ( स्त्री० ) ॥ १९ ॥

लघ्वी–छोटी, रथका भेद, ( स्त्री० )

लट्वा–करञ्जुआभेद, फल, बाजा, पक्षि-भेद, ( स्त्री० ) ॥ २० ॥

लवो लेशे विलासे च च्छेदने रामनन्दने ।
श्रीफलेऽपि फले विल्वं विश्वे देवेषु नागरे ॥ २१ ॥
विश्वा विषायां सर्वस्मिन्विश्वं स्यादभिधेयवत् ।
विश्वं तु विष्टपे क्लीबं शिविर्भूर्जे नृपान्तरे ॥ २२ ॥
शिवो हरे योगभेदे वेदे कीलेऽपि वालुके ।
गुग्गुले पुण्डरीकद्रौ शिवं मोक्षे सुखे जले ॥ २३ ॥
कुशलेऽपि शिवा तु स्याद्गौर्यामलकहेतुषु ।
शिवा झाटामलापथ्याक्रोष्ट्रीसक्तुफलासु च ॥ २४ ॥
सत्त्वं जन्तुषु न स्त्री स्यात्सत्त्वं प्राणात्मभावयोः ।
द्रव्ये बले पिशाचादौ सत्तायां गुणवित्तयोः ॥ २५ ॥
स्वभावे व्यवसाये च सत्त्वमित्यभिधीयते ।
सवं जलाब्ययोः स्नाने सवः सन्धानयज्ञयोः ॥ २६ ॥

---

लव–लेश, ( थोडा ), विलास, छेदन, रामचंद्रका पुत्र, ( पुं० )
विल्व–बेलका वृक्ष, बेलका फल, ( न० )
विश्व–विश्वेदेव, (पुं०) विश्व–सोंठ, ( न० ) ॥ २१ ॥
विश्वा–अतीस,(स्त्री०) सपूर्ण, (त्रि०)
विश्व–जगत्, ( न० )
शिवि–भोजपत्र, शिवि–राजा, (पुं०) ॥ २२ ॥
शिव–महादेव, ग्रहयोगभेद, वेद, कीला, वालू ( रेती ), गूगल, पुंडरीक-वृक्ष, ( पुं० )
शिव–मोक्ष, सुख, जल, ॥ २३ ॥ कुशल, ( न० )
शिवा–पार्वती, ऑवला, हेतु, (स्त्री०)
शिवा–भुईआवला, हरड, गीदड़ी, जाट-वृक्ष, ( स्त्री० ) ॥ २४ ॥
सत्त्व–जन्तु, प्राण, आत्मभाव, द्रव्य, वल, पिशाचआदि, सत्ता, गुण, धन. ॥ २५ ॥ स्वभाव, निश्चय, ( पु० न० )
सव–जल, धनी, स्नान, ( न० )
सव–सन्तान, यज्ञ, ( पुं० ) ॥ २६ ॥

सान्त्वं दाक्षिण्यमात्रेऽपि सांत्वं सामनि च स्मृतम् ।
स्रुवा स्रुग्भेदशल्लक्योर्मूर्वायां च मता स्रुवा ॥ २७ ॥
हवः स्यादध्वराह्वाननिदेशेषु मतः पुमान् ।
ह्रस्वः खर्वे न्यगर्थेपि राजिकायां क्षुते क्षवः ॥ २८ ॥

वतृतीयम् ।

अभावः स्यादसत्तायामभावो मरणेऽपि च ।
अक्षीवक्षिण्वमन्दे स्यादक्षीवोऽवसरे पुमान् ॥ २९ ॥
आर्त्तवं पुष्परजसोः समुद्भूते तु वाच्यवत् ।
आश्रवः स्यात्प्रतिज्ञायां क्लेशेऽपि वचनस्थिते ॥ ३० ॥
आहवस्तु पुमान्यागे सङ्गरेऽप्याहवस्तथा ।
उत्सवो मह उत्सेध इच्छाप्रसरकोपयोः ॥ ३१ ॥
उद्धवस्तूत्सवे कृष्णमातुले यज्ञपावके ।
कारवी दीप्यमधुरात्वक्पत्रीकृष्णजीरके ॥ ३२ ॥

---

सान्त्व—चतुराई, साम (समझाना), (न० )

स्रुवा—स्रुग्भेद ( यज्ञपात्र ), सेह—प्राणी, चुरनहार-औषधि, (स्त्री०) ॥ २७ ॥

हव—यज्ञ, बुलाना, आज्ञा, ( पुं० )

ह्रस्व—बौना, नीच, ( पुं० )

क्षव—छींक, ( पुं० ) ॥ २८ ॥

वतृतीय ।

व—असत्ता ( नहींहोना ), मरना, ( पुं० ),

अक्षीव—अमद ( तेज ), ( त्रि० ) अवसर, ( पु० ) ॥ २९ ॥

आर्तव—पुष्प, स्त्रीका रजस्, ( न० ) ऋतुमें उत्पन्नहुवा, ( त्रि० )

आश्रव—प्रतिज्ञा, क्लेश, वचनमें स्थित, ( त्रि० ) ॥ ३० ॥

आहव—यज्ञ, युद्ध ( पुं० )

उत्सव—उत्सव, ऊँचाई, इच्छाका फैलना, क्रोध, ( पुं० ) ॥ ३१ ॥

उद्धव—उत्सव, कृष्णका मामा, ( उद्धव ), यज्ञका अग्नि, ( पुं० )

कारवी—अजवायन, सौंप, हींगपत्री, कालाजीरा, ( स्त्री० ) ॥ ३२ ॥

कितवः पुंसि धुस्तूरे मत्तवञ्चकयोरपि ।
पुन्नागे माधवे पुंसि केशाढ्ये त्रिषु केशवः ॥ ३३ ॥
कैतवं तु छले द्यूते कैरवः शत्रुधूर्त्तयोः ।
कैरवं कुमुदे क्लीबं चन्द्रिकायां तु कैरवी ॥ ३४ ॥
कौट्टवी चण्डिकायां स्यात्तथा नग्नस्त्रियामपि ।
गाण्डीवगाण्डिवौ न स्त्री कार्मुकेऽर्जुनकार्मुके ॥ ३५ ॥
गालवस्तु मुनौ लोध्रे ताण्डवं तृणनृत्ययोः ।
स्वर्गेऽन्तरिक्षे त्रिदिवस्त्रिदिवा सरिदन्तरे ॥ ३६ ॥
दीदिविस्त्रिदशाचार्ये भवेदन्नेऽपि दीदिविः ।
द्विजिह्वः पन्नगे पुंसि सूचके त्वभिधेयवत् ॥ ३७ ॥
निष्पावः शूर्प्पपवने पचने च कडङ्गरे ।
निष्पावो निर्विकल्पेऽपि शिम्बिकाराजमाषयोः ॥ ३८ ॥
अपलापेऽपि निकृतावविश्वासेऽपि निह्नवः ।
पञ्चत्वं स्यात्तु पञ्चानां भावेऽपि निधनेऽपि च ॥ ३९ ॥

---

कितव–धतूरा, उन्मत्त, ठग, (पुं०)
केशव–पुन्नाग–वृक्ष, विष्णु, ( पुं० ) बहुतकेशोंवाला, (त्रि०) ॥ ३३ ॥
कैतव–छल, जूवा, ( न० )
कैरव–शत्रु, धूर्त्त, ( पुं० ) कैरव–कमोदनी, ( न० )
कैरवी–चादकी चांदनी, ( स्त्री० ) ॥ ३४ ॥
कौट्टवी–चंडिका, नग्न स्त्री, ( स्त्री० )
गांडीव–गांडिव–धनुष्, अर्जुनका धनुष्, ( पुं० न० ) ॥ ३५ ॥
गालव–मुनि ( गालव ), लोध-वृक्ष, ( पुं० )
तांडव–तृण, नृत्य, ( न० )
त्रिदिव–स्वर्ग, आकाश, ( पुं० )
त्रिदिवा–नदी, ( स्त्री० ) ॥ ३६ ॥
दीदिवि–बृहस्पति, अन्न, ( पुं० )
द्विजिह्व–सर्प, ( पुं० ) चुगलखोर, ( त्रि० ) ॥ ३७ ॥
निष्पाव–छाजका वायु, वायु, भूसा, ( पुं० ) निर्विकल्प, ( त्रि० ) फली, उड़द, ( पुं० ) ॥ ३८ ॥
निह्नव–वचनको गोप्यकरना, शठता, अविश्वास, ( पुं० )
पंचत्व–पाँचोंका भाव, मृत्यु, (पुं०) ॥ ३९ ॥

पल्लवो विस्तरे खड्गे शृङ्गारलक्तरागयोः ।
चलेऽप्यस्त्री तु किसले विटपेऽपि च पल्लवः ॥ ४० ॥

तुगायां पार्थिवी भूपे पुमान्भूविकृतौ त्रिषु ।
पुङ्गवो वृषभे श्रेष्ठ गवोमेषजलान्तरे ॥ ४१ ॥

प्रभवो जन्महेतौ स्यादपामूले पराक्रमे ।
प्रभवः किंवदन्तीनां सञ्चारगतिकारके ॥ ४२ ॥

आद्योपलब्धये स्थाने प्रभावः शक्तितेजसोः ।
प्रसवो गर्भमोक्षे स्याद्वृक्षाणां फलपुष्पयोः ॥ ४३ ॥

परंपराप्रसङ्गे च लोकोत्पादे च पुत्रयोः ।
प्रसेवो वल्लकीवाद्यकाष्ठे स्यूतेऽपि दृश्यते ॥ ४४ ॥

फेरवो राक्षसे फेरौ वल्लवः सूदगोपयोः ।
भीमसेनेऽप्यथ पुमान्बन्धौ सुहृदि बान्धवः ॥ ४५ ॥

---

पल्लव–शस्त्रविस्तार, खड्ग, शृंगार, महावरका रंग, चल, कोमलपत्ता, वृक्षकी टहनी, ( पुं० ) ॥ ४० ॥
पार्थिवी–वंशलोचन, ( स्त्री० )
पार्थिव–राजा, (पुं०) पृथ्वी–विकार, ( त्रि० )
पुंगव–बैल, श्रेष्ठ, (पु०).. ॥ ४१ ॥
प्रभव–जन्म ( उत्पत्ति ), का हेतु, जलोंका मूल, पराक्रम, ( बल ) ( पुं० ) किंवदंती ( जुरवा ), का संचार व गति करनेवाला प्रथमदर्श- नके लिये स्थान, ( पुं० ॥ ४२ ॥
प्रभाव–प्रभाव (शक्ति), तेज, (पु०)
प्रसव–गर्भका छूटना, वृक्षोंके फल और पुष्प, ॥ ४३ ॥
परंपराका प्रसंग, मनुष्योंसे उत्पाद- न कियाहुवा, पुत्री-पुत्र, ( पुं० )
प्रसेव–वीणाके बाजनेके लिये तूंबा या काष्ठ, सीयाहुवा, ( पुं० ) ॥ ४४ ॥
फेरव–राक्षस, गीदड़, ( पुं० )
वल्लव–रसोईकरनेवाला, गोप, भीम- सेन, ( पुं० )
बांधव–बंधु, मित्र, ( पुं० ) ॥ ४५॥

भार्गवः शुक्रगजयोः परशुरामे सुधन्वनि ।
भार्गवी पार्वतीलक्ष्मीसितदूर्वासु सम्मता ॥ ४६ ॥
भैरवः पुंसि भर्गे स्याद्भैरवं भीषणे त्रिषु ।
माधवः केशवे राधे वसन्तेऽप्यथ माधवी ॥ ४७ ॥
मधूत्थशर्करामद्यकुट्टनीष्वतिमुक्तके ।
राघवस्तु महामीनप्रभेदे रघुवंशजे ॥ ४८ ॥
राजीवो मत्स्यमृगयोस्त्रिषु राजोपजीविनि ।
क्लीवं पद्मे रौरवस्तु नरके त्रिषु भैरवे ॥ ४९ ॥
वडवाऽश्वाकुम्भदास्योः स्त्रीविशेषे द्विजस्त्रियाम् ।
वाडवा वडवासङ्घे स्त्रीणां च करणान्तरे ॥ ५० ॥
पाताले न स्त्रियामौर्वे विप्रे च नरि वाडवः ।
पद्रवोऽपक्रमे वुद्धौ विभवो निर्वृतौ धने ॥ ५१ ॥

---

भार्गव–शुक्र, हस्ती, परशुराम, श्रेष्ठ, धनुषवाला, ( पुं० )
भार्गवी–पार्वती, लक्ष्मी श्वेतदूर्वा, ( स्त्री० ) ॥ ४६ ॥
भैरव–महादेव, ( पुं० ) भयकर, ( त्रि० )
माधव–विष्णु, वैशाख–मास, वसन्त-ऋतु, ( पुं० ) ॥ ४७ ॥
माधवी–मधु ( शहद ) की शक्कर, मदिरा कुट्टनी स्त्री, कस्तूर मोगरा ( स्त्री० )
राघव–बडामच्छभेद, रघु वंशमें होनेवाला, ( पुं० ) ॥ ४८ ॥
राजीव–मच्छ, मृग ( पुं० ) राजासे आजीविकावाला, (त्रि०) राजीव-कमल ( न० )
रौरव–नरक, (पुं०) भयंकर, (त्रि०) ॥ ४९ ॥
वडवा–घोड़ी, जललानेवाली दासी, स्त्रीभेद, ब्राह्मणकी स्त्री, ( स्त्री० )
वाडव–घोडियोंका समूह, स्त्रियोंका करण (हावादि), ( न० ) ॥५०॥ पाताल, ( पुं० न० ) वाडव-जलाग्नि ( वाडवानल ), ब्राह्मण, ( पुं० )
पद्रव–उलटा जाना, वुद्धि, ( पु० )
विभव–आनंद, धन, (पुं०) ॥ ५१ ॥

विभावः स्यात्परिचये कामस्योद्दीपनेऽपि च
शत्रूणां भावसंहत्योः शात्रवं शात्रवो द्विपि ॥ ५२ ॥
सुपर्वी कारवेल्ले स्याज्जीरके कृष्णजीरके ।
पाडवस्तु रसे नागेऽप्याशुव्रीहिप्रसूनयोः ॥ ५३ ॥
नौकायां वासने चाथ सचिवो भृत्यमन्त्रिणोः ।
सम्भवः स्मृत उत्पत्तौ हेतौ सत्त्वे च मेलके ॥ ५४ ॥
आधारानतिरिक्तत्वे आधेयस्य च सम्भवः ।
सुग्रीवो वानरपतौ चारुग्रीवे तु वाच्यवत् ॥ ५५ ॥
सैन्धवो मणिमन्थेऽश्वे सिन्धुदेशभवे त्रिपु ।

वचतुर्थम् ।

अनुभावः प्रभावे स्यान्निश्चये भावसूचके ।
अपह्नवोऽपलापेऽपि पुंसि स्नेहेऽप्यपह्नवः ॥ ५६ ॥

---

विभाव–परिचय (पहचान), कामको उद्दीपन करनेवाला रस, (पुं०)

शात्रव–शत्रुवोंका भाव और संहति (समूह), (न०)

शात्रव–शत्रु, (पुं०) ॥ ५२ ॥

सुपर्वी–करेला, जीरा, कालाजीरा, (स्त्री०)

पाडव–रस, सीसा, चावल, पुष्प, ॥ ५३ ॥ नौका, वासना, (त्रि०)

सचिव–नौकर, मंत्री, (पुं०)

सम्भव–उत्पत्ति, हेतु (कारण), सत्त्व (सत्व), मिलना, ॥ ५४ ॥ आधेयकी आधारसे एकता, (पुं०)

सुग्रीव–बंदरोंका पति, (पुं०) सुंदरग्रीवावाला, (त्रि०) ॥ ५५ ॥

सैंधव–सेंधानमक, अश्व, (पुं०) सिंधुदेशमें होनेवाला, (त्रि०)

वचतुर्थ ।

अनुभाव–प्रभाव, निश्चय, भावको सूचन करनेवाला, (पुं)

अपह्नव–छिपाहुवा वाक्य, स्नेह, (पुं०) ॥ ५६ ॥

स्नानेऽपि मद्यसन्धाने यज्ञे चाभिषवः पुमान् ।
आदीनवस्तु दोषे स्यात्परिक्लिष्टदुरन्तयोः ॥ ५७ ॥

उत्पाते विप्लवे चैव सैंहिकेयेऽप्युपप्लवः ।
वल्मीकजन्मनि नटे याचके च कुशीलवः ॥ ५८ ॥

एकयोक्त्या मतौ रामपुत्रयोश्च कुशीलवौ ।
जलविल्वो मतः कूर्मे कर्कटे जलचत्वरे ॥ ५९ ॥

जीवंजीवश्चकोरे स्यात्पक्षिभेदे द्रुमान्तरे ।
दोलाजीवो वार्द्धुषिके मिथ्याज्ञानप्रहर्षिते ॥ ६० ॥

धामार्गवस्त्वपामार्गे देवदाल्यामपि स्मृतः ।
चञ्चले व्याकुलेऽपि स्याद्वाच्यलिङ्गः परिप्लवः ॥ ६१ ॥

पराभवस्तिरस्कारे विनाशे च पराभवः ।
मतः पारशवः पारस्त्रैणे शूद्रासुते द्विजात् ॥ ६२ ॥

---

अभिषव–स्नान, मदिराका निकालना, यज्ञ ( पुं० )

आदीनव–दोष, अति क्लेशित, अपार ( पुं० ) ॥ ५७ ॥

उपप्लव–उत्पात, विप्लव ( मनुष्यो की लूटना आदि पीडा ) राहुग्रह ( पुं० )

कुशीलव–वाल्मीकि–ऋषि, नट, याचक ( पुं० ) ॥ ५८ ॥

कुशीलव–एक वार बोलनेमे रामचंद्रके पुत्र, ( पुं० द्वि० )

जलविल्व–कछुवा, ककोडा–जतु, जलका हौज, ( पुं० ) ॥ ५९ ॥

जीवंजीव–चकोर, पक्षिभेद, वृक्षभेद ( पु० )

दोलाजीव–व्याजसे जीनेवाला, झूठे ज्ञानसे हर्षित ( पु० ) ॥६०॥

धामार्गव–ऊंगा, देवदाली, ( पुं० )

परिप्लव–चचल, व्याकुल, ( त्रि० ) ॥ ६१ ॥

पराभव–तिरस्कार, विनाश ( पुं० )

पारशव–परस्त्रीका पुत्र, ब्राह्मणसे, उत्पन्न हुवा शूद्राका पुत्र, ॥ ६२ ॥

शस्त्रेऽप्यथ पुटग्रीवो गर्गरीताम्रकुम्भयोः ।
वार्द्धुषिके बलदेवः स्याद्बलदेवो बलेऽनिले ॥ ६३ ॥
रोहिताश्वो हरिश्चन्द्रतनये जातवेदसि ।
शैलेये सैन्धवे क्लीवं मिश्यां शीतशिवः पुमान् ॥ ६४ ॥
सहदेवा बलादण्डोत्पलयोः शारिवौषधौ ।
सहदेवी भुजङ्गाख्यां सहदेवस्तु पाण्डवे ॥ ६५ ॥

वपंचमम् ।

स्यादाशितंभवस्तृप्तावन्नाद्ये त्वाशितंभवम् ॥ ६६ ॥

इति विश्वलोचनेऽपराभिधानाया मुक्तावल्या वकारान्तवर्गः ॥

---

## अथ शान्तवर्गः ।

शैकम् ।

शः शतायुषि हिंसायां शं धर्म्मे शा तु मातरि ।
शी स्त्रीपु स्वपरस्त्रीपु शीः स्यात्सदननिद्रयोः ॥ १ ॥

---

शस्त्र ( पुं० )
पुटग्रीव–गगरी, ताँबाका कलश ( पुं० )
बलदेव–ब्याजको लेनेवाला, बलभद्र, वायु ( पुं० ) ॥ ६३ ॥
रोहिताश्व–हरिश्चंद्रराजाका पुत्र, अग्नि ( पुं० )
शीतशिव–शिलाजीत, सेंधानमक, ( न० ) सौंफ ( पुं० ) ॥ ६४ ॥
सहदेवा–सरँहटीकी डंडी, कमल, सरिवन, ( स्त्री० )
सहदेवी–सरँहटी, गडनी ( स्त्री० )
सहदेव–पंडु राजाका एक पुत्र (पुं०) ॥ ६५ ॥

वपंचम ।

आशितंभव–तृप्ति ( पुं० )
आशितंभव–अन्नादि ( न० ) ६६

इसप्रकार विश्वलोचनकी भाषाटीकामें वान्तवर्ग समाप्तहुवा ॥

---

अथ शान्तवर्ग ।

शैक ।

श–सौवर्षकी आयुवाला, हिंसा, ( पुं० )
श–धर्म ( न० )
शा–माता ( स्त्री० )
शी–अपना, पराया, स्त्री, ( त्रि० )
शी–मकान, निद्रा ( न० ) ॥ १ ॥

शद्वितीयम्।

आशा तृष्णादिशोराशुर्व्रीहौ क्लीवं तु सत्वरे।
ईशा लाङ्गलदण्डे स्यादीशः स्यादीश्वरे प्रभौ॥ २॥
अंशुस्त्विपि रवौ लेशे काशस्तु क्षवथौ तृणे।
वाराणस्या तु काशी स्यात्कीशो मर्कटनग्नयोः॥ ३॥
कुशो रामसुते द्वीपे योक्त्रे दर्भे तु न स्त्रियाम्।
कुशो मत्तेऽपि पापिष्ठे त्रिपु क्लीवे तु वारिणि॥ ४॥
मता कुशा तु वलायां कुशी फाले प्रकीर्तिता।
केशो वालेऽपि ह्रीवेरे दैत्यभेदप्रचेतसोः॥ ५॥
क्लेशो दुःखेऽपि रोगादौ व्यवसाये च दृश्यते।
दर्शस्तु दशमे पुंसि दर्शः सूर्येन्दुसङ्गमे॥ ६॥
पक्षान्तवैदिकविधौ दशा तु वसनांशुके।
दशा कर्मविपाकेऽपि स्याद्दशा वर्त्त्यवस्थयोः॥ ७॥

---

शद्वितीयम्।

आशा–तृष्णा, दिशा (स्त्री०)
आशु–व्रीहि (धान) (पुं०)
आशु–शीघ्रता (न०)
ईशा–हलका दंड (हाल) (स्त्री०)
ईश–महादेव, प्रभु, (पुं०)॥ २॥
अंशु–किरण, सूर्य, लेश (पु०)
काश–छींक, तृण (कॉस) (पुं०)
काशी–काशी-पुरी (स्त्री०)
कीश–बंदर, नग्न (नंगा) (पुं०)॥ ३॥
कुश–रामका पुत्र, कुश द्वीप, जोत (पुं०)
कुश–दर्भ (डाभ) (पुं०न०)
कुश–उन्मत्त–पापी, (त्रि०)
कुश–जल (न०)॥ ४॥
कुशा–खरॅहटी, (स्त्री०)
कुशी–फाल (हलकी कुश) (स्त्री०)
केश–वाल, नेत्रवाला, दैत्यभेद, वरुण (पु०)॥ ५॥
क्लेश–दुःख, रोग आदि, व्यवसाय, (पु०)
दर्श–दशवां पुरुष, सूर्यचंद्रमाका संगम (अमावस्या)॥ ६॥ पक्षके अतकी वैदिकविधि (पुं०)
दशा–कर्मफल, वत्ती, अवस्था,(स्त्री०)॥ ७॥

दृग् दर्शने च नेत्रे स्त्री ज्ञातृदर्शकयोस्त्रिषु ।
दंशः सन्नाहवनमक्षिकयोर्भुजगक्षते ॥ ८ ॥
दोषेऽपि खण्डने दंशो दंशो मर्म्मणि च स्मृतः ।
नाशः पलायनेऽपि स्यान्निधनानुपलम्भयोः ॥ ९ ॥
स्यान्निशा निगडे क्वापि स्त्रियां रात्रिहरिद्रयोः ।
निशा दारुहरिद्रायां महापूर्वा निशार्द्धके ॥ १० ॥
पशुर्मृगादौ च प्रमथे पशुर्मांसारिकात्मनि ।
अज्ञाने छागमात्रेऽपि पशु हव्यर्थमव्ययम् ॥ ११ ॥
पाशः पक्षादिबन्धे स्याच्चयार्थस्तु कचात्पर ।
छात्राद्यन्ते च निन्दार्थः कर्णान्ते शोभनार्थकः ॥ १२ ॥
पांशुर्धूलिषु शस्यार्थचिरसञ्चितगोमये ।
पेशी पललपिण्ड्यां स्यान्मासीखड्गपिधानयोः ॥ १३ ॥

---

दृक्–दर्शन, नेत्र, ( स्त्री० ) जानने-वाला, देखनेवाला ( त्रि० )

दंश–कवच, वनमक्खी, सर्पका डङ्क ॥ ८ ॥ दोष, खडन, मर्म, (पु०)

नाश–भागना, मरना, नहीं प्राप्त होना ( पुं० ) ॥ ९ ॥

निशा–बेडी, रात्रि, हलदी, दारु-हलदी, ( स्त्री० )

महानिशा–अर्धरात्रि ( स्त्री० ) १०

पशु–मृग आदि, शिवगण, मांसारि-का आत्मा, अज्ञानी, छागमात्र, ( पुं० )

पशु–देवताको हविका दान, ( अ० ) ॥ ११ ॥

पाश–केशोंका बांधना, केशवाचक शब्दसे परे पाश-शब्द समूह अर्थ-वाला है जैसे 'केशपाश' अर्थात् केशसमूह, छात्रआदिके अंतमें निंदार्थक है जैसे 'छात्रपाश' कर्णके अंतमें सुंदरार्थक है जैसे 'कर्णपाश' ( पु० ) ॥ १२ ॥

पांशु–धूलि, खेतीके लिये बहुतदिन-का इकट्ठाकिया गोबर, ( पुं० )

पेशी–मांसकी पिंडी, जटामांसी, तलवारका म्यान, अच्छा पका-हुवा कणिक, मंडभेद, (स्त्री०) १३

सुपक्ककणिके पेशी पेशी मण्डान्तरेऽपि च ।
राशिस्तु पुञ्जे पुंस्येव तथा मेषवृषादिषु ॥ १४ ॥

वशस्त्रिषु स्याद्विवशे वशं वाञ्छाप्रभुत्वयोः ।
वशा योषासुतावन्ध्यास्त्रीगवीकरिणीष्वपि ॥ १५ ॥

विट् पुंसि वैश्ये मनुजे प्रवेशे तु स्त्रियामियम् ।
वेशः प्रवेशे नेपथ्ये वेशो वेश्यागृहे गृहे ॥ १६ ॥

वंशो वेणौ कुले वर्गे पृष्ठस्यावयवास्थनि ।
नासाविवरदेशेऽपि वाद्यभाण्डान्तरेऽपि च ॥ १७ ॥

शशः पशौ गन्धरसे पुरुषान्तरलोध्रयोः ।
मतः शश इति कापि शीतांशोरपि लाञ्छने ॥ १८ ॥

स्पर्शस्तु स्पर्शने दाने रुजायां स्पर्शकेऽपि च ।
स्पर्शः स्यात्पुंसि सङ्ग्रामे प्रणिधौ च मतो ह्ययम् ॥ १९ ॥

---

राशि–समूह, मेष-वृष आदि राशि (पुं० ) ॥ १४ ॥

वश–वशमें होनेवाला, ( त्रि० )

वश–वाञ्छा, प्रभुत्व, ( न० )

वशा–स्त्री, पुत्री, वन्ध्या, स्त्री, गौ, हथिनी ( स्त्री० ) ॥ १५ ॥

विश्(द) वैश्य, मनुष्य, ( पुं० )

विश्(ट्) प्रवेश, ( स्त्री० )

वेश–प्रवेश, वेशबनाना, वेश्याका घर, घर, ( पुं० ) ॥ १६ ॥

वंश–बाँस, कुल, पीठका अवयवरूप अस्थि ( हाड ), नासिकाका छिद्र-देश, बाजेका पात्र ( वंशी ) (पु०) ॥ १७ ॥

शश–ससा, वणिक्द्रव्यविशेष, मनुष्यभेद, लोध, चंद्रमाका लाछन, ( पुं० ) ॥ १८ ॥

स्पर्श–स्पर्श करना, दान, रोग, स्पर्श करनेवाला, सग्राम ( युद्ध ) (पुं०)

स्पर्श–गुप्त बातको कहनेवाला हलकारा, ( पुं० ) ॥ १९ ॥

शतृतीयम् ।

आदर्शः पुंसि मुकुरे टीकायां प्रतिपुस्तके ।
उड्डीशः पार्वतीकान्ते ग्रन्थभेदे च स स्मृतः ॥ २० ॥
उपांशुर्जापभेदे स्यादुपांशु विजनेऽव्ययम् ।
माधव्यां कपिशा श्यावे त्रिपु पुंसि च सिह्के ॥ २१ ॥
कम्पिल्लकासमर्देक्षुकृपाणे पुंसि कर्कशः ।
निर्दये परुषे क्रूरे दृढे साहसिके त्रिपु ॥ २२ ॥
कुलिशो मत्स्यभेदेऽस्थिसंहारे कुलिशं पशौ ।
गिरीशः शङ्करे वाचस्पतावद्रिपतावपि ॥ २३ ॥
तुङ्गीशस्तु हरे चन्द्रे दुःस्पर्शः स्याद्यवासके ।
कण्टकार्यां तु दुःस्पर्शा खरस्पर्शे तु वाच्यवत् ॥ २४ ॥
निदेशः स्यादुपान्तेऽपि शासने भाषणे पुमान् ।
निर्वेशो वेतने भोगे निर्वेशो मूर्छनेऽपि च ॥ २५ ॥

---

शतृतीयम् ।

आदर्श—दर्पण ( शीशा ), टीका, नकलपुस्तक ( पुं० )

उड्डीश—महादेव, ग्रंथभेद ( उड्डीशतन्त्र ) ( पुं० ) ॥ २० ॥

उपांशु—जापभेद, ( पु० )

उपांशु—एकांतस्थान ( अ० )

कपिशा—माधवीलता, ( स्त्री० )

कपिश—बंदरकेसे रंगवाला, ( त्रि० ) हींग ( पु० ) ॥ २१ ॥

कर्कश—कमेला, कसोंदी या परवल, ऊख, तलवार, ( पुं० ) दयाहीन, कठोर, क्रूर, दृढ, साहसवाला (त्रि०) ॥ २२ ॥

कुलिश—मत्स्यभेद, अस्थियों ( हड्डियों ) का समूह, ( पु० )

कुलिश— वज्र ( न० )

गिरीश—महादेव, बृहस्पति, पर्वतोंका पति ( पु० ) ॥ २३ ॥

तुंगीश—महादेव, चंद्रमा, ( पु० )

दुःस्पर्श—जवाँसा ( पुं० )

दुःस्पर्शा—कटेहली ( स्त्री० ) तीक्ष्ण स्पर्शवाला ( त्रि० ) ॥ २४ ॥

निदेश—समीप, शिक्षा, भाषण (पुं०)

निर्वेश—नौकरी, भोग, मूर्छा ( पुं० ) ॥ २५ ॥

निवेशः शिविरे पुंसि तथोद्वाहविनाशयोः ।
निस्त्रिंशो निर्दये खड्गे नीकाशो निश्चये समे ॥ २६ ॥

पलाशः किंशुके शट्यां पलाशो निकषात्मजे ।
क्लीबं पलाशं छदने पलाशो हरिति त्रिषु ॥ २७ ॥

पक्षीशो गरुडे कृष्णे पिङ्गाशं जात्यकाञ्चने ।
मत्स्ये पल्लीपतौ पुंसि पिङ्गाशी नीलिकौषधौ ॥ २८ ॥

प्रकाशोऽतिप्रसिद्धे च प्रहासे चाऽऽतपे स्फुटे ।
प्रदेशो देशभित्त्योः स्यात्तर्जन्यङ्गुष्ठसम्मिते ॥ २९ ॥

वालिशस्तु शिशौ वाल्यलिङ्गे मूर्खेऽपि वालिशः ।
भूकेश्यवल्गुजेऽपि स्याद्भूकेशः शैवले वटे ॥ ३० ॥

लोमशस्तु पुमान्मेषे वाच्यवल्लोमसंयुते ।
शृगालीमर्कटीमांसीशूकशिम्बिषु लोमशा ॥ ३१ ॥

---

निवेश–सेनास्थान, विवाह, नाश ( पुं० )
निस्त्रिंश–निर्दय, खड्ग ( पुं० )
नीकाश–निश्चय, तुल्य ( पु० ) २६
पलाश–ढाक–वृक्ष, कचूर, राक्षस ( पु० )
पलाश–पत्र ( न० )
पलाश–हरा रंगवाला ( त्रि० ) २७
पक्षीश–गरुड़, कृष्ण, ( पुं० )
पिंगाश–सुवर्णभेद, ( न० ) मत्स्य, छोटा ग्रामका पति, ( पु० )
पिंगाशी–नीलिका औषधि ( स्त्री० ) ॥ २८ ॥

प्रकाश–अतिप्रसिद्ध, ठट्ठा, धूप, प्रकट ( पुं० )
प्रदेश–देश, दीवार, तर्जनी और अँगूठेका परिमाण ( पुं० ) ॥२९॥
वालिश–बालक, बालभावका चित्त, मूर्ख ( पुं० )
भूकेशी–बावची, ( स्त्री० )
भूकेश–सिवाल, वट ( बड ) (पु०) ॥ ३० ॥
लोमश–मेंढा ( पु० ) लोमोंवाला ( त्रि० )
लोमशा–गीदडी, बदरी, जटामांसी-औपधि, कौंच ( स्त्री०) ॥ ३१ ॥

लोमशा काकजङ्घाया काशीशे शाकिनीभिदि ।
महामेदातिबलयोर्वीकाशस्तु विकाशवत् ॥ ३२ ॥
प्रकाशे स्याद्विकसने विजनेऽपि मतः पुमान् ।
विकोशः पटवर्त्तौ स्याद्विकाशे विकचे त्रिषु ॥ ३३ ॥
विपाशा तु नदीभेदे त्रिपु पाशसमुद्गते ।
विवशो विह्वलेऽपि स्यादवश्यात्मनि च त्रिपु ॥ ३४ ॥
सङ्काशः सन्निधौ तुल्ये सदृशं तूचिते समे ।
सदेशः सन्निधौ देशे सदेशो देशवत्यपि ॥ ३५ ॥
सुखाशो राजतिनिशे वरुणे शुमनोरथे ।
आसनेऽपि च संवेशः संवेशः शयनेऽपि च ॥ ३६ ॥
हताशो वाच्यवत्क्रूरे निर्दये निर्वाञ्छिते ।

शचतुर्थम् ।

अपदेशः स्मृतो लक्ष्ये निमित्तव्याजयोरपि ॥ ३७ ॥

---

लोमशा—काकजंघा, काशीश, शाकिनीभेद, महामेदा, खरॅहटी-भेद, ( स्त्री० )
वीकाश—विकाश—प्रकाश, पुष्प आदिका खिलना, जनरहित स्थान, ( पुं० ) ॥ ३२ ॥
विकोश—वस्त्रकी वत्ती, विकाश, खिलना ( त्रि० ) ॥ ३३ ॥
विपाशा—नदीभेद, ( स्त्री० ) पाशसे निकलाहुवा ( त्रि० )
विवश—विह्वल, नहीं वश करनेयोग्य आत्मावाला ( त्रि० ) ॥ ३४ ॥
संकाश—समीप, तुल्य ( पुं० )
सदृश—उचित, तुल्य ( त्रि० )
सदेश—समीप देश, ( पुं० )
सदेश—देशवाला ( त्रि० ) ॥ ३५ ॥
सुखाश—वडा तिरिच्छ-वृक्ष, वरुण, अच्छा मनोरथ ( पुं० )
संवेश—आसन, शय्या ( पुं० ) ३६
हताश—क्रूर, निर्दय, आशारहित ( त्रि० )

शचतुर्थ ।

अपदेश—लक्ष्य ( निशाना ), निमित्त, व्याज ( वहाना ) ॥ ३७ ॥

अपभ्रंशो दुष्पतने भाषाभेदापशब्दयोः ।
आश्रयाशो बृहद्भानौ त्रिष्वेवाश्रयनाशके ॥ ३८ ॥
उपदंशः पुमान्मेढ्रे पीडायां च विदंशने ।
उपस्पर्शस्तु संस्पर्शे स्नानाचमनयोरपि ॥ ३९ ॥
क्रूरदृक् स्यात्खले वक्रे खण्डपर्शुः पिनाकिनि ।
राहौ खण्डामलकयोर्लेपकृत्परशुरामयोः ॥ ४० ॥
जीवितेशो यमे कान्ते जीवातौ जीवितेश्वरे ।
नागपाशः स्मृतः स्त्रीणां करणे वरुणायुधे ॥ ४१ ॥
वसेत्पञ्चदशी पौर्णमास्यमावस्ययोर्मता ।
परिवेशः परिवृतौ भानोश्चाभ्यर्णमण्डले ॥ ४२ ॥
पलंकशा तु मुण्डीर्यां लाक्षायां पुंसि गुग्गुले ।
पादपाशी चटुकायां शृङ्खलाकटुकेऽपि च ॥ ४३ ॥

---

अपभ्रंश—पड़ना, भाषाभेद, बुरा शब्द ( पुं० )

आश्रयाश—अग्नि, ( पुं० ) आश्रयका नाश करनेवाला ( त्रि० )३८

उपदंश—लिंग—रोगभेद, बिच्छू आदिका डंक ( पुं० )

उपस्पर्श—स्पर्श करना, स्नान, आचमन ( पुं० ) ॥ ३९ ॥

क्रूरदृक् ( श् ) खल, वक्र (त्रि०)

खंडपर्शु—महादेव, राहु, खंडामलक (खाँड और आँवला ), लेप करनेवाला, पर्शुराम ( पुं० ) ॥ ४० ॥

जीवितेश—धर्मराज, पति, जिलानेकी औषध, जीवितका स्वामी ( पुं० )

नागपाश—स्त्रियोंका करण (हावादि), वरुणका अस्त्र ( पुं० ) ॥ ४१ ॥

पंचदशी—पौर्णमासी, अमावास्या ( स्त्री० )

परिवेश—घेरा, सूर्यके चारोंतरफका मंडल (पुं०) ॥ ४२ ॥

पलंकशा—गोरखमुंडी, लाख, (स्त्री०)

पलंक (ष)श—गूगल ( पुं० )

पादपाशी—······, सकलका कड़ा ( स्त्री० ) ॥ ४३ ॥

पुरोडाशो हविर्भेदे तथा सोमलतारसे ।
पिष्टकस्य चमस्यां च हुतशेषे च सम्मतः ॥ ४४ ॥
वार्ताहरे पुरोगे च सहाये च प्रतिष्कशः ।
भूमिस्पृक् सम्मतो वैश्ये भूमिस्पृग्मनुजेऽपि च ॥ ४५ ॥

इति विश्वलोचनेऽपराभिधानायां मुक्तावल्यां शान्तवर्गः ॥

---

## अथ पान्तवर्गः ।

### पैकम् ।

प—कारस्तु मतः श्रेष्ठेऽपि स्याद्गर्भविमोचने ।

### पद्वितीयम् ।

उषा बाणसुतायां स्यात्प्रभातेऽपि विभावरी ।
उषस्तु कामुके पुंसि गुग्गुलादावुषः पुमान् ॥ १ ॥
ऋषिश्छन्दे वसिष्ठादौ दीधितौ तु ऋषिः स्त्रियाम् ।
कर्षः पलचतुर्थांशे कर्षः स्यात्कर्षणेऽपि च ॥ २ ॥

---

पुरोडाश—हविर्भेद, सोमलताका रस ( पु० ) पीठीकी चमसी, हवनसे शेष रहा, ( पुं० ) ॥ ४४ ॥

प्रतिष्कश—हलकारा, आगे चलनेवाला, सहायता करनेवाला (पु०)

भूमिस्पृ(श्) क्—वैश्यमात्र (पु०) ॥ ४५ ॥

इसप्रकार विश्वलोचनकोशकी भाषा टीकामें शान्तवर्ग समाप्त हुवा ॥

---

अथ पान्तवर्ग ।

पैक ।

प—श्रेष्ठ, गर्भका छुड़ाना, ( त्रि० )

पद्वितीय ।

उषा—बाणासुरकी पुत्री, प्रभात, रात्रि, ( स्त्री० )

उष—कामी पुरुष, गूगल आदि (पु०) ॥ १ ॥

ऋषि—छद, वसिष्ठ आदि, ( पुं० )

ऋषि—किरण ( स्त्री० )

कर्ष—एक तोला प्रमाण, खेंचना ( पु० ) ॥ २ ॥

कर्पूः पुंसि करीषाग्नौ कर्षूः कुल्याभिधायिनी ।
कोषोऽस्त्री कुड्मले दिव्ये पेश्यां शब्दादिसङ्ग्रहे ॥ ३ ॥
अर्थौघे जातिकोशे च पात्रखड्गपिधानयोः ।
पनसादिफलस्यापि कोषः स्यान्मध्यवर्त्तिनि ॥ ४ ॥
घोषा तु शतपुष्पाया घोषः कांस्येम्बुदध्वनौ ।
घोषः स्याद्घोषकाभीरनिस्वनाभीरपल्लिषु ॥ ५ ॥
झषा नागबलायां स्याज्झषो वैसारिणि स्मृतः ।
पिपासालिक्षयोस्तर्षस्तुषो धान्यत्वगक्षयोः ॥ ६ ॥
तृट् तृषा च पिपासायां लिप्सायां च स्त्रियामुभे ।
त्विट् कान्तौ रुचि भारत्यां व्यवसायजिगीषयोः ॥ ७ ॥
दोषस्तु दूषणे पापे दोषा रात्रौ भुजेऽपि च ।
पौषो मासविशेषे स्यात्पौषमुद्धवयुद्धयोः ॥ ८ ॥

---

कर्पू-करिश ( अरना ) की अग्नि,
कर्षू-अस्थि ( स्त्री० )
कोष(श)-फूलकली, दिव्य, थैली, शब्द आदिका सग्रह (पुं०) ॥ ३ ॥ द्रव्यका समूह, जातिकोष ( एकजातिका सग्रह ), पात्र, खड्गका कोश ( म्यान ), चमेलीका कोश, पनस आदिके फलका मध्यवर्ती भाग (पु० ) ॥ ४ ॥
घोषा-सौंफ ( स्त्री० )
घोष-कॉसी-धातु, मेघकी ध्वनि ( शब्द ),घोषक ( गोपाल ) अहीरजाति, शब्द, अहीरोंका ग्राम, ( पुं० ) ॥ ५ ॥
झषा-गँगेरन-ओषधि, ( स्त्री० )
झष-मत्स्य आदि ( पुं० )
तर्ष-प्यास, वाछा ( स्त्री० )
तुष-धान्यका तुष, बहेड़ा-ओषधि ( पु० ) ॥ ६ ॥
तृट्(ष्)-तृषा-प्यास, वाछा, (स्त्री०)
त्विट्(ष्)-कान्ति, प्रभा, सरस्वती, उद्यम ( वीर्यातिशय ), जीतनेकी इच्छा ( स्त्री० ) ॥ ७ ॥
दोष-दूषण, पाप, ( पुं० )
दोषा-रात्रि, भुजा ( बाहु ), (स्त्री०)
पौष-पौष-मास, ( पुं० )
पौष-उत्सव, युद्ध, ( न० )॥ ८ ॥

पौषी तु पौषपौर्णम्यां पुष्ययुक्ता भवेद्यदि ।
प्रैषस्तु प्रेषणोन्मानमर्द्दनक्लेशवाचकः ॥ ९ ॥

भाषा गिरि सरस्वत्या विकल्पार्थे विपूर्वके ।
माषो व्रीह्यन्तरे माने मूर्खे त्वग्दूषणान्तरे ॥ १० ॥

मिषस्तु स्पर्द्धने व्याजे निमेषे तु निपूर्वकः ।
मेषः स्यादुरणे राशिभेदभैषज्यभेदयोः ॥ ११ ॥

मेष उत्पूर्वको वेधे वर्षाः स्युः प्रावृषि स्त्रियाम् ।
वर्षमस्त्री वर्षणेऽब्दे जम्बूद्वीपे घने पुमान् ॥ १२ ॥

विषा त्वतिविषाया स्याद्विषं तु गरले जले ।
विड् व्यापने पुरीषे च वृषो मूषकधर्म्मयोः ॥ १३ ॥

वृषभे वासके श्रेष्ठे राशौ शृङ्ग्या च शुक्रले ।
शुक्रे पुरुषभेदेऽपि व्रतिनामासने वृषी ॥ १४ ॥

---

पौषी—जो पुष्यनक्षत्रयुक्त होवे वह पौषमासकी पूर्णिमा, ( स्त्री० )
प्रैष—भेजना, उन्मान, मर्दन, क्लेश ( पुं० ) ॥ ९ ॥
भाषा—वाणी, सरस्वती, ( स्त्री० )
विभाषा—विकल्प ( स्त्री० )
माष—व्रीहि (उड़द), तोल (मासाभर), मूर्ख, त्वचा-दोषभेद (पु०) ॥१०॥
मिष—स्पर्द्धा ( ईर्षा ), बहाना, ( पुं )
निमिष—निमेष ( कालभेद ) ( पु )
मेष—मेंढा, मेष—राशि, औषधिभेद ( पुं० ) ॥ ११ ॥
उन्मेष—बींधना, ( पुं० )
वर्षा—वर्षाऋतु ( स्त्री० व० )
वर्ष—वर्षा, वर्ष ( पु० न० ) जंबूद्वीप, मेघ ( पु० ) ॥ १२ ॥
विषा—अतीस—औषधि ( स्त्री० )
विष—गरल ( जहर ), जल ( न० )
विट्(ष्)—प्रविष्ट होना, विष्ठा, (स्त्री०)
वृष—मूसा, धर्म, ॥ १३ ॥
बैल, वाँसा, श्रेष्ठ, वृष—राशि, काकडासींगी, वीर्यको बढानेवाला द्रव्य, वीर्य, पुरुषभेद ( पुं० )
वृषी—व्रतियोंका आसन, (स्त्री०) १४

वृषा मूषकपर्ण्यां स्यात्कपिकच्छ्वामपि स्मृता ।
शुषिः शोषे विले ख्यातः शेषः सङ्कर्षणे वधे ॥ १५ ॥
अनन्तेऽप्यवशिष्टेऽपि शेषा निर्म्माल्यभिद्यपि ।

पतृतीयम् ।

अभीषुः पुंसि भासि स्यादभीषुः प्रग्रहेऽपि च ॥ १६ ॥
आकर्षस्त्विन्द्रिये ख्यातो द्यूताकर्षणयोरपि ।
पाशके शारिफलके कोदण्डाभ्यासवस्तुनि ॥ १७ ॥
क्लीवमामिषमुत्कोचे मांसे सम्भोगलोभयो' ।
आमिषं सुंदराकाररूपादौ विषयेऽपि च ॥ १८ ॥
उष्णीषं तु शिरोवेष्टे किरीटे लक्षणान्तरे ।
कल्माषो राक्षसे कृष्णकृष्णपाण्डरयोरपि ॥ १९ ॥
कलुषं किल्बिषे क्लीवमाविले कलुषं त्रिषु ।
किल्बिषं वृजिने रोगेऽप्यपराधेऽपि किल्बिषम् ॥ २० ॥

---

वृषा–मूसाकन्नी, कौंच ( स्त्री० )
शुषि–शोष, विल ( पुं० )
शेष–बलदेव, वध ॥ १५ ॥ अनंत (शेषनाग), अवशिष्ट (बाकीरहा) ( पुं० )
शेषा–निर्माल्यभेद, ( स्त्री० )

पतृतीय ।

अभीषु–किरण, अश्व आदिकी रस्सी ( पुं० ) ॥ १६ ॥
आकर्ष–इन्द्रिय, जूवा, आकर्षण, पासा, चौपट, धनुषके समीपकी वस्तु, ( पु० ) ॥ १७ ॥
आमिष–खिलना, मास, सभोग, लोभ, सुदर–आकाररूपआदि, विषय ( न० ) ॥ १८ ॥
उष्णीष–शिरपर बॉधनेका वस्त्र, मुकुट, लक्षणभेद ( न० )
कल्माष–राक्षस, काला रग, काला और धौला रग ( पुं० ) ॥ १९ ॥
कलुष–पाप ( न० ) मलिन ( त्रि०) दु ख रोग, ( न० )
किल्बिष–पाप, रोग, अपराध, ( न० ) ॥ २० ॥

कुल्माषो यवके पुंसि चणके यवपष्टके ।
कुल्माषं काञ्जिके क्लीब गण्डूषः प्रसृतोन्मिते ॥ २१ ॥

गण्डूषो मुखपूरेऽपि करिहस्ताङ्गुलावपि ।
जिगीषा जेतुमिच्छायां व्यवसायप्रकर्षयोः ॥ २२ ॥

तरीषः शोभनाकारे भेलेऽब्धिव्यवसाययोः ।
ताविषस्तु सरिन्नाथे कनकस्वर्गयोरपि ॥ २३ ॥

नहुषो राजभेदे स्यान्नहुषो भुजगान्तरे ।
निकषः कषपाषाणे निकषा यातुमातरि ॥ २४ ॥

निमेषनिमिषौ कालभेदे नेत्रनिमीलने ।
परुषं कर्बुरे रूक्षे त्रिषु निष्ठुरवाच्यपि ॥ २५ ॥

पुरुषः पुन्नागमातङ्गे माधवे परमात्मनि ।
पौरुषं तेजसि क्लीबं पुंसो भावेऽपि कर्म्मणि ॥ २६ ॥

---

कुल्माष—जव, चना, आधा सीजा हुवा धान्य ( पुं० )
कुल्माष—काँजी ( न० )
गण्डूष—एक अजलि प्रमाण, ॥ २१ ॥ मुखका जल आदिसे पूरना, हाथी-की सूंड और अगुली ( पुं० )
जिगीषा—जीतनेकी इच्छा, वीर्याति-शय, उद्यपन ( स्त्री० ) ॥ २२ ॥
तरीष—सुंदर आकार, छोटी नौका, समुद्र, वीर्यातिशय ( पु० )
ताविष—समुद्र, सुवर्ण, स्वर्ग ( पुं० ) ॥ २३ ॥
नहुष—राजा नहुष, सर्पभेद ( पुं० )
निकष—कसौटीपत्थर ( पु० )
निकषा—राक्षसोंकी माता (स्त्री) २४
निमेष-निमिष—कालभेद, नेत्रोंका मीचना ( पुं० )
परुष—कबरा रंग, रूखा, ( न० ) कठोर बोलनेवाला (त्रि०) ॥ २५ ॥
पुरुष—पुनाग—वृक्ष, हस्ती, विष्णु, पर-मात्मा ( पु० )
पौरुष—तेज, पुरुषका भाव और कर्म ( न० ) ॥ २६ ॥

ऊर्द्ध्वविस्तृतदोःपाणिनृमाने त्रिषु पौरुषम् ।
प्रत्यूषोऽहर्मुखे पुंसि प्रत्यूषो वसुदैवते ॥ २७ ॥
प्रदोषः पुंसि दोषे स्यान्नाट्योक्त्यार्ये च मारिषः ।
रौहिषं कत्तृणे पुंसि मृगभेदे तु रौहिषः ॥ २८ ॥
विशेषो भेदमात्रेऽपि विशेषस्तिलकेऽपि च ।
विश्लेषः स्याद्विघटने विश्लेषो विधुरे तथा ॥ २९ ॥
न्याकर्षः शारिफलके द्यूताक्षाकर्षणेषु च ।
शुश्रूषा श्रोतुमिच्छायां परिचर्याकथानयोः ॥ ३० ॥
कुशीलवेषे शैलूषः शैलूषो बिल्वपादपे ।
सङ्घर्षः स्पर्द्धने घर्षे प्रमोदेऽपि प्रभञ्जने ॥ ३१ ॥

षचतुर्थम् ।

अनुकर्षो रथस्याधोदारुण्यप्यनुकर्षणे ।
अनुतर्षः सुरापानपात्रे तृष्णाभिलाषयोः ॥ ३२ ॥

---

पौरुष–लंबी दोनों भुजाओंसे प्रमाण (न०)
प्रत्यूष–दिनका मुख (प्रात काल), वसुदेवतावाला (पुं०) ॥ २७ ॥
प्रदोष–दोष (पुं०)
मारिष–नाट्यकी उक्तिमे आर्य (पु०)
रौहिष–रोहिष तृण, (न०)
रौहिष–मृगभेद (पुं०) ॥ २८ ॥
विशेष–भेदमात्र, तिलक (पुं०)
विश्लेष–वियोग, अलग वियोग (पुं०) ॥ २९ ॥
न्याकर्ष–चौपड़, जूवा, पाशा, आकर्षण (पुं०)
शुश्रूषा–सुननेकी इच्छा, परिचर्या (टहल), कथन (पु०) ॥ ३० ॥
शैलूष–नट, बिल्वका वृक्ष (पुं०)
संघर्ष–ईर्षा, घिसना, आनंद, वायु (पुं०) ॥ ३१ ॥

षचतुर्थ ।

अनुकर्ष–रथके नीचेके भागका काष्ठ, अनुकर्षण (पुं०)
अनुतर्ष–मदिरापीनेका पात्र, तृषा, अभिलाषा (पुं०) ॥ ३२ ॥

सुरे मत्स्येऽप्यनिमिषः सुरे मत्स्येऽनिमेषवत् ।
अम्बरीषो रणे भ्राष्ट्रेऽम्बरीषो भूभृदन्तरे ॥ ३३ ॥
मार्त्तण्डे खण्डपरशौ कपीतनकिशोरयोः ।
अलम्बुषः पुमानेव मतश्छर्दनपादपे ॥ ३४ ॥
अलम्बुषा तु मुण्डीरीस्वर्गवेश्याप्रभेदयोः ।
तुरङ्गवदने लोकभेदे किंपुरुषः पुमान् ॥ ३५ ॥
नन्दिघोषः पार्थरथे स्तुतिपाठकघोषणे ।
परिघोषस्त्ववाच्ये स्यान्निनादे वारिदध्वनौ ॥ ३६ ॥
पलङ्कषा गोक्षुरके लाक्षागुग्गुलकिंशुके ।
मुण्डीरीरास्नयोश्चैव राक्षसे तु पलङ्कषः ॥ ३७ ॥
शृङ्गीभेदे महाघोषा पुंसि हट्टेऽतिघोषयोः ।
वातरूपस्तु वातूलेऽप्युत्कोचे शक्रकार्मुके ॥ ३८ ॥

इति विश्वलोचनेऽपराभिधानायां मुक्तावल्यां पान्तवर्गः ॥

---

अनिमिष–अनिमेष–मच्छ, देवता ( पुं० )
अम्बरीष–रण, भाड, एक राजा ३३ सूर्य, महादेव, अवाडा–वृक्ष, किशोर ( जवान ) ( पुं० )
अलंबुष–छर्दन ( वमन ) करनेका वृक्ष ( पुं० ) ॥ ३४ ॥
अलंबुषा– गोरखमुंडी, स्वर्गवेश्याभेद, ( स्त्री० )
किंपुरुष–देवयोनिभेद ( किन्नर ), लोकभेद ( पुं० ) ॥ ३५ ॥
नंदिघोष–अर्जुनका रथ, स्तुतिकरनेवालाका शब्द ( पुं० )
परिघोष–नहींकहनेयोग्य शब्द, शब्दमात्र, मेघका गर्जना ( पुं० ) ३६
पलंकषा–गोखरु, लाख, गूगल, केसू, गोरखमुंडी, रायसन ( स्त्री० )
पलंकष–राक्षस ( पुं० ) ॥ ३७ ॥
महाघोषा–काकडासींगी, ( स्त्री० )
महाघोष–हाट, अतिशब्द ( पुं० )
वातरूप–वायुको नहीं सहनेवाला, रिश्वत, इन्द्रका धनुष ( पुं० ) ३८

इसप्रकार विश्वलोचनकी भाषाटीकामें पान्तवर्ग समाप्त हुवा ॥

## अथ सान्तवर्गः ।

### सैकम् ।

सा पुंस्यन्धौ रमायां स्याद्रत्यां से श्रीश्रुतेऽपि सः ।
सोरच्युते तु पार्वत्यामंसस्कन्धविभूषयोः ॥ १ ॥

### सद्वितीयम् ।

कासूर्विकलवाचि स्यात्कासूः शक्त्यायुधे स्त्रियाम् ।
कंसो दैत्यान्तरे कांस्ये कांस्यभाजनमानयोः ॥ २ ॥
स्याद्गुत्सः स्तबके स्तम्बे हारभिद्ग्रन्थिपर्णयोः ।
गोसः प्रभाते पुंस्येव गोसो गन्धरसेऽपि च ॥ ३ ॥
चासः सुवर्णचूडे स्यात्प्रभेद इक्षुपर्वणः ।
मणिदोषे भये त्रासो दासो भृत्येऽपि धीवरे ॥ ४ ॥
शूद्रेऽपि दानपात्रेऽपि चेटीसिंनकयोः स्त्रियाम् ।
नासा तु नासिकायां स्यान्नासा द्वारोर्ध्वदारुणि ॥ ५ ॥

---

**अथ सान्तवर्ग ।**

**सैक ।**

स–कुँवा (पुं०) लक्ष्मी, रति (स्त्री० ) श्रीश्रुत (……) ( पुं० )
सो–विष्णु ( पु० ) पार्वती ( स्त्री० ) कंधा, कंधोंके भूषण ( पुं० )॥१॥

**सद्वितीय ।**

कासू–विकलवाणी, शक्ति आयुध ( स्त्री० )
कंस–कंस-दैत्य, कासी–धातु, कॉसीका पात्र, प्रमाण ( पुं० ) ॥२॥
गुत्स–गुच्छा, तृणआदिका समूह, हारभेद, ग्रंथिपर्णी (गठिवन) (पुं०)
गोस–प्रभात, बोल, ( पुं० ) ॥ ३ ॥
चास–पक्षिभेद, ऊसभेद, ( पुं० )
त्रास–मणिदोष, भय ( पुं० )
दास–भृत्य, धीवर ( धीमर ) ॥ ४ ॥ शूद्र, दानपात्र, ( पुं० )
दासी–टहलनी ( स्त्री० )
नासा–नासिका ( नाक ), द्वारके ऊपरका काठ ( स्त्री० ) ॥ ५ ॥

प्रसूर्मातरि कन्दल्यामश्वायां पुंसि वीरुधि ।
वसुर्ना देवभेदे च योक्त्रे वह्नौ बुधे त्रिषु ॥
वसु वृद्ध्यौषधे रत्नेऽपि श्यामे हट्टके धने ॥ ६ ॥
वाच्यवन्मधुरेऽपि स्याद्भाः प्रभावे रुचि स्त्रियाम् ।
भासस्तु भासि गृध्रे च गोष्ठकुक्कुटकेऽपि च ॥ ७ ॥
मांसं स्यादामिषे मांसी कक्कोलीजटयोः स्त्रियाम् ।
माः सुधीदीधितौ मासे चन्द्रे चन्द्रात्परोऽपि सः ॥ ८ ॥
मिसिः स्त्री मधुरीमांस्योः शतपुष्पाजमोदयोः ।
म्रसस्तु मुहिमूहे स्यान्मूसो मास्यामपि स्मृतः ॥ ९ ॥
रसः स्वादेऽपि तिक्तादौ शृङ्गारादौ द्रवे विषे ।
पारदे धातुवीर्याम्बुरागे गन्धरसे तनौ ॥ १० ॥
रसो घृतादावाहारपरिणामोद्भवेऽपि च ।
रसा जिह्वास्रुवापाठाशल्लकीकङ्गुषु स्त्रियाम् ॥ ११ ॥

---

प्रसू–माता, केला या कमलगट्टा, अश्वा ( घोडी ) ( स्त्री० )

प्रसू–वेल ( पु० )

वसु–देवभेद, जोता, अग्नि, बुद्ध ( त्रि० )

वसु–वृद्धि औषधि, रत्न, श्यामरंग, हाट, धन ( न० ) ॥ ६ ॥

वसु–मधुर ( त्रि० )

भास्–प्रभाव, प्रभा ( स्त्री० )

भास–प्रभा, गृध्रपक्षी, गौवोंके ठानका मुर्गा ( पु० ) ॥ ७ ॥

मांस–मास ( न० )

मांसी–कंकोल, जटामासी ( स्त्री० )

मास्–पंडित, किरण, मास, चंद्रमा, चद्रमासे परेका लोक ( पु० ) ॥ ८ ॥

मिसि–सोआ, जटामासी, सौंफ, अजमोद ( स्त्री० )

म्रस–..... ( पुं० )

मूस–जटामासी ( पुं० ) ॥ ९ ॥

रस–स्वाद, तिक्त आदि रस, शृंगार आदि रस, द्रव, विष, पारा, धातु, वीर्य, जल, राग ( अनुराग ), वोल, शरीर ॥ १० ॥ घृत-आदि, भोजनका परिपाकद्रव, ( पुं० )

रसा–जिह्वा, स्रुवा, सोना-पाठा, साल-वृक्ष, मालकागनी ( स्त्री० ) ॥ ११ ॥

